योग बल से (नाना) विभूतियाँ रहती थी ।

जागर्ति पूर्ववद्यत्र श्यामो नामाक्षयो वट. ।
प्रेक्षका यस्य कुर्वन्ति श्रद्धयाद्यापि पूजनम् ॥१८॥

प्राचीन काल की भाँति जहाँ 'श्याम' नामक अक्षय वट लहलहा रहा है, दर्शनार्थी गण जिसका आज भी श्रद्धापूर्वक पूजन करते हैं ।

कालिन्दी गङ्गया सार्धं मिलन्ती वीक्ष्य विस्मिता ।
कूपे यत्रापतन्मन्ये ह्रीणा सापि सरस्वती ॥१९॥

यमुना को गङ्गा के साथ मिलती हुई देखकर जहाँ विस्मित सरस्वती मानो (ईर्ष्यावश) झेंपकर कुएँ मे गिर पड़ी हो ।

त्रिवेणी-स्नान-मात्रेण पूतो भवति मानवः ।
मुक्तिश्चापि भवत्येव यत्र चान्ते तनुत्यजाम् ॥२०॥

त्रिवेणी मे स्नान करने मात्र से जहाँ मनुष्य पवित्र हो जाता है और (जहाँ) अन्त समय मे शरीर त्यागने वालो की मुक्ति हो जाती है—

तस्मिन् प्रयागे निर्माय हर्म्यमानन्दसंज्ञकम् ।
मोतीलालोऽथ वाक्कील-कर्म कर्तुं प्रचक्रमे ॥२१॥

उस प्रयाग मे 'आनन्द-भवन' नामक प्रासाद बनवाकर मोतीलाल (नेहरू) ने वकालत करनी प्रारम्भ कर दी ।

तत्र निर्मलया बुध्या, विद्यया चातिहृद्यया।
स प्रसिद्धिञ्च सिद्धिञ्च, प्राप्तवान् प्रणतप्रियः ॥२२॥

वहाँ निर्मल प्रतिभा एवं हृदय को लुभानेवाली विद्या से (अपने) स्निग्ध जनों के प्रेमी उन्होंने प्रसिद्धि एव सिद्धि (सफलता) प्राप्त की।

रूपयौवनसम्पद्भिर्महत्या च प्रतिष्ठया।
लब्धख्यातिश्च नितरां विललास सुरेन्द्रवत् ॥२३॥

रूप, यौवन, सम्पत्ति एव महती प्रतिष्ठा से प्रसिद्ध वे देवराज इन्द्र की भाँति विलास करते थे।

'स्वरूपरानी' विख्याता सम्मता सहधर्मिणी।
अन्वर्थाऽपूर्वसौहार्दा तस्यासीत् सुपतिव्रता ॥२४॥

स्वरूपरानी के नाम से विख्यात, मनोनुकूल, यथा नाम तथा गुण, अपूर्व स्नेहशीला एव पतिपरायणा उनकी धर्मपत्नी थी।

रामोचितगुणग्रामैर्भू पिता भाषते स्म सा।
नानाविभूतियुक्तापि सरलाभून्मनस्विनी ॥२५॥

नारी- जनोचित बहुत से गुणों से युक्त वह (बडा मृदु) भाषण करती थी एव नाना समृद्धियों से परिपूर्ण होने पर भी वह बुद्धिमती सरल ही बनी रहती थीं।

अनेकभृत्यवर्गेऽपि स्वामिसेवापरायणा ।
साधु पर्यचरत्कान्त सा शचीव शुचिस्मिता ।।२६।।

अनेक सेवकों के होने पर भी वह पति सेवा-परायणा, शची (इन्द्राणी) की भाँति मधुर मुस्कान के साथ अपने प्रियतम की सेवा किया करती थी।

प्रीतिस्तयोरतितमा ववृधे रममाणयो ।
मनाङ् मनसि सन्ताप किन्तु सन्ततिमन्तरा ।।२७।।

साथ साथ रहते हुए उन दोनो का प्रेम अत्यधिक बढता जाता था, किन्तु सन्तान के बिना मन मे थोडा सन्ताप रहता था।

यथा रम्योऽपि विटपी फलहीनो न शोभते ।
तथा धन-समृद्धोऽपि पुरुष सन्तति विना ।।२८।।

जैसे अत्यन्त सुन्दर होने पर भी वृक्ष बिना फलो के सुशोभित नहीं होता वैसे ही धन सम्पत्ति से युक्त होने पर भी पुरुष सन्तान के बिना अच्छा नहीं लगता है।

इति कविरत्नश्रीब्रह्मान दगुरुलविरचिते श्रीनेहरुचरित'महाकाव्ये
द्वितीय सर्ग समाप्त ।

---

## तृतीयः सर्गः

अथात्मजाया-मुख-दर्शनेन,
गुणानुरक्तोऽपि सचिन्त एव ।
खिन्नो बभूवामितशोकभिन्नं,
मनो दधेऽसौ सुतलाभलोलम् ॥१॥

तदनन्तर अपनी जाया (पत्नी) का मुख देखने से उसके गुणों के प्रति अनुरक्त होने पर भी चिन्तित से रहने वाले (मोतीलाल नेहरू)। खिन्न होकर (पुत्राभाव की) प्रभूत वेदना से व्यथित एव पुत्र की प्राप्ति के लिए लालच मन वाले हो गये ।

"शोकाभिभूता भवति क्रिया मे,
सुतं विनेत्थं" मनसा स जज्ञे ।
तथात्मना साधु महात्मभावं,
शोकापनोदे कलयाञ्चकार ॥२॥

"पुत्र के बिना मेरी सारी क्रियाएँ शोकाभिभूत हो जाती हैं" इस प्रकार उन्होंने मन में विचार किया तथा अपनी महानुभावता (गम्भीरता) को शोक को दूर करने के लिए भली भाँति लगा दिया (अपनी गम्भीरता से दुःख को दबाने लगे ।)

पुण्येन, दानेन, तपस्यया च,
पापौघ-नाशाय मतिं प्रपेदे ।
देवा हि कल्पद्रुमतां भजन्ते,
तेषां कृपैव प्रमदस्य हेतुः ॥३॥

पुण्य, दान और तपस्या से पाप-पुञ्ज के विनाश का उन्होंने निश्चय किया, क्योंकि देवता कल्पद्रुम (के समान इच्छा-पूरक) होते हैं; उनकी कृपा ही आनन्द का कारण है।

[यह सोचकर वे अपनी धर्मपत्नी से बोले—]

"तस्मात् प्रिये ! त्वं परिपूजयाशु,
श्रद्धायुता देवगणान् सदैव ।
देवा हि नित्यं वितरन्ति सौख्यं
लोकाभिरामञ्च सुतं प्रसन्नाः ॥४॥

"इसलिए हे प्रिये ! तुम शीघ्र ही श्रद्धाभाव से देवताओं का पूजन करो; क्योंकि देवगण प्रसन्न होकर नित्य सुख एवं लोकाभिराम पुत्र (आदि) प्रदान किया करते हैं।

यावन्न दूरं दुरितानि यान्ति,
कार्याणि सिध्यन्ति न तावदत्र ।
देवाः प्रपूज्याः शुभदानयज्ञैः,
क्रियाश्च धर्म्याः सततं विधेयाः ॥५॥

इस लोक में जब तक पाप दूर नहीं होते तब तक कार्य सफल नहीं होते (अतएव) माङ्गलिक दान एवं यज्ञों से देवताओं की पूजा करनी चाहिए और धार्मिक क्रियाएँ निरन्तर करनी चाहिएँ।

कर्म-प्रधानोऽखिलजीवलोको
यो यादृशं कर्म करोति जीव:।
सर्वेश्वरस्तादृशमेव तस्मै
फलं ददाति प्रियमप्रियं वा ॥६॥

यह समस्त जीवलोक कर्म प्रधान है। जो जीव जैसा कर्म करता है, सर्वनियन्ता (ईश्वर) उसे वैसा ही भला या बुरा फल देते हैं।

तस्मान्मदीयं वचनं निशाम्य,
सर्वात्मना दानपरा भव त्वम्।
दीनान् जनान् पालय सत्क्रियाभि:,
सेवस्व साधून् परमात्म-बुद्ध्या ॥७॥

इसलिए मेरी बात सुनकर तुम पूर्णरूप से दानशीला हो जाओ, दीन व्यक्तियों का अपने सत्कर्मों से पालन करो और साधुओं (सत्पुरुषों) की परमात्म-बुद्धि से सेवा करो।

कस्यापि जीवस्य कदर्थनाभि:,
क्लेश-प्रदानं न कदापि कार्यम्।
सर्वत्र चित्ते समता विधेया,
कस्यापि निन्दा नहि जातु कार्या ॥८॥

किसी भी जीव को पीड़ित करके क्लेश नहीं देना चाहिए, सर्वत्र चित्त में समता का भाव रखना चाहिए और किसी की भी निन्दा कभी भी (भूलकर भी) नहीं करनी चाहिए।

शास्त्रोक्तमेवं विधिवद्विधेयं
सर्वं मया यत्प्रतिपादितं ते।
विश्वात्मिकायाः करुणापरायाः
विश्वात्मकस्ते भविता सुपुत्रः ॥९॥

इस प्रकार विधिवत् इस समस्त शास्त्रोक्त धर्म का, जिसका प्रतिपादन मैंने तुम्हारे लिए किया है, तुम्हें पालन करना चाहिए। (तब) विश्वबन्धुता के भावों से परिपूर्ण एवं करुणाशीला तुम्हारे समस्त विश्व को अपना ही रूप समझने वाला सुपुत्र उत्पन्न होगा (यह निश्चय समझो)।

बीजस्य शुद्धावपि भूमि-शुद्धिं
विज्ञा वदन्तीह शुभाय नूनम्।
यत्नं करिष्यामि तमेव देवं
शुद्धेन चित्तेन शिवं गृहीतुम् ॥१०॥

बीज के शुद्ध होने पर भी, विज्ञजन भूमि की शुद्धि को, निश्चित रूप से, कल्याण का हेतु मानते हैं। मैं (भी) शुद्ध चित्त से उसी शिव- (मङ्गल-) स्वरूप देव को ग्रहण करने का प्रयत्न करूँगा।"

याचं स्वभर्तुर्हितकाम्यया सा,
जग्राह कल्याणमयी विशुद्धाम्।

शान्त्या तप कर्तुमियेप साध्वी
श्रीविश्वनाथ शरण प्रपन्ना ॥११॥

अपने पतिदेव की हितकारिणी, कल्याणमयी एवं विशुद्ध वाणी को उसने (यथावत्) ग्रहण किया और वह साध्वी श्रीविश्वनाथ की शरणागत होकर शांतिपूर्वक तपस्या करने म प्रवृत्त हो गयी।

मुक्ता-निभ स्फीतगुणश्च 'मोती
लाल' सदार सफलत्वकाम ।
श्री मालवीय परम सखाय,
प्रोवाच कष्ट निजमात्मसस्थम् ॥१२॥

मोती के समान (स्वच्छ) एव गुणाधिक मोतीलाल (नेहरू) सपत्नीक सफलता प्राप्त करने की इच्छा से अपने परममित्र श्री (महामना) मालवीय जी के पास पहुचे और उनसे अपने मन में बसने वाले कष्ट के विषय मे बोले।

"मित्रेषु दु ख विनिवेद्य नून,
विन्दन्ति शान्ति मनुजा कथञ्चित् ।"
इत्युक्तिमाश्रित्य विचार्य चित्ते,
प्रीत्या प्रपेदे तमु धर्मबुद्धिम् ॥१३॥

मित्रों से दु ख निवेदन करके मनुष्यों को निश्चित ही शान्ति प्राप्त होती है इस उक्ति पर चित्त मे विचार करके (ही) वे प्रेमपूर्वक उन धर्म बुद्धि (महामना मालवीयजी) के पास गये थ।

आश्वस्तमेनं स चकार किञ्चिद्-
ध्यात्वाऽचिरं प्रीतमना मनस्वी ।
"बन्धो ! स्वचिन्तां विजहीहि दूरे,
शं वो विधास्यत्यचिरेण देवः ॥१४॥

उन मनीषी ने शीघ्र ही कुछ ध्यान करके, प्रसन्नमन से उन्हे आश्वस्त किया (और कहा—) "बन्धुवर ! अपनी चिन्ता को दूर करो, परमात्मा शीघ्र ही तुम्हारा कल्याण करेगें ।

शङ्का न कार्या भवता कदापि,
भक्त्या हरिस्तुष्यति दीननाथः ।
पूर्णा भविष्यन्ति मनोरथा वो
ध्येयः स शुद्धेन हृदा सदैव ॥१५॥

तुम इस विषय मे शङ्का कदापि मत करना, दीनो के नाथ परमेश्वर भक्ति से सन्तुष्ट होते हैं । तुम्हारे मनोरथ पूर्ण होगें । तुम्हे सदैव 'उसका' शुद्ध हृदय से ध्यान करना चाहिए ।

योगी मदीयः किल मित्रभूतो,
निर्देक्ष्यते सिद्धिकरं विधानम् ।
तस्मात्तदन्ते गमनं विधेयं,
सम्प्रार्थनीयः स च कार्यसिध्यै ॥१६॥

मेरा एक योगी मित्र है, वह सफलता दिलाने वाला उपाय बताएगा,

इसलिए उसके पास चलना चाहिए और कार्य-सिद्धि के लिए उससे प्रार्थना करनी चाहिए।

जानेऽखिलात्मा परिपूर्णकामः,
सम्पूरयिष्यत्यचिरं तवेच्छाम् ।
नित्यं विधत्तेऽमलया स्वभक्त्या,
काम-प्रपूर्तिं शरणागतानाम् ॥१७॥"

मेरा विश्वास है कि वह पूर्णकाम सर्वात्मा तुम्हारी इच्छा को शीघ्र ही पूर्ण करेगा। वह अपनी निश्छल भक्ति से, शरणागतों की कामनाओं की नित्य पूर्ति करता रहता है।"

स्थाने तदुक्ति मनसा विभाव्य,
गन्तुं तदन्ते कृतनिश्चयोऽभूत् ।
पुण्ये दिने तच्चरणात्परागं-
नीत्वोचितं तौ गदतः स्वभावम् ॥१८॥

उनके इस कथन को मन मे युक्तियुक्त मानकर (मोतीलाल नेहरू ने) उस योगी के पास जाने का निश्चय कर लिया और एक शुभ दिन में वे दोनों उसके चरणों की धूलि (मस्तक पर) लगाकर अपना भाव निवेदन कर रहे थे।

योगीन्द्रवर्यः स तदा समाधि-
मास्थाय कालोचितमित्युवाच—
"श्री मालवीयः करुणैकमूर्तिः,
प्राप्तस्तथा सेत्स्यति कार्यसिद्धिः ॥१९॥

उस योगीश्वर-श्रेष्ठ ने ध्यान लगाकर समयोचित वचन कहा— "जब करुणा की एकमात्र मूर्ति श्रीमालवीयजी (तुम्हारे काम के लिए) आये हैं तो कार्यसिद्धि होगी।

मान्यो, वदान्यो भविता सुपुत्रो,
विश्वाभिरामो गुणिनां वरेण्यः।
तं सत्करिष्यन्त्यवनीन्द्रवर्या,
देवेन्द्र-तुल्यं प्रथित-प्रभावम् ॥२०॥

(तुम्हारे यहाँ) सबके द्वारा सम्माननीय, दानशील, लोकाभिराम एवं गुणियों के द्वारा वरणीय सुपुत्र का जन्म होगा, देवराज इन्द्र के समान प्रसिद्ध प्रताप वाले जिसका बड़े-बड़े राजा-महाराजा सत्कार किया करेंगे।

गत्वा गृहं साधय साधुभावै—
रात्मावधाने सुमतिर्विधेया।
सौख्यालयं भूतिभरं विहाय,
योगी सुतस्ते वसुधाकुटुम्बः ॥२१॥

घर जाकर श्रेष्ठ भावों का आचरण करो और आत्मचिन्तन में बुद्धि लगाओ। सुख की निधान (योग की) विभूतियों को छोड़कर (कोई) योगी (अथवा मैं ही) तुम्हारा 'वसुधैव कुटुम्बकम्' मानने वाला पुत्र हो जायगा।

'गृहं शुचीनामथ सद्मनानां
भ्रष्टाः सुयोगादुपयान्ति काले।'

गीतोक्तमेतद्वचनं स्वचित्ते,
सत्यं सुविज्ञैः सततं विधेयम् ॥२२॥

'योगभ्रष्ट व्यक्ति पवित्र आचरण वाले तथा श्रेष्ठ धनिकों के घर यथासमय जन्म लेते हैं' गीतोक्त ('शुचीनां श्रीमतां गेहे योगभ्रष्टोऽभिजायते') यह वचन बुद्धिमानों को अपने मन में सदा सत्य समझना चाहिए।

श्रद्धानुरूपा सकलार्थसिद्धि-
रास्ते जनानामत एव साधो !
सद्धर्मकार्ये सततं त्वयापि,
कार्या स्वकीया मतिरेव साध्वी" ॥२३॥

श्रद्धा के अनुसार ही लोगों को सब कार्यों में सफलता मिलती है, इसीलिए हे भद्र ! तुम्हें भी सद्धर्म-कार्यों में अपनी श्रेष्ठ बुद्धि लगानी चाहिए।"

ग्रीष्माभितप्ताविव तौ तदानीं,
योगीन्द्रवाचं निभृतं निपीय।
प्रत्यागतौ तं प्रणिपत्य मूर्ध्ना,
चेतः प्रसन्नं च तयोर्बभूव ॥२४॥

गर्मी से बिलबिलाते हुए से वे दोनों उस योगीश्वर की वाणी को आकण्ठ पीकर, उसे सिर झुकाकर प्रणाम करके लौट आये और उनका चित्त (नितान्त) प्रसन्न हो गया।

इत्थं धर्ममतेस्तस्य ध्यानधीरस्य धीमतः ।
मनो-मिलिन्दः सन्नद्धो हरि-पाद-सरोरुहे ॥२५॥

इस प्रकार उन धर्मबुद्धि, ध्यान लगाने में धीर तथा बुद्धिमान (मोती-लाल नेहरू) का मन-रूपी भ्रमर हरि-चरणाम्बुज मे लीन हो गया।

इति कविरत्नश्रीब्रह्मानन्दशुक्लविरचिते 'श्रीनेहरुचरित'महाकाव्ये
तृतीय सर्गः समाप्तः ।



## चतुर्थः सर्गः

अथ स योगनिधि-प्रतिबोधितो
वचसि ब्रस्य च साधु समाहतः ।
प्रतिजगाद निजां सहधर्मिणीं
तदुदितं सकलं स तथा-तथा ॥१॥

इसके उपरान्त योगी के द्वारा प्रबोधित तथा उसके वचनों में श्रद्धा रखने वाले उन्होंने (मोतीलाल नेहरू ने) अपनी धर्मपत्नी से उसके द्वारा कही गयी सब बातों को ज्यो का त्यों बता दिया ।

अकुरुताञ्च विधिं हरितोषणं,
सनियमं प्रयतौ किल दम्पती ।
प्रतिदिनं ययतुश्च फलप्रदां,
सुरधुनी भव-रोग-विनाशिनीम् ॥२॥

*उन पति पत्नी ने यथानियम, संयत होकर भगवत्प्रीत्यर्थ विधि विधान किये तथा वे प्रतिदिन (सब ) फल देने वाली एवं सांसारिक रोगों का विनाश करने वाली गङ्गाजी पर प्रतिदिन जाने लगे ।*

सुरनुता विनतावतिभावना-
भर-विभासित मानस-पङ्कजौ ।

प्रणमत. स्म विगाह्य च कामना-
सफलतामधिगन्तुमथाहतुः ॥३॥

देवताओं के द्वारा वन्दित (गङ्गाजी के प्रति) विनत तथा दृढ विश्वास से विकसित हृदय कमल वाले वे दोनों (भागीरथी मे) स्नान करके अपनी अभिलाषाओं की सफलता के लिए कदाचित् बोले (प्रार्थना करने लगे)—

"जननि ! पूरय नो मन ईप्सितं
कुरु कृपामयि देवि ! दयाकरे !
सकल-पातक-पुञ्ज-विनाशिनि !
त्वमिह दीन-जनस्य गतिः परा ॥४॥

"हे माता ! तुम हमारे मन के अभिलाष को पूरा करो। हे दयाशीले देवि ! (हम पर) कृपा करो। समस्त पापों के पुञ्ज को नष्ट कर देने वाली ! तुम दीनों की परमगति हो !

सगर-सन्ततिराशु दिवङ्गता
जननि ! तेऽम्बुकणैरतिपावनै. ।
त्वमसि विष्णु-महेश्वर-पालिता
तदिह ते चरणौ शरणं गतौ ॥५॥"

हे माता ! तुम्हारे अति पवित्र जल-कणों से सगर की सन्तानें शीघ्र ही स्वर्ग को प्राप्त हो गई थी। तुम भगवान् विष्णु एव शङ्कर के द्वारा पालित हो; अतएव हम दोनो तुम्हारे चरणों की शरण मे आए हैं।"

तदनु भव्य-तरङ्ग-कुलाकुला
कलकलैर्मुदितेव बभौ च सा ।
निजकरैश्चलितैरिव सा पुन-
र्जन-मनोरथ-पूरण-तत्परा ॥६॥

(उनकी) इस (प्रार्थना) के उपरान्त रमणीय तरङ्गों के सङ्घात से व्याप्त अपने हाथों को हिलाती हुई-सी वह भक्त-जनों के मनोरथों को पूर्ण करने में तत्पर गङ्गा मानों खिलखिलाहट के साथ प्रसन्न हो उठी। (तरङ्ग ही मानों गङ्गाजी के हाथ थे एव उनकी सरसराहट ही मानों उनकी खिलखिलाहट थी, जिससे प्रतीत होता था कि वे प्रसन्न होकर उन्हें आशीर्वाद दे रही हैं।)

विकसितञ्च तयोरपि मानसं
प्रमुदितां वरदामिव मातरम् ।
शिवमये समये कलनादिनी
कलयत. स्म मनोरथ-पूर्तिदाम् ॥७॥

प्रसन्न एव वर देने वाली (गङ्गा) माता को देखकर उन दोनों का चित्त विकसित हो उठा और मङ्गलमयी वेला मे कल-कल-निनाद करने वाली उसे उन्होंने अपने मनारथों को पूर्ण करने वाली समझा (उन्हें गङ्गा के प्रसाद से अपने मनोरथों की पूर्ति का विश्वास हो गया)।

अथ कदाचिदियं नियमे रता,
प्रियतमं समुपेत्य मुदाऽवदत् ।

उपसि कोऽपि यति. प्रतिबोध्य मा-
मतितमां रमणीयफलं ददौ ॥८॥

कुछ समय के उपरान्त नियम (पालन) मे लगी हुई स्वरूपरानी ने अपने प्रियतम के पास आकर प्रसन्नता-पूर्वक कहा कि—"(स्वामिन्!) आज प्रात काल किसी योगी ने मुझे उठाकर (एक) अत्यन्त सुन्दर फल दिया।"

अधिजगे स तदा दयितामुखा-
दतिमनोरथलाभमथावदत्।
"कलय देवि! निजं सफलं मन-
स्तव सुतस्त्वचिरेण भविष्यति ॥९॥

तब अपनी प्रियतमा के मुख से (सुनी हुई इस बात से) उन्होंने अपने मनोरथ की सिद्धि का निश्चय कर लिया और कहा—"भद्रे! तुम अपने मनोभाव को सफल समझो, तुम्हारे शीघ्र ही पुत्र उत्पन्न होगा।

अयि! निबोध मनो वदति स्फुटं
सहि यतिर्जनुषेऽस्ति तवोदरे।
ननु चिरं स गिरं करुणामयी
जनहिताय तदोदितवान्यत." ॥१०॥

तुम निश्चित समझो, मेरा मन स्पष्ट कह रहा है कि वह योगी ही जन्म लेने के लिए तुम्हारे गर्भ म आ गया है, क्योंकि लोक-कल्याण के लिए तब उसने वैसी करुणामयी वाणी कही थी।"

वितत-सस्य-फला धरणीव सा,
तदनु कामपि नूतनतां गता ।
सकल-लोक-हिताय मनस्विनी,
निजमनः स्थिरतामभजच्चिरम् ॥११॥

लहलहाती हुई धान की खेती वाली पृथ्वी की भाँति वह (स्वरूपरानी) उसके पश्चात् कुछ अनिर्वचनीय नवीनता को प्राप्त हो गई और उस मनस्विनी ने समस्त जगत् के कल्याण के लिए अपने मन को दृढ़तापूर्वक स्थिर कर लिया।

विपुल-सौख्य-भरैरपि संयुता
परिजहौ विषयेषु सरागताम् ।
धृतवती शुभसात्विकभावनां
शरदिवाभवदच्छदिगम्बरा ॥१२॥

अनेकानेक सुख सामग्रियों से युक्त होने पर भी उसने विषयों के प्रति आसक्ति का परित्याग कर दिया और शरद् ऋतु की भाँति स्वच्छ वस्त्र धारण करते हुए (अपने मन में) शुभ एवं सात्विक विचारों को स्थान दिया। (शरद् ऋतु में दिशा एवं आकाश स्वच्छ हो जाते हैं।)

न भवति स्म कदापि च कोपना
न चपला न च लोभ-परायणा ।
अनुबभूव समेषु निजात्मता
समरसा सरसा कवितेव सा ॥१३॥

वह न कभी क्रोध करती थी, न चञ्चलता दिखाती थी और न लोमाभिभूत ही होती थी। समरस एवं सरस कविता की भांति वह सबसे आत्मवत् व्यवहार करती थी।

न भजति स्म मनागपि विक्रिया
न च कदापि च वस्तुनि सस्पृहा।
प्रतिपलं हरि-चिन्तन-तत्परा
समभवत् प्रियवागथ निर्भया ॥१४॥

वह थोड़े भी विकार को प्राप्त नहीं होती थी और न कभी किसी वस्तु के प्रति ललचाती ही थी। वह प्रतिक्षण भगवच्चिन्तन में लीन रहती थी, प्रिय वाणी बोलती थी और निर्भय रहती थी।

सकल काम्य-कला-कलनापरा
परगुणेषु समादरवत्यसौ।
सतत-विश्वजनीन-विचारदृक्
समभवन्मनसापि तपस्विनी ॥१५॥

समस्त सग्राह्य कलाओं को आत्मसात् करती थी, दूसरे के गुणों में आदर रखती थी, (न केवल दिखावे के लिए अपितु) मनसे भी वह तपस्विनी सदा विश्वहितकारी विचार-दृष्टि रखती थी।

[ये ही गुण आगे चलकर श्रीजवाहरलाल नेहरू में आये।]

अथ गतेषु दिनेषु शुभेऽहनि
सुतमसूत विशिष्टगुणालयम् ।
शशिनमिन्द्रदिशेव कलाकरं
भुवन-मोदकरं, नुमनोहरम् ॥१६॥

एतदनन्तर कुछ दिन बीत जाने पर, शुभ दिन में जैसे प्राचीदिशा (इन्द्र दिशा) संसार को आनन्द देने वाले तथा सुन्दर कलाकर (चन्द्रमा) को जन्म देती है उसी प्रकार उस (स्वरूपरानी) ने विशिष्ट गुणों के निधान, कलाप्रिय, जगदाह्लादक एवं अत्यन्त सुन्दर पुत्र को जन्म दिया।

रचितवाञ्छनको निखिलाः क्रिया
समुचिता बहुविज्ञ-विबोधिताः ।
प्रचुरवित्तचयञ्च ददौ मुदा
परिसमागत-याचक-तोषकृत् ॥१७॥

तब पिता (मोतीलाल नेहरू) ने विविध विद्वानों के द्वारा बताई गई समस्त क्रियाओं को सम्पन्न किया और आये हुए याचकों को सन्तुष्ट करने वाले (उन्होंने) बहुत सी धन राशि का, प्रसन्नतापूर्वक, दान किया।

विविध गायक-वादक-नर्तकाः
समधिगम्य महोत्सव-कर्मणा ।
सुत-समागम-मङ्गल-गीतिभिः
शिवमयं समयं परिचक्रिरे ॥१८॥

अनेक गायक, वादक और नर्तकों ने आकर महोत्सवोचित कर्मों से—पुत्र-जन्म पर उपयुक्त मङ्गल-गीतियों से उस समय को उत्साहमय बना दिया।

प्रमुदिताः खलु मित्रगणाः समे,
नव-नवैः शुभशंसिवचोऽमृतैः।
नवशिशुं, जननीं, जनकं तथा
समुपगम्य सुखं परिरेभिरे ॥१९॥

प्रसन्नता से भरे हुए समस्त मित्रों ने आकर, नये-नये, मङ्गलमय वचनामृतों से, नवजात शिशु, माता एवं पिता से, सुखपूर्वक मिलन किया।

विहित-नूतन-कर्म-परिग्रहाः
समुपलब्धधना परिचारकाः।
परम-रम्य-विभूति-विभूषिता
शुशुभिरे गृह-देव-गणा इव ॥२०॥

नये-नये साज-सामान को जुटाने वाले और (पुरस्कार में) धन पाने वाले परिचारकगण परम भव्य ऐश्वर्य से विभूषित होकर गृह-देवताओं की भाँति सुशोभित हो रहे थे। (जब परिचारकों की ऐसी शोभा थी तब घर के लोगों का तो कहना ही क्या?)

इत्थं महोत्सव-विधान-परम्पराभिः
पूर्णान्यहो ! दशदिनानि सुखं व्यतीयुः।

एकादशेऽह्नि पिता कुल-नाम-वर्णै-
श्चक्रे शिशु ननु 'जवाहरलाल'-सञ्ज्ञम् ॥२१॥

इस प्रकार महोत्सव मनाते मनाते पूरे दस दिन सुखपूर्वक व्यतीत हो गये। (तब) ग्यारहवें दिन पिता ने कुलगत नाम एवं वर्णों से बच्चे का नाम 'जवाहरलाल' रखा।

इति कविरत्नश्रीब्रह्मानन्दशुक्लविरचिते 'श्रीनेहरुचरित महाकाव्ये
चतुर्थ सर्ग समाप्त ।

---

## पञ्चमः सर्गः

प्राग्जन्म-सम्भृत-सुसस्कृति-गौरवेण
बालोऽप्यबाल इव धैर्यधनो बभूव ।
नैसर्गिकी नवमणौ कमनीयकान्ति
सस्कारतोऽतिविमलां सुषमा बिभर्ति ॥१॥

पूर्वजन्म मे अर्जित श्रेष्ठ सस्कारो की गरिमा के कारण वह (जवाहरलाल) बच्चा होने पर भी बडो की भाँति धैयधनी था। (खान से निकली हुई) नयी मणि की कमनीय कान्ति साज सँवार से अत्यन्त भव्य सुषमा धारण कर लेती है।

पित्रो सुशिक्षण-कला-वशगोऽपि दक्षो
रक्षाधिकार-पुरुषै प्रतिबोधितोऽभूत् ।
दम्यो यथा स शनकैर्नवशिक्षयैव
लोकातिगा विनयसम्पदमाप भूरि ॥२॥

माता पिता की श्रेष्ठ शिक्षण-कला के अधीन दक्षता पाने पर भी गुरक्षाधिकारियों द्वारा उसे (अनुशासन) सिखाया गया। नये बछड़े की भाँति नवीन शिक्षा से अनायास ही उसने अलौकिक विनय सम्पत्ति को प्रचुरता से प्राप्त कर लिया।

माता सदा प्रेम-निबद्ध-चेता-
स्तं लालयन्ती भवति स्म मुग्धा ।
स्वाङ्के समारोप्य च त चुचुम्ब
स्तन्य-प्रदानाच्च पुपोष नित्यम् ॥३॥

*माता स्वरूपरानी नित्य प्रेम मे पगे हुए चित्त से उसका लालन करती हुई भाव-विभोर हो जाती थी और उसे गोदी मे बिठाकर चूमती थी तथा अपना दूध पिलाकर निरन्तर उसका पालन करती थी।*

तं जातुचित्प्रेक्ष्य निगूढभावा
प्रेमाकुला स्वात्मगतं जगाद—
"केनापि पुण्येन समागतोऽसि
स्वपूर्वजाना तपसा च तात ! ॥४॥

किसी समय उसे देखकर (अपने हृदय मे बहुत से) भावो को छिपाए प्रेम विह्वल होकर वह मन ही मन बोली—' बेटे ! तुम अपने पूर्वजो के किसी पुण्य एव तपसे (ही) यहाँ आए हो।

न यस्य-कस्यापि गृहे प्रयान्ति
भवद्विधा: पुत्रक ! कीर्तिभाज: ।
मन्ये, विधाता नितरां प्रसन्न-
स्त्वा प्रेषयामास निकेतनेऽस्मिन् ॥५॥

बेटे ! तुम जैसे कीर्तिशाली जिस किसी (ऐरे-गैरे) के यहाँ नहीं चले

भाते। मैं समझती हूँ, विधाता ने प्रसन्न होकर तुम्हें इस घर मे भेजा है।

क्व चान्यथा नः स हि पुण्यलेशो
येनागतस्तात ! महाविभूतिः ?
पुण्यैर्विना नैव मनोरथ-श्री-
स्त्वज्जन्मना वत्स ! वयं स्म धन्याः ॥६॥

अन्यथा हम लोगो का वह पुण्य-लेश (भी) कहाँ है जिसके कारण महान् ऐश्वर्य से सम्पन्न बेटे ! तुम यहाँ आए हो। (यह भी सच है कि) पुण्यों के बिना मनोरथ सफल नही होते हैं, (जो भी हो बेटा ! हम तुम्हारे जन्म से धन्य हैं।

श्रुतं मया यद्वसुदेव-देवी
श्रीकृष्णचन्द्रं सुतमाप पूर्वम्।
तपोऽतिरेकाद्भगवान् प्रसन्न.
स्वं मातरं तां कृतवान्मुरारि. ॥७॥

मैने सुना है कि वसुदेव की रानी (देवकी) ने पुराने समय मे श्रीकृष्णचन्द्र को पुत्र-रूप मे प्राप्त किया था। मुरहर भगवान् ने उनकी प्रचण्ड तपस्या से प्रसन्न होकर ही उन्हें अपनी माता बनाया था।

मन्ये, मया ते जनकेन वापि
कृतं विशिष्टं नहि पुण्यकर्म।

यत्सत्यमत्रास्ति निदानभूतं
स्वपूर्वजानां तप एव नूनम्" ॥८॥

मेरी समझ मे मैंने या तेरे पिताजी ने कोई विशिष्ट पुण्यकर्म नहीं किया है, सचाई यह है कि इस विषय म (तेरे जन्म के सम्बन्ध मे) हमारे पूर्वजो का तप ही कारण है।"

इत्यादिकं चेतसि चिन्तयन्ती
क्षणं विमुग्धेव बभूव तूष्णीम् ।
अथ प्रकाशं स्मितपूर्वमाह—
"सत्यं कृपेयं परमेश्वरस्य" ॥९॥

इस प्रकार (न जाने क्या-क्या) मन मे सोचती हुई वह क्षण भर के लिए अपना आपा सा खोकर चुप हो गई, इसके अनन्तर प्रकट मे मुस्कराहट के साथ बोली—"सचमुच यह परमेश्वर की ही कृपा है।"

सिन्धुर्यथेन्दुमवलोक्य मुदं बिभर्ति
तातस्तथैव नितरां सुत-दर्शनेन ।
उत्फुल्ल-मानस-सरोरुहतां दधानः
सर्वेश्वरं सुत-हिताय नमश्चकार ॥१०॥

जैसे समुद्र चन्द्रमा को देखकर मुदित होता है उसी प्रकार (उसके) पिता भी बेटे को देखकर विकसित-हृदय-कमल वाले होकर पुत्र की कल्याण कामना से सर्वेश्वर (परमात्मा) को (मन ही मन) नमस्कार किया करते थे।

प्रेमातिभारभरितोऽपि पिता तमेनं
गोपायति स्म किल भारत-रत्न-बुद्धया ।
पुत्रो ममायमिति मोहपरोऽपि चित्ते
तं ज्ञातवानखिललोकहिताय जातम् ।।११।।

वात्सल्यातिशय से युक्त होने पर भी पिता इसकी 'भारत-रत्न' की बुद्धि से ही रक्षा करते थे। 'यह मेरा बेटा है' इस प्रकार का मोह होने पर भी वे मन म उसे समस्त ससार के कल्याण के लिए (ही) उत्पन्न मानते थे।

[और सोचते थे —]

प्रादुर्बभूव भगवान् वसुदेव-गेहे
तापं यथाखिलगुरुर्जगतो जहार ।
नूनं तथायमपि भारत-दैन्य-दास्यं-
हर्तुं ममात्र भवनेऽवततार योगी ।।१२।।

"जैसे सर्वेश्वर भगवान् (श्री कृष्णचन्द्र) ने वसुदेव के घर जन्म लेकर ससार के सन्ताप का हरण किया था वैसे ही भारत की दीनता एवं पराधीनता का हरण करने के लिए यह योगी मेरे घर मे अवतीर्ण हुआ है।

तस्मान्ममायमिति मोहमपास्य नित्यं
विश्वस्य रत्नमथ पोषणमस्य कार्यम् ।
विश्वाभिराम-कमनीय-गुणाभिरामः
कार्यो मयायमघुनेति स निश्चिकाय ।।१३।।

इसलिए 'यह मेरा है' इस प्रकार का मोह छोडकर 'यह विश्व का रत्न है' इस बुद्धि से इसका पोषण करना चाहिए। मुझे इसे भुवन-मोहन, कमनीय गुणों से सम्पन्न बनाना चाहिए" ऐसा उन्होंने निश्चय किया।

"कीटा अपि स्वमुदरं परिपूरयन्ति
भस्त्रास्तथा पवनतोऽतितमा प्रफुल्ला।
तज्जीवनं नहि कदापि मतं प्रशस्तं
जीवेद्यदीह मनुज. परकार्यहेतो. ॥१४॥

कीडे-मकौडे भी अपना पेट भर लेते हैं, धौंकनी भी हवा से भरकर फूल जाती है (साँस लेती है) परन्तु वह जीवन कभी भी प्रशसनीय नही माना जा सकता। यदि मनुष्य ससार मे जीए तो परोपकार के लिए जीए।

पुत्रो ममायमपि दु ख-दरिद्रताया
उन्मूलनं यदि विधास्यति मातृभूमे.।
तेनास्मदीय-कुल-धर्म-परम्पराया
उज्जीवनं, प्रथित-कीर्ति-भरस्तथाऽहम्" ॥१५॥

मेरा यह बेटा भी यदि मातृभूमि की दु ख दरिद्रता का उन्मूलन कर देगा तो हमारी कुलधर्म की परम्परा उज्जीवित होगी और मेरा भी यश फैल जायगा।"

इत्याकलय्य हृढतां मनसो यबन्ध
मोहश्च पुत्र-विषयं शिथिलं चकार।

तं दुष्ट-दुर्जन-कुसङ्ग-कुबुद्धि-दोष-
जातान्निवारयितुमुद्यमवान् बभूव ।।१६।।

ऐसा सोचकर उन्होंने मन मे दृढता धारण की और पुत्र-विषयक मोह को शिथिल किया तथा उस (बालक) को दुष्टों एवं दुर्जनो के कुसङ्ग और दुर्बुद्धि के दोषो से बचाने के लिए सयत्न हो गये ।

कृतचूडादिसंस्कारं प्राप्तबोधं विधानतः ।
गुरवो ग्राहयामासुर्विद्यां नव-नवाममुम् ।।१७।।

चूडाकरण आदि सस्कारो के विधिपूर्वक सम्पन्न हो जाने पर और (उसके) सुबोध हो जाने पर गुरुजनो ने नई-नई विद्याएँ उसे सिखलाईं ।

पौरस्त्य-पाश्चात्य-कला अनेका
गृहीतवानेष कुशाग्रबुद्धिः ।
पित्रोर्गुरूणाञ्च मुदं ततान
मेधा-बलेनाशु बभूव नम्रः ।।१८।।

पौरस्त्य एव पाश्चात्य अनेक कलाएँ उस कुशाग्रबुद्धि ने सीख लीं । वह माता-पिता तथा गुरुजनों की प्रसन्नता बढ़ाता था और बुद्धि-बल से विनम्र हो गया ।

ततः काले समायाते कुलाचारानुरूपतः ।
यज्ञोपवीत-संस्कारं कृतवान् कृत्यवित् पिता ।।१९।।

तदनन्तर (शुभ) समय आने पर कुल परम्परा के अनुरूप, कर्तव्य-वेत्ता पिता ने (उसका) यज्ञोपवीत संस्कार किया।

गृहीतपीतकौशेयो, दण्डवान्, मृगचर्मवान् ।
द्विजत्वमात्मनि प्राप्तुं, शुशुभे वामनाकृतिः ॥२०॥

रेशमी पीताम्बर ओढ़े, दण्ड धारण किए तथा मृगचर्म लिए हुए वह अपने में द्विजत्व (ब्राह्मणत्व) पाने के लिए वामन (भगवान्) के (से) रूप में सुशोभित हुआ।

जजाप वाग्यतो नित्यं गायत्रीं वेदमातरम् ।
प्राणायाम-विधानेन मनोऽभूदस्य निर्मलम् ॥२१॥

मौन रहकर वह नित्य ही वेद माता गायत्री का जप किया करता था, (और) प्राणायाम करते रहने से उसका मन निर्मल हो गया था।

देवानां पूजया नित्यं गुरूणाञ्च शुभाशिषा ।
आशा फलवती जाता दम्पत्योर्मोददायिनी ॥२२॥

देवताओं के नित्य अर्चन एवं गुरु जनों के शुभाशीर्वाद से उन दम्पती की मोददायिनी आशा सफल हुई।

एतस्मिन्नन्तराले तु विजय-श्री-समन्विता ।
विजयोपपदा लक्ष्मी प्रादुरासीत् कलामयी ॥२३॥

तदनन्तर समय आने पर विजय विभूति से युक्त कलामयी विजय-

लक्ष्मी ('विजय' है पूर्वपद में जिसके ऐसी लक्ष्मी) प्रादुर्भूत हुई।

श्रीकृष्णजन्मनः पूर्वं योगमाया पुराभवत् ।
अघुनानुसमायाता सेयं वीरजवाहरम् ॥२४॥

(द्वापर में) श्रीकृष्ण के जन्म से पहले योगमाया प्रादुर्भूत हुई थी किन्तु इस बार यह वीर जवाहर के बाद प्रकट हुई (भाव यह है कि पहले तो श्रीकृष्ण से पहले उत्पन्न होने के कारण कन्या-रूपिणी योगमाया को पटक दिया गया था किन्तु इस बार इस सकट से बचने के लिए तथा जगत् में रहने के लिए अवतार-रूप जवाहर के बाद आविर्भूत हुई।

आनन्द-भवने शिल्पि-निर्मिता पुत्रिकोपमा ।
प्रेक्षकाणां मनो मोदं वितनोति स्म सा तदा ॥२५॥

(चतुर) शिल्पियों के द्वारा बनाई गई पुतली की भाँति 'आनन्दभवन' में वह दर्शकों के मन में प्रसन्नता का सञ्चार किया करती थी।

जानाति को वा विजय-प्रदाने
सहायतां सापि करिष्यतीति ।
सौभाग्यलक्ष्मीरिव भारतस्य
सा राज्यपालादि-पदे नियुक्ता ॥२६॥

(तब) कौन जानता था कि वह भी ([illegible]) विजय दिलाने में सहायक होगी और भारत की [illegible] राज्यपाल आदि के पद पर नियुक्त होगी!

देशे, विदेशेषु च सैव बाला
ख्याति प्रयाता विदुषां समाजे ।
पुण्येन केनापि सतां मतेन
वृद्धापि बालेव विभात्यजस्त्रम् ॥२७॥

वही (नन्ही-सी) बच्ची (आगे चलकर) देश-विदेशों में और विद्वानों के समुदाय में प्रसिद्ध हो गई। सज्जनों के द्वारा अभिनन्दनीय किसी पुण्य-विशेष से वह बूढ़ी होने पर भी निरन्तर युवती-सी प्रतीत होती है।

वृद्धाप्यबालपुरुषार्थमयी भवन्ती
विद्योतते गुणगणैरघुनाप्यपूर्वा ।
पाश्चात्यनीतिनिपुणापि सदैव धत्ते
सम्मानभाजनधियं किल भारतस्य ॥२८॥

वृद्धा होने पर भी वह नवयुवकोचित पुरुषार्थ से युक्त होकर गुणों के समूह से चमचमाती है (और) पाश्चात्य नीति में निपुण होने पर भी सदा भारतवर्ष के सम्मान का ध्यान रखती है।

इति कविरत्नश्रीब्रह्मानन्दशुक्लविरचिते 'श्रीनेहरुचरित'महाकाव्ये
पञ्चमः सर्गः समाप्तः ।



## षष्ठः सर्गः

अत्रत्य-विद्याध्ययनं सुतस्य
विकास-कार्ये न सहायकं स्यात् ।
अपूर्णता चैव न वेष्टसिद्ध्यै
कदापि युक्तेति" पिता विचिन्त्य ॥१॥

"यहाँ की शिक्षा पुत्र के विकास में सहायक नहीं होगी, उसमें अधूरापन रहेगा और न वह कदापि अभीष्ट-सिद्धि के लिए उपयुक्त ही है" ऐसा पिता ने सोचकर—

"वाक्कीलतां समधिगन्तुमयं विदेशे
सम्प्रेषणीय" इति तज्जननीमुवाच ।
सापि स्वचेतसि हितं परमस्य मत्वा
तत्प्रेषणाय विमताजनि नैव भर्तुः ॥२॥

"इसे वकालत की शिक्षा के लिए विदेश में भेजना है" ऐसा उसकी माता से कहा। वह भी अपने चित्त में उसका परम हित मानकर, उसके भेजने में अपने पति के विपरीत नहीं हुई।

"गौराङ्ग-शासन-निपीडित-भारतस्य
श्रेयो विधास्यति कथं नवनीत-बुद्धिः ?

पाश्चात्य-विज्ञ-जन-दत्त-विशिष्ट-विद्यः
साफल्यमाप्स्यति चिराय कुशाग्रबुद्धिः ॥३॥

अंग्रेजों के शासन से पीडित भारत का कल्याण यह नवनीत के समान (मृदु) बुद्धि वाला कैसे कर पाएगा ? (परन्तु) पाश्चात्य विद्वानों के द्वारा विशिष्ट विद्याएँ दिये जाने पर यह कुशाग्रबुद्धि सफलता को प्राप्त कर लेगा।

साधारणीं धियमवाप्य कदापि नायं
सम्भावना-गुणमवाप्तुमलं भविष्णुः।
कालानुरूपमधुना सपदि प्रहेयः
पाश्चात्य-गौरवमयीं प्रतिभामुपात्तुम्" ॥४॥

साधारण बुद्धि प्राप्त करके यह कभी भी सम्मान प्राप्त करने में समर्थ नहीं हो सकेगा, अतः समयानुसार इसे अब पाश्चात्य (देशों) की गौरवमयी प्रतिभा अर्जित करने के लिए, शीघ्र ही, विदेश भेजना चाहिए।"

एवं पञ्चदशाब्दीयं, सुकुमारमतिं सुतम्।
हरिवर्ष-भुवं नेतुं, पिता बद्धादरोऽभवत् ॥५॥

इस प्रकार (सोचकर) पन्द्रह वर्ष के लगभग उस कोमलमति पुत्र को इङ्गलैण्ड ले जाने के लिए पिता ने दृढ़ निश्चय कर लिया।

पुण्येऽहनि शुभोदर्कां यात्रां मत्वा महामतिः।
पिता बालमुपादाय प्रतस्थे नन्दनं प्रति ॥६॥

पुण्य दिन में यात्रा को शुभ फल देने वाली मानकर महामति पिता बच्चे को लेकर लन्दन की ओर चल पड़े।

तपस्यामन्तरा जातु, सिद्धिं विन्दति मानव.।
ततोऽसौ तपसे पुत्रं योजयामास कार्यवित् ॥७॥

तपस्या के बिना मनुष्य सिद्धि प्राप्त नहीं कर सकता, इसलिए कर्तव्य-वेत्ता मोतीलालजी ने तपस्या में पुत्र को लगा दिया।

स्वर्गोपमं नन्दनमेत्य धीरो
विद्यालये बालममुं प्रवेश्य।
वाक्कील-विद्या-निपुणं विधातुं
निवेदयामास सुधीन्द्र-वृन्दम् ॥८॥

स्वर्ग के समान लन्दन में पहुंचकर उन गम्भीर (मोतीलाल नेहरू) ने विद्यालय में उस बच्चे को प्रविष्ट कराकर वहाँ के विद्वद्वर्ग से उसे वकालत की विद्या में निपुण बनाने के लिए निवेदन किया।

विद्यालये राजकुमारवर्ग-
स्तत्सन्निभा वा प्रपठन्ति छात्रा.।
असावपि श्रेष्ठतमेषु तेषु
तत्तुल्य एवागणितो बभूव ॥९॥

(उस) विद्यालय में राजकुमार अथवा उन जैसे ही छात्र पढ़ा करते थे। यह भी उन श्रेष्ठतमों में उन जैसा ही समझा जाने लगा।

रूपेण, वेशेन, धनव्ययेन
धियात्मनः सद्व्यवहारतश्च ।
स्वल्पेन कालेन गुरूनशेषान्
सन्तोष्य विद्याग्रहणं चकार ॥१०॥

अपने रूप,वेश, धनव्यय, बुद्धि एवं सद्व्यवहार से (उसने) समस्त गुरुजनों को सन्तुष्ट करके थोड़े समय में ही विद्या प्राप्त कर ली।

सर्वेऽपि विद्या-विनय-प्रपन्नाः
कुर्वन्ति कार्यं स्वयमेव तत्र ।
पूर्वं त्वसौ सङ्कुचितो बभूव
शनैः-शनैः किन्त्वभवत्तथैव ॥११॥

वहाँ विद्या एवं विनय से युक्त सभी छात्र) अपना कार्य स्वयं करते थे। यह देखकर पहले तो यह सङ्कुचित हुआ, किन्तु धीरे-धीरे वैसा ही हो गया।

ज्ञात्वा विधानं, विनिवेश्य पुत्रं
प्रत्यागतो भारतमेव तातः ।
सुतोऽपि विद्याध्ययने तदानीं
मनोऽतिमात्रं सुदृढं चकार ॥१२॥

पिता तो वहाँ के नियमों को जानकर और पुत्र को वहाँ सन्निविष्ट कराकर भारत में ही लौट आए, उधर पुत्र ने भी विद्याध्ययन में अपने मन को दृढ़तापूर्वक लगा दिया।

वाक्कील-विद्याधिगमाय भूरि
परिश्रमं प्रत्यहमाचचार ।
विनीतभावेन गुरून् सिषेवे
सतीर्थ्य-सार्धं च विशुद्धमैत्र्या ॥१३॥

वकालत की विद्या को जानने के लिए वे गुरुओं की सेवा करते थे तथा सहपाठियों के साथ निष्कपट मैत्री का व्यवहार रखते थे।

[एक बार उन्होंने सोचा—]

"अत्रत्य विद्यामथ संस्कृतिञ्च
लब्ध्वा प्रयास्यामि यदि स्वदेशम् ।
तदैव मे स्यान्महती प्रतिष्ठा
ततोऽधिकं ज्ञानमुपार्जनीयम् ॥१४॥

"यहाँ की विद्या और संस्कृति को लेकर यदि मैं अपने देश में जाऊँगा तभी मेरी बड़ी प्रतिष्ठा होगी, इसलिए, मुझे अधिक ज्ञान अर्जित करना चाहिए।

वाक्कील-विद्या तु ममापि देशे
सम्प्राप्यतेऽनेकजनैः सुयोग्यैः ।
ममेह यैरिस्तरतामुपातुं
प्रयत्नशीलेन सदैव भाव्यम् ॥१५॥

वकालत की विद्या तो मेरे देश में भी अनेक सुयोग्य व्यक्ति प्राप्त

कर रहे हैं (परन्तु) मुझे (तो) यहां बैरिस्टरी प्राप्त करने के लिए (कठिन) प्रयत्नशील होना चाहिए।

विज्ञान-साहित्य-कलास्वपूर्वं
वैशिष्ट्यमत्रापि मयार्जनीयम् ।
पाश्चात्य-विद्यामधिगम्य सम्यक्
विच्छित्तिमाधातुमहं कृती स्याम्" ॥१६॥

विज्ञान, साहित्य और कलाओं में मुझे विशेष योग्यता प्राप्त करनी चाहिए जिससे पाश्चात्य विद्या को भली भांति पढ़कर चमत्कार उत्पन्न करने में मैं सफल हो सकूं।"

एवं विनिश्चित्य परिश्रमेण
विशिष्ट-विद्याभिरुचिर्बभूव ।
सन्तोषमीयुर्गुरवः समेऽपि
कार्यैरनेकैः कुशलास्तथास्य ॥१७॥

इस प्रकार निश्चय करके परिश्रम पूर्वक विद्याओं की ओर उन्होंने अभिरुचि की। उनके और कार्यों से समस्त कुशल गुरुजन सन्तुष्ट हो गये।

क्रीडासु वह्वीषु बभूव विज्ञो
विशेषतः पश्चिम-विश्रुतासु ।
कालातिपातं न चकार धीरः
स्वयं करोति स्म समस्तकार्यम् ॥१८॥

अनेक मेलों मे वे पण्डित हो गये, विशेषकर पश्चिम मे प्रसिद्ध (खेलों मे)। धैर्य-सम्पन्न वे समय नष्ट नही करते थे और अपना समस्त कार्य स्वय किया करते थे।

कदाचिज्जनको यातः पुत्रदर्शनलालसः।
पादत्राण-परिष्कार-निरतश्च ददर्श तम् ॥१९॥

कभी उनके पिता पुत्र को (उनको) देखने की इच्छा से वहाँ गये। उन्होने उन्हे (अपने) जूते साफ करते हुए देखा।

उवाच तादृशं दृष्ट्वा, "वत्सैतत्कुरुषे कथम् ?
किंस्विदत्र न भृत्योऽस्ति, किं वा नि:स्वोऽसि साम्प्रतम् ? ॥२०॥

(और) उन्हे उस प्रकार देखकर पूछा—"बेटे! यह सब तुम क्यो कर रहे हो? क्या यहाँ पर कोई नौकर चाकर नही है? अथवा तुम्हारे पास पैसा नही रहा है?

गर्हणीयमिदं कर्म स्वहस्ताभ्यां करोषि किम् ?
कर्मणानेन लज्जेऽहं, मैवं कार्षीः कदाप्यहो। ॥२१॥

इस निन्दनीय कर्म को अपने हाथों से क्यो कर रहे हो? आह! (तुम्हारे) इस कर्म से मैं बहुत लज्जित हूँ, फिर कभी ऐसा मत करना।

एतच्छिक्षितुमेवात्र समायातोऽसि पुत्रक !
इदं तु तव देशेऽपि विपुलं कर्म वर्तते" ॥२२॥

बेटे ! क्या यही सीखने तुम यहाँ आए हो ? यह काम तो तुम्हारे देश में ही बहुत-सा करने को है।"

इत्थं पितुर्वचः श्रुत्वा गुरुं प्रोवाच सादरम् ।
"कृत्येनानेन मां श्रीमन् ! पिता मे निन्दति स्फुटम्" ॥२३॥

इस प्रकार पिताजी के वचन सुनकर उन्होंने (अपने) गुरु से कहा—"मान्यवर ! इस कार्य से पिताजी मेरी स्पष्ट निन्दा करते हैं (इस कार्य को पसन्द नहीं करते हैं।)"

प्रेम्णा जगाद गुरुरप्यमुमेवमेव—
"कर्म त्वया न मनसा किल निन्दनीयम् ।
कुर्वन्ति कर्म निखिलं स्वयमेव विज्ञा
ये सर्वदोत्तमगतिं परिकामयन्ते ॥२४॥

(यह सुनकर) गुरु ने प्रेमपूर्वक उनसे इस प्रकार कहा—"तुम्हें मनसे (भी) कार्य की (शारीरिक श्रम की) निन्दा नहीं करनी चाहिए। बुद्धिमान् व्यक्ति, जो सर्वदा श्रेष्ठ पद प्राप्त करना चाहते हैं अपना समस्त कार्य स्वयं ही करते हैं।

त्वं कीदृशीं गतिमवाप्स्यसि किन्नु वेत्सि ?
श्रीशालिनो नहि भवन्ति जगत्सु मान्याः ।
सेवारता जगति पूज्यतमा भवन्ति,
वत्सेत्यमेव मनसा परिभावनीयम् ॥२५॥

तुम किस स्थिति मे होओगे, क्या तुम्हे पता है ? (केवल) लक्ष्मी-सम्पन्न व्यक्ति ही ससार मे सम्माननीय नही होते । सेवा-कार्य मे रत (व्यक्ति) ही पूजनीय होते हैं । वत्स ! ऐसा ही तुम्हें मन मे सोचना चाहिए ।

भानुर्यथा जगति नैशतमोवितानं
सद्यो विनाशयति भासुर-रश्मि-जालैः ।
ज्ञानी तथैव जगतामुपकारकर्म
सेवाञ्च कर्तुमुपयाति सदा धरायाम् ॥२६॥

जैसे सूर्य अपनी तेजस्वी किरणो के समूह से ससार मे रात्रि के (गहन) अन्धकार को एकदम नष्ट कर देता है, उसी प्रकार ज्ञानी जन भी ससार का उपकार एव सेवा करने के लिए (ही) पृथ्वी पर अवतीर्ण होता है ।

आयान्ति, यान्ति बहवो जगतीह जीवा
सर्वे च ते नहि भवन्ति चिरं प्रसिद्धाः ।
ये कुर्वते सकल-जीव-निकाय-सेवा
ते मानवा निज-जनि चरितार्थयन्ति" ॥२७॥

(यो तो) संसार मे बहुत से जीव आते जाते हैं, परन्तु वे सभी तो प्रसिद्ध नहीं हो पाते । जो समस्त जीवो की सेवा करते हैं, वे मनुष्य ही अपने जन्म को चरितार्थ करते हैं ।"

इत्थं निशम्य गुरु-वाक्यमुपेत्य तातं,
सर्वं यथा कथितवानुपदेशसारम् ।

सज्जीबभूव च निज स्वयमेव कर्म
कर्तुं, न चेतसि मनाग् वहति स्म लज्जाम् ॥२८॥

इस प्रकार गुरुजी के कथन को सुनकर पिता के पास आकर (उन्होंने) उनके उपदेश का सार यथावत् कह दिया और अपना काम स्वयं करने के लिए तयार हो गये, उन्हे इसके लिए मन मे जरा भी लज्जा नही होती थी।

अधिजगे स ततो नवशिक्षया
निज जनुर्जन-जीवन-तत्परम् ।
निखिल-जीव गणैं सह मित्रता-
मथ च जीव-दया हृदये न्यधात् ॥२६॥

तदनन्तर उन्होने नवीन शिक्षा (के प्रभाव) से अपने जन्म को लोगों के जीवन के लिए (लोक-कल्याण के लिए) समर्पित समझा। समस्त प्राणियो के साथ मित्रता के व्यवहार और जीवो के प्रति दया को उन्होंने हृदय मे स्थान दिया।

तदनु तस्य वच परमोज्ज्वल
हितकर विविदे परया मुदा।
प्रतिनिवृत्य बभूव मुनिर्वृत
सुतमसौ विजहौ भ्रमणोत्सुकम् ॥३०॥

(श्री मोतीलाल नेहरू ने) तदनन्तर उनके द्वारा बताये गये (परम चमत्कारी) वचनों को परम प्रसन्नता से हितकारी माना और (भारत) लौटकर सन्तोष का अनुभव किया तथा (नाना देशों में) भ्रमण के लिए उत्सुक पुत्र को वहीं छोड़ दिया ।

इति कविरत्नश्रीब्रह्मानन्दशुक्लविरचिते 'श्रीनेहरूचरित'महाकाव्ये
षष्ठ सर्ग समाप्त ।



## सप्तमः सर्गः

वैरिस्तरोपाधिमथो गृहीत्वा
पाश्चात्यदेशे विपुलेऽपि धीरः ।
भ्रान्त्वा तदीयं व्यवहारजातं
ज्ञातुं, मनस्युद्यममाततान ॥१॥

इसके उपरान्त 'बैरिस्टर' की उपाधि प्राप्त करके उन धीरवर ने विस्तृत पश्चिमी देशों में घूमकर वहाँ के आचार व्यवहार को जानने के लिए मन में विचार किया।

'अमेरिका'-देश-दिदृक्षयाऽसौ
हर्षातिरेकं हृदये बभार ।
यं स्वर्णभारावनतं वदन्ति
दुग्धेन चान्नेन च पुष्टकायम् ॥२॥

'अमरीका' देश को देखने की इच्छा से ये हृदय में हर्षित हुए। जिस (अमरीका) को लोग सोने से लदा हुआ और दूध एवं अन्न (आदि) से परि-पुष्ट काया वाला कहते हैं।

यत्रास्ति वित्तं प्रचुर-प्रचारं
सुवर्णमात्रा च तथातिरिक्ता ।

दुग्धं च यत्रास्ति गवां प्रभूत-
मोजस्विता यत्र च शूकराणाम् ॥३॥

जहाँ धन प्रचुरता से फैला हुआ है, सोने की अतिरिक्त मात्रा है, गौओं के दूध की अधिकता है और सूअरों की प्रचण्डता है।

आकाशचुम्बीनि लसन्ति यत्र
प्रासाद-शृङ्गाणि मनोहराणि।
यत्रारमन्ते सुर-सुन्दरीभिः
समा युवत्यो लसदङ्गशोभाः ॥४॥

जहाँ गगनचुम्बी प्रासादों की मनोहर चोटियाँ सुशोभित होती हैं और जहाँ सुर-सुन्दरियों के समान अङ्ग-प्रत्यङ्ग की शोभा धारण करने वाली युवतियाँ रमण करती हैं।

वृद्धिर्नितम्बेषु, गुणश्च हारे,
यत्राङ्गनाना पररूपताऽऽस्ते।
सवर्णदीर्घो जनतासु यत्र,
संयोग-योगश्च कटाक्ष-मोक्षे ॥५॥

जहाँ वृद्धि (ललनाओं के) श्रोणी-प्रदेशमें है, पररूपता (श्रेष्ठ सौन्दर्य) अङ्गनाओंमें है, सवर्ण दीर्घ (पारस्परिक सौहार्द) जनतामें है और सुयोग (मिलने) का योग कटाक्षों में है। (अर्थात् जहाँ की स्त्रियों के नितम्ब

प्रदेश भारी हैं, सौन्दर्य अनुपम है, जनता में सौहार्द है और निर्बाध चतुर्दिक प्रीति चलती है ।)

[विशेष—इस श्लोक में कवि ने व्याकरण के पारिभाषिक शब्दों को बड़ी सुन्दरता से प्रयुक्त किया है ।]

विज्ञानवित्ताः प्रभवन्ति यत्र
विद्याजुषो ज्ञानधनास्तथान्ये ।
दैन्यस्य दास्यस्य च यत्र नाम-
विलोपवार्तास्ति समस्तदेशे ॥६॥

जहाँ विज्ञान एवं ज्ञान के धनी विद्या-व्यसनी (विद्वान्) तथा अन्यान्य (कला पारङ्गत) व्यक्ति रहते हैं और जहाँ दीनता और दासता के नाम को मिटाने की चर्चा समस्त देश में चलती रहती है ।

अन्येषु देशेषु यदीयमन्नं
स्वर्णं च सर्वेप्सितपूरणाय ।
प्रजाजना यत्र सुखानुभूतिं
विभूतियोगेन सदा लभन्ते ॥७॥

जिसका अन्न एवं स्वर्ण अन्य देशों की समस्त आवश्यकताओं की पूर्ति के लिए है । जहाँ की जनता ऐश्वर्य की प्राप्ति से सदा सुख की अनुभूति किया करती है ।

[विशेष—'विभूतियोग' योगदर्शन का पारिभाषिक शब्द है । योगी

साधन और समाधि के अनन्तर जब विभूति योग की सिद्धि कर लेता है तो सदा सुख की अनुभूति करता रहता है।]

कृपीधलैर्यन्त्रबलेन यत्र
सम्पाद्यते कर्म कृपे समस्तम्।
आलस्य-लेशोऽपि न यत्र भाति
सर्वे जना मोदभर वहन्ति ॥८॥

जहाँ के किसान यन्त्रों (मशीनों) के बल से ही खेती का सारा कार्य करते हैं जहाँ आलस्य का लेश भी नही है और सब लोग प्रसन्न रहते हैं।

क्षोभो न यत्रास्ति न चास्ति लोभो
जागर्ति कामोऽर्थयुत सदैव।
न दीनता यत्र विभाति कापि
नदी नता यत्र विभाति कापि ॥६॥

जहाँ न क्षोभ (असन्तोष) है और न लोभ ही है, (जहाँ) अर्थ के साथ काम सदा जागरूक रहता है जहाँ जरा सी भी दीनता (निर्धनता) दिखाई नहीं देती और जहाँ कोई गहरी (नता) नदी सुशोभित होती है।

स्वातन्त्र्य-सम्मद-रस परिपीय नित्य
लोका निरन्तरसुख नितरा भजन्ते।
देवेन्द्र साम्यमनुभूय च वित्तपाला
स्वर्गस्थितानिव निजान् गणयन्ति बन्धून् ॥१०॥

स्वातन्त्र्य-जन्य प्रमोद-रस को पीकर जहाँ के लोग नित्य अगाढ़ सुख का पूर्णरूप से उपभोग करते हैं और धनाधीश इन्द्र की-सी समानता का अनुभव करके स्वर्ग में स्थित देवताओं को अपना बन्धु-सा समझते हैं।

वीरा यदीया निज देश-रक्षा-
दीक्षा-व्रतं प्राण-पणैर्वहन्ति ।
उत्कर्षमाधातुममोघवीर्य-
मालम्ब्य देहान् परिपोषयन्ति ॥११॥

जहाँ के वीर अपने देश की रक्षा के दीक्षा-व्रत का प्राणपण से पालन करते हैं और (नित्य नवीन) उन्नति करने के लिए अमोघ शक्ति का अवलम्ब करके शरीरों को पुष्ट रखते हैं।

तं तादृशं भूति-निधान-भूतं
स्वर्गोपमं देशमसौ विलोक्य ।
लेभे परां मोदततिं मनस्वी
रन्तुञ्च तत्रैव मनो दधन्य ॥१२॥

उस वैसे ऐश्वर्य के निधान, स्वर्ग-सदृश देश को देखकर उन मानधन (नेहरू) जी को बड़ी प्रसन्नता हुई और उन्होंने (कुछ दिन) वहीं ठहरने का निश्चय किया।

"शिक्षाञ्च काञ्चन नवीनतमां प्रपद्य
यास्यामि भारतमितो यदि तद्धितं स्यात् ।"

इत्थं विचार्य समयोचितमात्मबुद्धि-
सम्वर्धनाय मतिमान् मतिमाततान ॥१३॥

"किसी नवीनतम शिक्षा को, यदि वह हितकारिणी हुई तो, सीखकर मैं यहाँ से भारतवर्ष जाऊँगा" इस प्रकार समयोचित विचार करके उन मतिमान् ने अपनी मति ('भागमिगोचरा'—भविष्य की बात जान लेने वाली बुद्धि) को प्रवृत्त किया।

बालोचिता विविधकाम्यकलास्ततोऽसौ
सञ्चेतुमात्मतरसा गतिमाचकाङ्क्ष।
यत्नै पुनर्नव-नवै सफलो बभूव
द्रष्टुं च 'पेरिस'भुव चलितस्ततोऽपि ॥१४॥

बालोचित (अर्थात् युवकोचित) विविध कमनीय कलाओं का सकलन वहाँ से करने के लिए उन्होंने आत्मबल से युक्त वेगवती गति (तेज चाल) पसन्द की और (थोड़े ही समय में) नये नये प्रयत्नों से (उसमें) सफल हो गये, तब वहाँ से 'पेरिस' देखने के लिए चल पड़े।

उच्चैस्तराणि भवनानि महात्मनोऽस्य
सम्भावनामिव विधातुमिहोत्सुकानि।
सुस्वागतं ध्रुवममुष्य विधातुकामा-
न्युद्ग्रीवमाजुहुविरे प्रियमाप्तमाप्तम् ॥१५॥

वहाँ के ऊँचे-ऊँचे भवनों ने, मानों, अपने इन दिव्यात्मा, विश्वसनीय स्नेही की अगवानी के लिए उत्सुक होकर, गर्दन उठा-उठा कर, सचमुच, इनका स्वागत करने के हेतु इन्हें आमन्त्रित किया।

विलास-वैदग्ध्य-समृद्धि-योगा
विचित्रतां ख्यापयितुं प्रभूताः।
तत्रत्य सृष्टेरवलोकनेन
स्रष्टुर्नवीनत्वमुपैति चित्ते ॥१६॥

विलास-विदग्धता एवं समृद्धि के अनेक (मञ्जुल) समन्वय (जहाँ की) विचित्रता को बताते हैं। वहाँ की सृष्टि को देखने से चित्त में विधाता की नवीनता का (नवीन रचना-शक्ति का) विश्वास होता है।

अद्वैतता, यत्र विभाति भोग-
परम्पराया रमणीयता च।
निरन्तरं सौख्यरसं पिबन्त्यः
प्रजा अतृप्ता इव यत्र भान्ति ॥१७॥

जहाँ अद्वैतता सुशोभित होती है (अर्थात् लोगों में भेद-भाव नहीं दिखाई देता) और सांसारिक भोग-परम्परा की रमणीयता भी। जहाँ की प्रजा निरन्तर सौख्य रस का पान करती हुई (भी) अतृप्त-सी ही बनी रहती है।

बालासु बालेषु च कोऽपि भेदो
न मात्रयापि प्रतिभासमानः।

सर्वे सदा स्वर्गसुखानुभूति
प्रकुर्वते तेऽमरतामुपेताः ।।१८।।

जहां लडके और लडकियो मे (बाह्य वेषभूषा से) जरा-सा भी भेद दिखाई नही देता और जो देवता-से बने हुए सदा स्वर्गीय सुखों का अनुभव करते रहते हैं ।

अन्नस्य, वित्तस्य, फलप्रसूतेः
प्रभूतता यत्र सदा विभाति ।
न कोऽपि दीनो, न च कोऽपि मूढः
सर्वे युवानो ललनाश्च मुग्धाः ।।१६।।

अन्न, धन एव फलो की अधिकता जहां सदा रहती है, जहां न कोई दीन (दिखाई पडता) है और न कोई मूर्ख, सभी युवक (दिखाई देते) हैं और अङ्गनाएं आकर्षक (लगती) हैं ।

"वासः प्रसूतिः खलु योग्यतायाः"-
इत्युक्तिरत्राक्षरशः कृतार्था ।
नवीननाभाञ्जि सुसज्जितानां
लसन्ति वासांसि विभान्ति नित्यम् ।।२०।।

'वस्त्र योग्यता का जनक है' यह उक्ति यहां अक्षरशः चरितार्थ होती है । सुसज्जित व्यक्तियों के जगमगाते हुए वस्त्र (यहां) नित्य सुशोभित होते रहते हैं ।

शोभामालोक्य तत्रत्यां, विकसन्मानसो ह्यसौ।
"कञ्चित् कालं वसाम्यत्र", स्थिरमेतच्चकार सः ॥२१॥

वहाँ की शोभा देखकर प्रसन्न चित्त उन्होंने 'मैं कुछ समय यहाँ रहूँ'— ऐसा निश्चय किया।

यत्र-तत्र परिभ्रम्य, सुषमामवलोकयन्।
स्वपित्रोर्दर्शनार्थञ्च, मनस्यौत्कण्ठ्यमाभजत् ॥२२॥

जहाँ जहाँ घूमकर वहाँ के सौन्दर्य को देखते हुए वे अपने माता-पिता के दर्शनों के लिए उत्कण्ठित हो गये।

इति कविरत्नश्रीब्रह्मानन्दशुक्लविरचिते 'श्रीनेहरूचरित'महाकाव्ये
सप्तम सर्ग समाप्त।



## अष्टमः सर्गः

अथैकदा मित्रगणानशेषान्
निमन्त्रयामास गृहं यियासुः ।
सत्कृत्य सर्वान् विविधोपचारैः
कृताञ्जलिस्तान् सनमस्यमाह ॥१॥

इसके उपरान्त एक बार घर जाने के इच्छुक उन्होंने सम्पूर्ण मित्र-मण्डल को बुलाया और सबका विविध सामग्रियों से सत्कार करके नमस्कार पूर्वक यह कहा—

"भो बान्धवा ! वः प्रथितेऽत्रदेशे
चिरं निवासं कृतवान् सुखेन ।
सर्वैस्तथाऽहं मिलितोऽभवञ्च
क्रीडा अनेका कृतवांश्चिराय ॥२॥

"मित्रो ! आपके प्रसिद्ध देश में मैंने बहुत दिनों तक सुखपूर्वक निवास किया है, मैं सबसे मिला हूँ और अनेक खेल खेले हैं।

अत्रागमं ज्ञान-पिपासयैव,
कृता कृतार्थोऽमृत-पान-तृष्णा ।
सदा ग्रहीष्याम्यधमर्णभावं
स्मृतिं च चित्ते भवतां समेताम् ॥३॥

मैं यहाँ ज्ञान पिपासा (को शान्त करने के उद्देश्य) से ही आया था। ज्ञानामृत से तृप्त मुझे (आप लोगो ने) कृतार्थ किया है। (इसलिए) मैं सदा आपका ऋणी रहूँगा और आप सब लोगों की स्मृति हृदय मे रखूँगा।

> स्वदेशमासाद्य सदैव सभ्या ।
> प्रेमाद्भुत वो नितरा भजिष्ये ।
> आत्मीयता सान्द्रतमा मदीये
> चित्ते चिर स्थास्यति, सत्यमेतत् ॥४॥

सज्जनो! अपने देश पहुचकर मैं आपके अद्भुत प्रम का स्मरण रखूँगा। आप लोगों की प्रगाढतम आत्मीयता मेरे हृदय म चिरकाल तक बनी रहेगी यह सत्य है।

> मयाऽत्र सभ्य-व्यवहार-जात
> स्पृष्ट च, दृष्ट च, निषेवितञ्च ।
> स्वजीवन तादृशमेव कर्तु
> गत्वा स्वदेश सुहृदो यतिष्ये ॥५॥

मैंने यहाँ सभ्य व्यवहार का सम्पर्क किया है उसे देखा है और उसका सेवन किया है। मित्रो! अपने देश म जाकर म अपने जीवन को वैसा ही बनाने का प्रयत्न करूँगा।

> अज्ञानतो यत्प्रतिकूलमत्र
> सम्पादित मित्रजनेषु किञ्चित् ।

क्षन्तव्यमेतद् भवतादिदानी"—
मित्थं प्रियालाप-परो जगाद ॥६॥

अज्ञानवश जो कुछ प्रतिकूल आचरण मैंने मित्रों के प्रति कर दिया हो उसे इस समय क्षमा किया जाय (क्षमा करें)'—इस प्रकार मधुर भाषण करने वाले उन्होंने कहा।

ससाधुवादं प्रतिनन्द्य वाचं
प्रेम्णा तदीया मुदिताश्च सर्वे ।
वस्तून्यनेकान्युपहृत्य तस्मै
सहाश्रुभिस्तं व्यसृजन् सखायः ॥७॥

उनकी वाणी का प्रेम से साधुवाद-पूर्वक अभिनन्दन करके वे सब प्रसन्न हुए और उन मित्रों ने अनेक वस्तुएं उन्हें उपहार में देकर, आँसुओं के साथ, विदा कर दिया।

पित्रोर्वियोगस्त्वरित स्वदेश
गन्तुं मनश्चञ्चलमेतदीयम् ।
व्यधादतोऽसौ प्रचचाल तस्मा-
न्निसर्गधीरोऽपि कथंकथञ्चित् ॥८॥

माता पिता के वियोग ने उनके मन को स्वदेश चलने के लिए चञ्चल बना दिया। अतः प्रकृति से धैर्यशाली होने पर भी वे वहाँ से (मित्र-मण्डली को छोड़कर) जैसे-तैसे (ही) चल पाये।

तीव्रेण यानेन समाप्य यात्रां
स्वजन्मभूमीमवलोक्य हृष्टः ।
कालाद् बहोरात्मजनोपनीतः
प्रीत्यात्मपित्रोश्चरणौ ववन्दे ॥९॥

तेज (वायु) यान से यात्रा समाप्त करके अपनी जन्मभूमि को देखकर वे प्रसन्न हुए और बहुत समय के उपरान्त स्वजनों के द्वारा अगवानी किये जाने पर प्रेमपूर्वक माता पिता के चरणों की उन्होंने वन्दना की।

तावाशिषां राशिभिरात्मजं तं
समवर्धयामासतुराश्वसन्तौ ।
विज्ञाय यत्नं फलितं स्वकीयं
मोदातिरेकं वहतः स्म चैव ॥१०॥

उन दोनों ने आश्वस्त होकर, अपने उस पुत्र को शुभाशीर्वादों से अभिनन्दित किया। वे अपने प्रयत्न को सफल मानकर अत्यन्त प्रसन्नता का अनुभव कर रहे थे।

[पिता ने पूछा—]

"अन्यत्र गत्वा किमशिक्षि तात !
किं वानुभूतं व्यवहार-जातम् ?
विद्या तदीया निजजीवनाय
कं वोपयोगं नु विधास्यतीति ?" ॥११॥

"बेटे ! तुमने विदेश जाकर क्या सीखा ? और कैसा व्यवहार अनुभव किया ? वहाँ से प्राप्त विद्या तुम्हारे जीवन में क्या उपयोग देगी ?"

प्रश्नाननेकान् स्वपितुर्निशम्य
वक्तुं तदाभूत् स हि सावधानः ।
जिज्ञासतेऽयं मम बुद्धितत्त्वं
पितेति" चित्ते विचचार किञ्चित् ॥१२॥

अपने पिता के बहुत-से प्रश्न सुनकर उनका उत्तर देने के लिए वे सावधान हुए । उन्होंने मन में सोचा कि "ये पिताजी (इस बहाने) मेरी बुद्धि के स्तर का पता लगाना चाहते हैं ।"

सर्वं यथावत् क्रमशो जगाद
दृष्टं, श्रुतं वाप्यनुभूततत्त्वम् ।
विज्ञाय विज्ञत्वमतोऽपि तात.
प्रीतः पुनस्तं प्रतिभाषते स्म ॥१३॥

जैसा उन्होंने देखा, सुना या अनुभव किया था उस सबको उन्होंने यथावत् क्रमश बता दिया । इस (वार्तालाप) से उनकी विज्ञता जानकर भी प्रसन्न होकर पिता उनसे फिर कहने लगे—

"वत्साधुना भारतदेश एष
गौराङ्ग-शास्ति-प्रतिधर्षितोऽस्ति ।
सर्वे जनाः प्रत्यहमत्र पीडां
विन्दन्ति दासा इव निर्विशेषम् ॥१४॥

"बेटा ! यह भारत देश इस समय अंग्रेजों के द्वारा आक्रान्त है। सब लोग यहाँ प्रतिदिन दासों की भाँति अत्यधिक पीड़ा प्राप्त करते हैं।

स्वातन्त्र्य-लेशोऽपि न लोक-कृत्ये
नो वा विचार: परिमार्जितोऽस्ति ।
सिंहा यथा पञ्जरबद्धगात्रा
विज्ञा अपि क्लेश-ततिं वहन्ति ॥१५॥

लोक-व्यवहार में स्वातन्त्र्य का लेश भी नहीं है और न यहाँ के विचार ही परिष्कृत (रह गये) हैं। पिंजड़े में बन्द सिंहों की भाँति (बड़े-बड़े) विज्ञ भी क्लेश-परम्परा को ढो रहे हैं।

नित्यं कराघातमुपासमाना
मानं विनोद्वेगसहा भवन्ति ।
धीशालिनोऽपि व्यथिता: सदैव
स्वान्तेऽपि शान्तिं न मनाग् लभन्ते ॥१६॥

(यहाँ के लोग) नित्य ही 'कराघात' (१. कर=हाथ के आघात—थप्पड़-घूँसे २. कर=टैक्सों का बोझ) का सामना करते हुए, बिना सम्मान के (अपने) आक्रोश को दबा जाते हैं और बुद्धिमान् होने पर भी सदा व्यथित रहते हैं और अपने मन में जरा भी शान्ति नहीं पाते हैं।

नानाविधानैरतिनिन्दनीयै-
रत्रत्यवित्तं परिहृत्य नित्यम् ।

स्वीयेषु कोशेषु परिक्षिपन्ति
राज्याधिकारे नितरां नियुक्ताः ॥१७॥

राजकीय पदों पर नियुक्त व्यक्ति नाना प्रकार के अत्यन्त निन्दनीय विधानों (नियमों) से नित्य यहाँ के धन को बटोर कर अपने धनागारों मे डालते रहते हैं।

कां दुर्दशां ते कथयामि पुत्र !
चेतो मदीयं व्यथितं चिराय ।
को वा विपत्तिं परिहर्तुमीश-
श्चिन्ताञ्चितं चित्तमहो ! मदीयम् ॥१८॥

बेटे ! मैं तुमसे यहाँ की दुर्दशा का क्या बखान करूँ ? मेरा चित्त बहुत दुखी है। 'इस विपत्ति को दूर करने में कौन समर्थ है ?' इसी चिन्ता में मेरा चित्त डूबा रहता है।

कूटप्रयोगं परिकल्प्य लोका-
नन्योन्य-युद्धे विनियोजयन्ति ।
तैस्तैरुपायैर्निजकार्यसिद्धिं
गौराङ्गभूपाः परिकल्पयन्ति ॥१९॥

अंग्रेज शासक कूटनीति का प्रयोग करके यहाँ एक-दूसरे को लड़ा देते हैं और जैसे भी (सम्भव) हो उसी उपाय से अपनी कार्यसिद्धि कर लेते हैं।

येषां कृपातोऽद्य मनीषिणोऽपि
वैराग्नि-दग्धाः सुतरां भवन्ति ।
रूपं स्वकीयं परिहाय हा ! ते
द्रष्टुं समर्था अपि नैव बन्धून् ॥२०॥

जिन की कृपा (?) से आज समझदार व्यक्ति भी वैराग्नि में झुलस रहे हैं। शोक ! कि वे अपने रूप को छोड़कर अपने भाइयों को भी नहीं देख सकते।

तेषां प्रभावान्निखिलेऽपि देशे
दारिद्र्य-राज्यं विलसत्यजस्रम् ।
अन्नं विना प्राण-वियोग-योगं
बाला अपि स्फीततरं भजन्ते ॥२१॥

उनके प्रभाव से (आज) सारे देश में दरिद्रता का राज्य अबाध गति से फैल रहा है। अन्न के बिना बच्चे भी बड़ी मात्रा में प्राणों को छोड़ रहे हैं।

वृद्धा, युवानो, वनिताजनाश्च
भ्रष्टश्रियो भान्ति वसुन्धरायाम् ।
गेहे निजे वा परकीयभाव-
माश्रित्य कष्टं नितरां सहन्ते ॥२२॥

(भारत) वसुन्धरा में बूढ़े, युवक एवं स्त्रियाँ (आदि) सभी निस्तेज हो रहे हैं। अथवा (यह कहना चाहिए कि) अपने घर में ही पराये से होकर घोर कष्ट सहन कर रहे हैं।

सीमा न चास्ते खलु दुष्कृतीना-
मन्याय-वृद्धेरपि नास्ति चान्तः ।
दुर्भाव-निर्वासित-सत्प्रभावो
देशः पराभूति-पदं प्रपन्नः ।।२३।।

दुराचारों की कोई सीमा नहीं है और अन्याय-वृद्धि का भी कोई अन्त नहीं है। दुर्भावनाओं से श्रेष्ठ (बातों के) प्रभाव को निर्वासित करके यह देश अपमानित स्थिति को प्राप्त हो गया है।

ये वा कदाचित् किल सत्यभावं
गृह्णन्ति ते वै प्रपदाहताः स्युः ।
कारागृहान्तर्विनिपात्यमाना
नानाविधं कष्टचयं सहन्ते ।।२४।।

जो कभी सच्चाई (का पक्ष) ग्रहण करते हैं, उन्हें ठोकर मार दी जाती है और वे जेलों में ठूँसे जाकर नाना प्रकार की यातनाओं को सहन करते हैं।

भीतिः पदं लोकमनःसु धत्ते,
त्राणस्य कुत्रापि न चास्ति नाम ।
कारागृहे सम्प्रति भारतीया
अत्यन्त दुःखं प्रसभं भजन्ते ।।२५।।

लोगों के मनों में भय बैठ गया है। त्राण का कहीं भी नाम नहीं

है । इस समय जेलो मे भारतीय अत्यन्त दुःख को विवशता मे सहन कर रहे हैं ।

अस्माकमेते किल नेतृमुख्या
नानाविधां न्यक्कृतिमाश्रयन्ते ।
निन्द्यानि कार्याणि विधातुमत्र
नित्यं कशाघातमहो ! सहन्ते ॥२६॥

ओह ! ये हमारे नेतागण (जेलो मे) नाना प्रकार का तिरस्कार पाते हैं और यहाँ निन्दित कर्म करने के लिए नित्य कोडो की मार सहते हैं ।

एवं विधानामिह दुष्कृतीना-
मन्तं विधातुं भव सज्जितस्त्वम् ।
न्यायेन चान्याय-बलं विजेतुं
वत्स ! त्वया धैर्यधनेन भाव्यम् ॥२७॥

इस प्रकार के निन्दित कर्मों का अन्त करने के लिए तुम तैयार हो जाओ ! बेटे ! न्याय से अन्याय के बल को जीतने के लिए तुम्हें धैर्यधनी होना चाहिए ।

इत्येतदर्थं प्रहितो मया त्वं
पाश्चात्य-देशेऽध्ययनं विधातुम् ।
संसर्गतस्त्वय्यपि निर्भयत्वं
कर्तव्य-निष्ठा च यथा भवेताम् ॥२८॥

इसीलिए मैंने तुम्हें पाश्चात्य देश में अध्ययन करने के लिए भेजा था, जिससे उन लोगों के सम्पर्क से तुम्हारे में भी निर्भीकता एवं कर्तव्य-निष्ठा आ जाए।

धैर्येण धीरा विपदां पदाना-
मुत्कर्तनं कर्तुमलं भवन्ति ।
देशीय 'कांग्रेस'-सभा सदस्यो
भूत्वा स्वतन्त्रं कुरु देशमेनम् ॥२९॥

धीर व्यक्ति धैर्य से विपत्तियों के (बढ़ते हुए) चरणों को काटने में समर्थ होते हैं। (इसलिए) भारतीय कांग्रेस-सभा के सदस्य होकर तुम इस देश को स्वतन्त्र करो।

एवं कृते देश-दरिद्रताया
मन्तं विधातुं कृतनिश्चयः सन् ।
'गान्धी'ति नाम्ना प्रथितं महान्तं
सत्यं गुरुं त्वं भज, धीरधुर्यम् ॥३०॥

ऐसा करने पर देश की दरिद्रता का अन्त करने के लिए निश्चय करके 'गान्धी' इस नाम से प्रसिद्ध, महान्, धैर्यशालियों में अग्रगण्य, सच्चे गुरु की शरण में जाओ।

ज्ञान-प्रदं नो गुरुमन्तरेण
पारे भवाब्धिं प्रतियातुमीशः ?

मान्यो महात्मा स हि पारदर्शी
गौराङ्ग-नीतेर्विलयाय युक्तः ॥३१॥

ज्ञान के दाता गुरु के बिना भव-सागर से पार और कौन पहुँचा सकता है ? वे सम्मान्य महात्मा बड़े तत्त्वदर्शी हैं और अंग्रेजों की नीति को असफल बनाने के लिए कटिबद्ध हैं ।

शस्त्रेण जेया न हि साम्प्रतं स्यु-
रेकत्व-सूत्रेण दृढं निबद्धाः ।
अस्माकमेते किल देश-जाता
नैकत्वभावं परिबृंहयन्ति ॥३२॥

एकता के सूत्र में बँधे हुए हमको शस्त्र से जीतना इस समय सम्भव नहीं है (विशेषकर ऐसी स्थिति में जबकि) हमारे देश के लोग एकता की भावना को नहीं बढ़ा रहे हैं ।

सत्येन, भूम्नाऽप्य परिश्रमेण
हिंसा-प्रयोगेण विनापि सिद्धिः ।
तेनाद्य दृष्टोऽभिमतोऽप्युपायः
साफल्यहेतुर्ननु वत्स ! विद्धि ॥३३॥

सत्य से तथा सार्वभौम परिश्रम से हिंसा के प्रयोग के बिना भी सफलता मिल सकती है । उन महात्मा गान्धी ने आज सफलता के हेतु इस (परिणामतः) उपाय को देख लिया है और सही समझा है । बेटे ! तुम भी यह समझ लो ।

नैकत्र वास सततं विधेय
सूर्यो यथा सर्वगतिस्त्वमेधि ।
दु खौघ-सिन्धो परिशोषणाय
भाव्य त्वयाऽगस्त्यमहर्षिणेव ॥३४॥

तुम्हें एक स्थान पर जमकर नहीं रहना चाहिए, सर्वत्र गति वाले सूर्य की भाँति तुम चमको (और) दु खो के समुद्र को सुखाने के लिए अगस्त्य जैसे बन जाओ।

राष्ट्रस्य सेवा-व्रतमासिधार-
मेतर्हि चित्तेऽवहितेन धार्यम् ।
वत्साशु सम्पूरय नोऽभिलाष
सैषा भवित्री मम कापि सेवा ॥३५॥

राष्ट्र की सेवा का व्रत असि धारा (पर चलन) के समान है यह चित्त में सावधानतापूर्वक समझना चाहिए। बटे ! हम लोगों की अभिलाषा को पूर्ण करो यही मेरी बहुत बडी सेवा होगी।

'वाँकीपुरे' सम्प्रति जायमाना
काग्रेस-संसन्नु शीघ्रमेव ।
तस्या त्वया सम्मिलितेन भूत्वा
सम्प्रेक्षणीय स गुरुर्महात्मा ॥३६॥

इस समय, शीघ्र ही, बाँकीपुर म कांग्रेस अधिवेशन होने वाला है।

इसमें सम्मिलित होकर तुम्हें उन महात्मा (गान्धी) के गुरु-रूप में दर्शन करने चाहिए"।

अन्यैश्च धन्यैः सुजनैस्तवायं
सम्मेलितुं श्रेष्ठतमोऽस्ति कालः।
तत्रत्यकार्यं परिचेतुमेषा
वेला ममाभाति शुभा च तात! ॥३७॥

और भी (बहुत से) प्रशंसनीय सत्पुरुषों से मिलने का, तुम्हारे लिए, यह सर्वश्रेष्ठ समय है। वहाँ के कार्य को समझने के लिए, बेटे! यह समय मुझे शुभ प्रतीत होता है।

मार्गः प्रशस्तो विहितोऽस्त्यनेकै-
र्देशस्य रत्नैरथ पूर्वमेव।
तत्राधुना त्वं गतिमात्मशक्त्या
सम्पाद्य सेवाभिरतो भवे"ति ॥३८॥

इससे पहले से ही अनेक देश-रत्नों ने (स्वातन्त्र्य सघर्ष का) मार्ग प्रशस्त कर रखा है, उसमें तुम अपनी शक्ति से गति लाकर (लोक-) सेवा में जुट जाओ।"

वाचं तदीयां परिपीय युक्तां
देशस्य सेवा-व्रतमात्मवित्ते—
संस्थाप्य, कर्तव्य-विधान-पूर्त्यै
शान्त्या विचारं स्थिरतां निनाय ॥३९॥

उनकी (पिताकी) युक्ति युक्त वाणी सुनकर देश-सेवा का व्रत अपने मन में धारण करके उन्होंने कर्तव्य कर्म की पूर्ति के लिए, शान्तिपूर्वक, विचार को स्थिर किया।

गन्तव्य-मार्गे चलितुं स तूर्णं
वद्धादरोऽभूज्जनकोपदेशात् ।
मातुः प्रसाद-ग्रहणाय किञ्चि-
न्निश्चित्य तस्याश्चरणौ ननाम ॥४०॥

पिताजी के उपदेश से, गन्तव्य मार्ग पर चलने के लिए उन्होंने शीघ्र ही निश्चय कर लिया और माता का शुभाशीर्वाद पाने का निश्चय करके उनके चरणों में प्रणाम किया।

श्रुत्वा सुतोक्तिं जननी तमाह—
"वत्सागतस्त्वं सुचिराय गेहम् ।
कालं कियन्तं तु सुखेन वासः
कार्यो यथाहं सुखिता भवेयम्" ॥४१॥

पुत्र की बात सुनकर माता ने उनसे कहा—"बेटे! बहुत दिनों बाद तो तुम घर आये हो, (अत) कुछ समय तो तुम्हें सुखपूर्वक यहाँ रहना चाहिए, जिससे मुझे सुख मिले।"

देश-सेवा-विधानार्थं, दृढं ज्ञात्वा सुतं तु सा।
पुत्र-स्नेहानुरक्तापि, कथञ्चित् स्वीकृतिं ददौ ॥४२॥

(परन्तु) पुत्र को देश सेवा करने के लिए दृढ जानकर सुत-स्नेह के वशीभूत होने पर भी उन्होंने जैसे-तैसे (अपनी) स्वीकृति दी ।

पितुराज्ञां समादाय, 'बांकीपुर'मुपाययौ ।
दृष्ट्वा तत्रत्यकार्यं च, स्वीचकार सदस्यताम् ॥४३॥

पिता की आज्ञा लेकर वे बांकीपुर गये और वहाँ का काम देखकर (संस्था की) सदस्यता स्वीकार की ।

शनैः शनैः कार्यविधिं विदित्वा
'कांग्रेस'-कार्येऽतितमां प्रवीणः ।
सभासु नानाविधभाषणानि
चकार, तत्तत्समयोचितानि ॥४४॥

धीरे धीरे कार्य प्रणाली जानकर कांग्रेस के कार्य में अत्यन्त प्रवीण होकर उन्होंने (अनेक) सभाओं में बहुत से समयोपयोगी भाषण किये ।

एवं क्रमेण तस्यासीत् प्रसिद्धिः कार्यगौरवात् ।
शासनं प्रति रोषश्च, प्रत्यहं वृद्धिमागतः ॥४५॥

इस प्रकार क्रमशः कार्य की कुशलता से उनकी प्रसिद्धि फैल गई और शासन के प्रति उनका रोष भी प्रतिदिन बढ़ने लगा ।

इति कविरत्नश्रीब्रह्मानन्दशुक्लविरचिते श्रीनेहरूचरित महाकाव्ये
प्रथमः सर्गः समाप्तः ।

---

## नवमः सर्गः

अथैकदाऽसावुदितं दिनेशं
दृष्ट्वा स्वचित्ते कृतवान् विचारम् ।
"अहो ! अयं नैजकरैः सुतीक्ष्णै-
स्तनोति सर्वत्र शुभं प्रकाशम् ॥१॥

इसके उपरान्त एक बार उन्होंने उदय होते हुए सूर्य को देखकर चित्त मे विचार किया—"ओह ! यह अपनी तीखी किरणों से सर्वत्र शुभ प्रकाश फैलाता है ।

न कोऽपि साहाय्यकरोऽस्य लोके
तथापि नित्यं भ्रमणं विधाय ।
करोति दूरं जगदन्धकारं
महाप्रभावो निजकार्यदक्षः ॥२॥

इसका संसार में कोई सहायक नहीं है फिर भी यह महाप्रभावशाली और अपने कार्य में दक्ष नित्य भ्रमण करके जगत् के अन्धकार को दूर करता है ।

यदोदयं याति दिवाकरोऽयं
तदैव लोकाः प्रभवन्ति बुद्धाः ।

जडानि पद्मानि विकासभावं
भजन्ति, निद्रा-जडतां विहाय ॥३॥

जब यह सूर्य उदित होता है तभी लोग जाग जाते हैं (न केवल चेतन ही अपितु) जड कमल भी निद्रा-जनित जडता को छोडकर विकास को प्राप्त हो जाते हैं।

दिनञ्च सर्वं भ्रमणं प्रकुर्वन्
तमस्ततिं नाशयति प्रकृष्टाम्।
समाप्य कर्तव्यविधिं स्वकीयं
निजां प्रियां याति सदैव सन्ध्याम् ॥४॥

सारे दिन भ्रमण करते हुए यह प्रगाढ अन्धकार का नाश करता है। और अपने कर्तव्य-कर्म को समाप्त करके सदैव अपनी प्रियतमा सन्ध्या के पास जाता है।

विना विशेषं जगते ददाति
प्रकाशमात्मीयमतोऽयमात्मा।
न चार्च्यते सर्वजनैस्तथापि
हितं समेषामयमातनोति ॥५॥

यह विना भेद-भाव के संसार को अपना प्रकाश देता है; अतएव यह (संसार की) आत्मा (माना गया) है। यद्यपि सबलोग इसकी पूजा नहीं करते तथापि यह सबका हित करता रहता है।

यथैव विप्रस्य गृहे विभाति
तथैव चाण्डाल-निकेतनेऽपि ।
करोति नित्य विततं प्रकाश,
न निन्दति स्तौति न वापि कञ्चित् ॥६॥

जैसे यह प्रकाश फैलाता है। ब्राह्मण के घर मे चमकता है वैसे ही चाण्डाल के घर मे भी। न यह किसी की निन्दा करता है और न स्तुति ही।

उलूकवर्ग पुनरस्य तेज
कदापि सोढु क्षमते न मूढ ।
निमील्य नेत्रे गहनान्धकारे
क्षिपत्यजस्र दिवस कथञ्चित् ॥७॥

मन्दमति उल्लुओ का समूह इसका तेज कभी भी सहन नही कर सकता है। वह (उलूक-सघ) गहन अन्धकार म आँखें बन्द करके निरन्तर, किसी प्रकार, दिन विताता है।

मयापि कर्तव्यपरायणेन
दिवाकरेणेव सदैव भाव्यम् ।
स्वयं प्रकाश. परिकल्पनीयो
न चान्य साहाय्यमपेक्षणीयम् ॥८॥

मुझे भी कर्तव्यपरायण सूर्य की ही भाँति सदैव रहना चाहिए और

स्वयं प्रकाश फैलाना चाहिए—किसी दूसरे की सहायता की अपेक्षा नहीं करनी चाहिए।

स्वयं स्वमार्गं परिमार्जयामि
कदापि भीतिं न समाश्रयिष्ये।
ममानुगाः सन्तु सहस्रशोऽन्ये
दृढो भविष्यामि गतिं विधातुम् ॥६॥

मैं अपना मार्ग स्वयं निष्कण्टक करूँगा और कभी भी भय का अवलम्बन नहीं करूँगा। मेरे हजारों अनुयायी हों, मैं (निरन्तर) गतिशील होने के लिए दृढ़ रहूँगा।

मदीयदेशे वितता यदेते
विशेषतः शासनमाचरन्ति।
अनौचितीयं प्रतिभाति सत्यं
स्वलोक-दौर्बल्यमिदं हि किन्न? ॥१०॥

मेरे देश में फैले हुए ये (अंग्रेज) जो मनमाना शासन कर रहे हैं, सचमुच यह अनौचित्य प्रतीत होता है। क्या यह अपने लोगों की ही दुर्बलता नहीं है?

निशापतिश्चास्य करप्रभावा-
दनन्त-नक्षत्र-विकाश-कारी।

सदा विधत्तेऽद्भुतशान्तिदानम्
अतोऽपि वन्द्योऽयमनन्तशक्तिः ॥११॥

रजनीपति (चन्द्रमा) भी इसकी किरणों के प्रभाव से अगणित नक्षत्रों का विकासक होकर सदैव अद्भुत शान्ति वितरित करता है, इसलिए भी, यह अनन्तशक्ति वन्दनीय है।

न कामयेऽहं सुखभोगलेशं
न चापि काञ्चिज्जगतो विभूतिम्।
यदर्थमेषः प्रहितोऽस्मि लोके
तदेव कृत्वात्मगतिं प्रपद्ये ॥१२॥

न मैं सुख के उपभोग का लेशमात्र चाहता हूँ और न संसार के किसी ऐश्वर्य को ही। जिस उद्देश्य के लिए मुझे इस संसार में भेजा गया है, उसे ही (पूर्ण) करके अपने स्वरूप को प्राप्त करूँगा।

अनन्तशक्तेरहमस्मि कोऽपि
विशेषरूप. प्रभविष्णुरशः।
अनन्ततामेव समाश्रयिष्ये
समस्तलोकस्य हितं चरामि ॥१३॥

मैं (उस) अनन्तशक्ति का कोई विशेषरूप से प्रभावशाली अंश हूँ (अत एव) मैं अनन्तता का ही अवलम्बन ग्रहण करूँगा और समस्त संसार का हित करूँगा।

न कापि जातिर्न च कोऽपि वर्णो
न रग-भेदो न च देशभेद ।
अहन्तु सर्वात्मकता बिभर्मि
क्षुद्रस्वभावो भवितास्मि नैव ॥१४॥

न कोई जाति है, न कोई वर्ण, न रगभेद है और न देश भेद। मैं तो सर्वात्मवाद को धारण करने वाला हूँ (अत कभी भी) क्षुद्रस्वभाव नहीं होऊँगा।

स ईश्वर सर्वजगन्निवास
जगच्च सर्वं जगदीश-देह ।
चराचरात्मा परमेश्वरो मे
मतो, विधास्यामि जगत्सपर्याम् ॥१५॥

वह ईश्वर समस्त जगत् का अधिष्ठान है और यह सम्पूर्ण जगत् उस जगदीश्वर का शरीर है। मैं परमात्मा को जड चेतन (सवत्र) व्याप्त मानता हूँ, (इसीलिए) जगत् की सेवा करूँगा।

स एव धर्मो मम वन्दनीय
स एव मन्त्रो मम सेवनीय ।
अतोऽधिक धर्ममह न जाने
तथैव शान्तिर्मनसो मता मे ॥१६॥

यही धर्म मेरे लिए वन्दनीय है और यही मन्त्र मेरे लिए सेवनीय है।

इससे बढ़कर धर्म मैं नहीं जानता, इसीसे मेरे मन को शान्ति मिलेगी ।

पिता मदीयो धनिनां वरेण्यो
गृहं लसद्भूतिकमेतदीयम् ।
न चात्मतुष्ट्यै मम सर्वमेतत्
समस्तदेशाय समर्पयामि ॥१७॥

मेरे पिताजी धनियों में श्रेष्ठ हैं, मेरा यह घर ऐश्वर्य-सम्पन्न है; किन्तु यह सब-कुछ मेरी अपनी ही सन्तुष्टि के लिये नहीं है, अतः मैं इस सबको समस्त देश को समर्पित करता हूँ ।

*जगन्ति गायन्ति यशांसि यस्य*
गुणैर्विहीनोऽपि गुणैः स युक्तः ।
स मन्दिरे मस्जितकेऽपि सोऽयं
विभात्यजस्रं गिरिजा-गृहेऽपि ॥१८॥

ये लोक जिसका यश गाते हैं, जो निर्गुण होकर भी सगुण है, जो मन्दिर में भी है और मस्जिद में भी और जो गिरजाघर में सुशोभित होता है ।

समस्तजीवेषु यदीयशक्तिः
सदैव नूत्नं बलमादधाति ।
तमेव देवं निजमानसेऽहं
मुदैव साक्षादवलोकयामि ॥१९॥

जिसकी शक्ति समस्त जीवों में सदा नूतन शक्ति का सञ्चार करती

रहती है उसी परमात्मा का मैं अपने मानस में प्रसन्नतापूर्वक साक्षात्कार करता हूँ।

अनेकरूपेष्वमितप्रभावः
स एकलः सर्वगतो निगूढः।
अनेकधा स्वं प्रविभज्य नित्यं
प्रकाशते सूर्य-शशि-स्वरूपः ॥२०॥

वह सर्वव्यापी एवं सब में निगूढ अमित प्रभावशाली अकेला ही (तत्व) अनेक रूपों में अनेक प्रकार से अपने को विभाजित करके नित्य सूर्य एवं चन्द्रमा के रूप में चमकता रहता है।

ममैव चित्ते परिपूर्णकामो
निरन्तरं दिव्यबलं दधातु।
यतो भविष्यामि तदीयसेवा-
रतो, व्रतं मे परिपूर्णमस्तु ॥२१॥

वह पूर्णकाम (ईश्वर) मेरे चित्त में निरन्तर दिव्यबल का आधान करे जिससे मैं उसकी सेवा में लीन हो सकूँ (और) मेरा व्रत परिपूर्ण हो।

कदापि नाहं विचलामि सत्यात्
पथः, स चैवं करुणां करोतु।
शरीरमेतन्मम देश-सेवा-
रतस्य कामं विलयं प्रयातु ॥२२॥

मैं कभी भी सत्य के मार्ग से न डिगूँ, वह इस प्रकार की कृपा करे। भले ही देश-सेवा मे लीन मेरा यह शरीर समाप्त हो जाय।

इयं मदीया वितताऽस्तु पूजा
जपानि सत्य किल मन्त्रमेनम् ।
अतः परा कापि न कामना मे
सुनिश्चित मे मतमेतदास्ते" ॥२३॥

यह मेरी विशाल पूजा हो, मैं इसी सत्य मन्त्र का जाप करूँ, इससे अधिक मेरी कोई कामना नही है, यह मेरा सुनिश्चित मत है।"

स इत्थमासाद्य बलं नवीनं
प्रसन्नता चाप्यनुभूय भूय ।
अनन्तशक्ति प्रतिलब्धुकाम.
स्तुति परेशस्य मुदा चकार ॥२४॥

इस प्रकार उन्होंने नवीन शक्ति प्राप्त करके और प्रसन्नता का अनुभव करके अनन्त शक्ति को प्राप्त करने की इच्छा से परमात्मा की गद्गद् होकर स्तुति की—

"त्वमेव देवो रघुनन्दनोऽसि
त्वमेव मान्यो यदुनन्दनोऽसि ।
विशुद्धबुद्धिस्त्वमु चैव बुद्धो
महामतिस्त्वं कपिलोऽसि देव ! ॥२५॥

"हे परमात्मन् ! तुम्ही भगवान् राम हो और तुम्ही वन्दनीय कृष्ण। तुम्ही विशुद्धबुद्धि बुद्ध हो और तुम्ही महामति कपिल।

हरिस्त्वमेवासि हिरण्यगर्भः
शिवस्त्वमेवासि जगन्निवासः।
सुरासुर-प्रार्थित-पाद-पद्म-
स्त्वमेव चाद्यः पुरुषः पुराणः ॥२६॥

तुम्हीं हरि हो, तुम्ही हिरण्यगर्भ हो, तुम्हीं जगदाधार शिव हो और सुरासुरो के द्वारा वन्दित चरण-कमलो वाले तुम्हीं आद्य एव पुरातन पुरुष हो।

त्वमेव चाल्लासि, त्वमेव चाक्का
त्वमेव माता ननु शारदाऽसि।
त्वमेव पद्मा, त्वमु भूतधात्री
त्वमेव देवेश ! तथासि दुर्गा ॥२७॥

देवेश ! तुम्ही 'अल्ला' हो और तुम्ही 'अक्का', तुम्ही माता सरस्वती हो, तुम्ही लक्ष्मी हो, तुम्ही जीवो को धारण करने वाली पृथ्वी हो और तुम्हीं दुर्गा हो।

[ 'अल्ला' एव 'अक्का' शब्द माता के अर्थ मे प्रयुक्त होते हैं। ]

त्वमेव गङ्गा, यमुना त्वमेव
त्वमेव सूर्यो रजनीपतिस्त्वम्।
त्वमेव विश्वम्भर ! भासि भूमौ
त्वमेव मध्येगगनं विभासि ॥२८॥

तुम्ही गङ्गा हो और तुम्ही यमुना। तुम्ही सूर्य हो और तुम्ही चन्द्रमा। हे विश्वम्भर ! तुम्ही पृथ्वी पर चमकते हो और तुम्ही आकाश मे।

त्वमेव वृक्षोऽसि लता त्वमेव
त्वमेव बीजञ्च फल त्वमेव।
त्वमेव शस्य, त्वमु कर्षकोऽसि
त्वमेव भोक्तासि च भोग-राशे ॥२९॥

तुम्ही वृक्ष हो और तुम्ही लता। तुम्ही बीज हो और तुम्ही फल। तुम्ही धान हो और तुम्ही किसान, और इस (अनन्त) भोग राशि के भोक्ता भी तुम्ही हो।

त्वमेव धेनुर्महिषी त्वमेव
त्वमेव विश्वेश ! गजस्वरूप।
मृगो, मृगेन्द्रोऽपि वने त्वमेव
भय त्वमेवास्यभय त्वमेव ॥३०॥

विश्वेश ! तुम्ही गाय हो और तुम्ही भैस, तथा हाथी भी तुम्ही हो तुम्ही मृग भी हो और तुम्ही वन मे मृगेन्द्र (सिंह) भी भय भी तुम्ही हो और अभय भी तुम्ही।

त्वमेव चाणुर्द्व्यणुकस्त्वमेव
लघुस्त्वमेवास्यलघुस्त्वमेव।

त्वमेव शास्त्राण्यखिलानि देव !
त्वमेव सर्वेषु जनेषु गूढः ॥३१॥

देव ! तुम्हीं 'अणु' हो और तुम्हीं 'द्व्यणुक', तुम्हीं लघु हो और तुम्हीं विशाल, तुम्हीं समस्त शास्त्र हो और तुम्हीं समस्त जीवों में व्याप्त हो।

त्वमेव विश्वेश्वर ! भारतेऽसि
त्वमेव सर्वत्र पुराण-पुञ्जे ।
त्वमेव गोपीजन-वल्लभोऽसि
त्वमेव वृन्दावन-केलि-कुञ्जे ॥३२॥

विश्वेश्वर ! तुम्हीं 'भारत' (१ महाभारत २ भारतवर्ष) में हो और तुम्हीं सर्वत्र पुराण-पुञ्ज मे भी। तुम्हीं गोपियों के वल्लभ हो और तुम्हीं वृन्दावन के केलि कुञ्जों मे (विहार करते) हो।

त्वमेव राधा नयनाभिरामा
त्वमेव राधा-नयनाभिरामः ।
त्वमेव शेषे जगदीश ! शेषे
त्वमेव जागर्षि जगत्यशेषे ॥३३॥

तुम्हीं नयनाभिराम राधा हो और तुम्हीं राधा के नयनों के लिए अभिराम (श्रीकृष्ण) हो। जगदीश ! तुम्हीं शेषनाग पर सोते हो और तुम्हीं अखिल जगत् मे जागते हो।

अशेष ! ते रूपमशेषमेवं
वक्तुं समर्थोऽपि च नैव शेष: ।
स्वयं स्वयम्भुर्न च शम्भुरेव
त्वमेव जानासि सदा स्वमेव ।।३४।।

हे पूर्णस्वरूप ! तुम्हारे सम्पूर्ण रूप का वर्णन करने में तो शेषनाग भी समर्थ नही है, न स्वय ब्रह्मा ही और न स्वय शङ्कर, अपना स्वरूप (अपनी वास्तविकता) तो स्वय तुम्ही जानते हो ।

त्वमेव सर्वेश ! दया निधेहि
जने निजे पाप-कुलाऽकुलेऽपि ।
न वेदृश: कोऽप्यपरो दयालु-
स्त्वमेवमेवाशु विभो ! प्रसीद" ।।३५।।

सर्वेश्वर ! पापो के समूह से घिरे हुए अपने जन पर दया करो। आप जैसा कोई दूसरा दयालु नही है । हे सर्वव्यापक ! तुम इसी के (दयालु होने के) अनुसार शीघ्र प्रसन्न हो जाओ ।"

विश्वेश-पादम्बुज-सेवयैव-
मात्मन्यपूर्वं बलमाततान ।
विश्वात्मतां चेतसि सन्निधातुं
स्फीतं स्वचेतोऽविचलं चकार ।।३६।।

(इस प्रकार) परमात्मा के चरण-कमलों की उपासना से उन्होंने अपने में अपूर्व बल आधान किया और मन में विश्वबन्धुता का भाव स्थापित करने के लिए अपने विशाल हृदय को दृढ़ बना लिया।

इति कविरत्नश्रीब्रह्मानन्दशुक्लविरचिते 'श्रीनेहरूचरित'महाकाव्ये
नवम सर्ग समाप्त ।

---

## दशमः सर्गः

इत्थं विविक्तमनसा वपुषोऽतिदार्ढ्यं
कर्तुं प्रयत्नमकरोन्नवमेष वीरः।
नानाविधैर्नवनवैः प्रचुरप्रयोगै-
र्व्यायामसाधनविधौ मन आयुयोज ॥१॥

इस प्रकार दृढ़ मन से शरीर को सशक्त बनाने के लिए उस वीर ने नवीन प्रयत्न किया और नाना प्रकार के नवीन नवीन बहुत से प्रयोगों से व्यायाम-साधन की दिशा में मन लगाया।

शीर्षासने बहुरुचिं नितरां बबन्ध
क्रीडासु चातिरुचिरासु गतिं प्रपेदे।
अश्वाधिरोहणसुखञ्च कदापि लेभे
नौकाविहारमकरोच्च कदाचिदेव ॥२॥

शीर्षासन में उन्होंने बहुत रुचि प्रदर्शित की, अत्यन्त सुन्दर क्रीडाओं में कुशलता प्राप्त की, कभी घुड़सवारी का आनन्द लिया और कभी नौका-विहार किया।

पाश्चात्यवेशकलितो ललितस्वभावः
स्फूर्तिप्रियो मधुरभाषणरक्तलोकः।

दानानुरागनिरतो नितरां नदीष्ण,
सर्वक्रियासु कुशलोऽभिमतो जनानाम् ।।३।।

वे पाश्चात्य वेषभूषा से मनोहर, सुन्दर स्वभाव वाले, स्फूर्तिप्रिय, मधुरभाषण से लोगों को प्रसन्न करने वाले, दान देने में अनुरागी, अत्यन्त चतुर, सारी क्रियाओं में कुशल तथा लोकप्रिय थे।

उत्साह-शौर्य-बल-कान्ति-कलाप-युक्तः
सौन्दर्य-सम्पदभिरामवपुर्गुणज्ञ. ।
दीनप्रियो दलित-दुर्बल-बान्धवोऽसौ
केलि-प्रियोऽम्बुधिरिवातितमा गभीरः ।।४।।

वे उत्साह, शौर्य, बल, कान्ति पुञ्ज से युक्त, सौन्दर्य श्री से सुन्दर शरीर वाले, गुणज्ञ, दीनप्रिय, दलितों एवं दुर्बलों के बन्धु, विनोदप्रिय एवं समुद्र के समान अत्यन्त गम्भीर थे।

वाग्मित्व-कान्तपरिहास-कथा-प्रवीणो
लेखप्रसाधनविधौ चतुरोऽद्वितीय. ।
सङ्गीतवाद्यकुशलोऽनुपमः कलावान्
विज्ञाननीति-रुचिरप्यभवत्सहिष्णुः ।।५।।

वे सारयुक्त भाषण कला एवं परिहास पेशल कथाओं में प्रवीण, लेखन-कला में अद्वितीय भाव से चतुर, सङ्गीत, वाद्य में कुशल, अनुपम कला-विदग्ध, विज्ञान तथा नीति में रुचि रखने पर भी सहिष्णु थे।

प्रातस्तरां परिजहार सदैव शय्या
पित्रोश्च पाद-कमलेषु नतिं चकार ।
भृत्येषु सत्स्वपि निजं कुरुते स्म कार्यं
प्रीत्या गृहोपवन-संस्कृतिमाततान ॥६॥

वे सदैव बड़े सवेरे शय्या छोड़ देते थे और माता-पिता के चरण-कमलों में प्रणाम करते थे। सेवकों के रहने पर भी अपना कार्य स्वयं करते थे और रुचि पूर्वक घरेलू बगीचे का सत्कार किया करते थे।

पद्भ्यां कदापि, विचचार कदापि यानै-
र्मल्ल-क्रियामपि कदाचिदसौ चकार ।
पित्रा कदापि तनुते स्म विशिष्टनीतेः
प्रासङ्गिकीमभिनवा कमनीयवार्ताम् ॥७॥

कभी वे पैदल यात्रा करते थे और कभी यानों के द्वारा, कभी-कभी मल्ल क्रिया (पहलवानी) भी करते थे। पिताजी के साथ कभी कभी विशिष्ट नीति सम्बन्धी प्रासङ्गिक विषयों पर अभिनव एवं रोचक बातचीत करते थे।

देशोद्धृतौ बहुविध व्यतनोद्विचारं
प्रत्यागतैर्नववैर्जननेतृभिश्च ।
साधारणैरपि जनैरकरोच्च वार्तां
प्रीत्या जहार परकीयमनोऽपि धीरः ॥८॥

(एक ओर) वे धीरवर देशोद्धार के सम्बन्ध में (स्थान-स्थान से)

आये हुए नवीन नवीन नेताओं से अनेक प्रकार से विचार-विमर्श करते थे (इसके साथ ही) साधारण व्यक्तियों से भी बातचीत करते थे और अपने स्निग्ध व्यवहार से परायों के चित्त को भी चुरा लेते थे।

श्रीशालिनोऽपि करुणैकधनस्य जिष्णो-
विश्वाभिरामकमनीयगुणस्य साधोः ।
ईषत्कठोरवचनारचनाश्रितस्य
चित्तं तु तस्य समभून्नवनीततुल्यम् ॥९॥

लक्ष्मी सम्पन्न होने पर भी करुणारूपी धन के एकमात्र धनी, जयनशील, विश्व को लुभाने वाले सुन्दर गुणों से युक्त उन सत्पुरुष का, (कभी-कभी) कुछ कठोर वचनों का प्रयोग करने पर भी हृदय मक्खन के समान कोमल ही था।

'शास्त्रोक्त-नेतृ-गुण-भूषित-मानसोऽसौ
जातोऽधुना युवजनोचितभूरिभाग्यः ।'
सासारिकं सुखमवाप्तुमुपेतकालं
माता कदाचिदमुमाह विविच्य कार्यम् ॥१०॥

'शास्त्रों में वर्णित नेताओं के गुणों से इसका हृदय मण्डित है और अब यह तरुणजनोचित विशिष्ट सौभाग्य से युक्त हो गया है' इस प्रकार कर्तव्य पर विचार विमर्श करके कभी, सांसारिक सुखों का उपभोग करने के लिए अवसरप्राप्त, उनसे (उनकी) माता ने कहा—

"वत्स ! त्वया मम वचो हृदये निधेयं
कालानुरूपमुचितं च ततो विधेयम् ।
शास्त्रेण सर्वजन-जीवन-साधुतायाः
मूलं गृहस्थ-चरिताकलितोऽस्ति पन्था ॥११॥

वत्से ! तुम्हें मेरे वचन को हृदय में धारण करना चाहिए और तदनन्तर समयोचित कार्य करना चाहिए । शास्त्र के अनुसार समस्त लोगों के जीवन की श्रेष्ठता का मूल गृहस्थों के आचरण से युक्त मार्ग ही है ।

गार्हस्थ्य-जीवन विधौ विधिवत्प्रविष्टा
आसन् मुनीन्द्र-मत-सम्मत-मार्ग-दक्षा ।
पूर्वं सुराचितनिवृत्तिनिविष्टनिष्ठा
जाता विशुद्धमनसो यतयोऽप्यनेके ॥१२॥

प्राचीन काल में बड़े बड़े मुनियों के मतों के अनुसार प्रवृत्त सम्प्रदायों में देव एवं स्वयंसाधकों के द्वारा अपना विशिष्ट विधान की स्थापना किये जाने वाले विशुद्धबुद्धि अनेक यति भी गार्हस्थ्य जीवन में विधिवत् प्रविष्ट हो चुके हैं ।

जो अपने जीवन में ब्रह्मचर्य धारण करके किसी सर्वोत्तम विभूति का साक्षात्कार करते हैं अथवा जो मुनि-व्रत के धनी वनों में रहते हैं, वे भी गृहस्थ-धर्म से प्रसन्नता का अनुभव करते हैं ।

शक्तिं विना न सफला भवतीह लोक-
यात्रेति सर्वविदिता ननु मान्यताऽस्ते ।
यस्याः समाश्रयणतो नितरां लभन्ते
विच्छित्तिमात्मचरितेऽपि नराः सदैव ॥१४॥

शक्ति के बिना सांसारिक यात्रा सफल नहीं होती, यह सर्वविदित मान्यता है, जिसके सहारे पुरुष अपने चरित्र में विशिष्ट शोभा प्राप्त करते हैं ।

नारी नरस्य सहधर्मपरा भवन्ती
सर्वत्र दिव्य-फल-दान-विधौ प्रसिद्धा ।
तस्मात्त्वया निजतनु.सफलत्वहेतोः
पूर्वं विवाह-विषये स्वमतिर्विधेया ॥१५॥

वीराः स्वदेश-परिरक्षण-कार्य-हेतोः
कारागृहेषु बहवो बहुदुःखभाजः ॥२१॥

मेरे पिताजी ने मुझे इसका उपदेश दिया है और मैंने भी आत्म-सन्तोष के लिए इस (देश की) दुर्दशा को नष्ट करने वाले व्रत को ग्रहण किया है (और जाना है कि) बहुत से वीर अपने देश की रक्षा के कार्य के लिए कारागारों में अनेक यातनाएं सह रहे हैं।

तस्माद् विवाहविधिनापि मदीयकार्ये
रोधो मनागपि भवेद्यदि नम्र युक्तम् ।
पत्नी विचार-रुचिरा, पतिकार्यदक्षा
संसार-सागर-समुत्तरणाय पोतः ॥२२॥"

इसलिए विवाह करने से यदि मेरे कार्य में जरा भी रुकावट यदि हो तो वह उचित नहीं होगा, (क्योंकि) उत्तम विचारों वाली, पति के कार्य में कुशल पत्नी, संसार-सागर को पार करने के लिए पोत (जहाज) है।"

श्रुत्वा वचोऽतिरुचिरं जननी जहास
गत्वा समस्तमपि वृत्तमिदं स्वभर्त्रे ।
सम्यङ् निवेदितवती मुदिता सुतोक्त-
माकर्ण्य चातिकुशलो जनकोऽब्रवीत्ताम् ॥२३॥

उनके अत्यन्त मनोहर वचन को सुनकर माता हँसी और उन्होंने जाकर इस सारे वृत्तान्त को अपने पतिदेव को ठीक ठीक, प्रसन्नतापूर्वक, सुना

जब माता ने (उत्तर देने का) अधिक आग्रह किया तो धीरे से बोले—
"माता ! जो आपकी राय है वही मेरी भी समझो।

किन्तु स्फुटं मतमिदन्तु ममास्ति मातः !
गौराङ्ग-शासन-निपीडितभारतस्य ।
दासत्व-दैन्य-दल-दुर्गति-भावनाया
अन्तं विधातुमहमस्मि कृतप्रतिज्ञः ॥१६॥

किन्तु, माताजी ! मेरा यह मत स्पष्ट है कि अंग्रेजों के शासन से अत्यधिक पीडित भारत की दासता एवं दीनता के दल से उत्पन्न दुर्गति की भावना का अन्त करने के लिए मैं दृढप्रतिज्ञ हूं।

सर्वाधिकं व्रतमिदं परिपालयामि
धर्मो ममायमिह धीरतया गृहीतः ।
सर्वाणि लौकिकसुखान्यपि हातुमस्य
पूर्त्यर्थमम्ब ! दृढनिश्चयवानतोऽस्मि ॥२०॥

सबसे बढ़कर मैं इस व्रत का पालन करूंगा। मैंने इस धर्म को बड़ी गम्भीरता से अङ्गीकार किया है। माताजी ! इसकी पूर्ति के लिए सारे लौकिक सुखों को त्यागने के लिए भी मैं दृढनिश्चय हूं।

पित्रा प्रबोधितमिदं स्वयमेव किञ्च
दौर्गत्य-नाशन-परं व्रतमात्मतुष्ट्यै ।

लोकम्पृणैर्गुणगणैर्गणनादरिद्रैः
कौलान्वया शशिकलेव मनोभिरामा ।
सौन्दर्य-सार-समुदायमयी लसन्ती
सर्वात्मना मम मता कमला द्वितीया ॥२६॥

लोकाभिराम, अगणित गुण गणों से 'कौल' वंशीय एवं चन्द्र-कला के समान मन को अच्छी लगने वाली, सौन्दर्य के सारतत्व के समुदाय से निर्मित तथा सुशोभित रहने वाली 'कमला' दूसरी कमला (लक्ष्मी) के समान मुझे सब प्रकार से अभिमत (पसन्द) है।

सा शारदीव सुषमा तव गेह-लक्ष्मी
नूनं विधास्यति विशेषगुणातिरेकाम् ।
त्वं तां विलोक्य चकिता सन्हसा भवन्ती
स्वाङ्काश्रितां श्रियमवाप्स्यसि दिव्यदेहाम् ॥२७॥

शारदी सुषमा की भांति वह तुम्हारे घर की शोभा को निश्चित ही विशेष गुणों से समृद्ध बना देगी। तुम उसे देखकर विस्मित एवं हर्षित होती हुई दिव्य देहधारिणी लक्ष्मी को ही अपनी गोदी में बैठी हुई सी प्राप्त करोगी (समझोगी)।

एनामवाप्य कमनीयकलामिवेह
सन्तोषमाप्स्यति चिराय सुतस्त्वदीयः ।

दिया । पुत्र के वचन को सुनकर अत्यन्त चतुर पिताने उनसे (माता स्वरूप-रानी से) कहा—

"पुत्रो यथा वदति तत्प्रतिभाति युक्तं
कान्तारमध्यपतितोऽपि सुयोग्यकान्तः ।
दीनोऽप्यदीन इव दुःखविहीन एव
सत्यं जनो भजति कामपि भव्यशान्तिम् ॥२४॥

"पुत्र जो कह रहा है वह ठीक प्रतीत होता है । सच्चा व्यक्ति गहन-वन में फँसकर भी सुयोग्य होने के कारण अच्छा लगता है, (सांसारिक दृष्टि से) दीन होने पर भी अदीन-सा रहता है और दुःखों से मुक्त होकर किसी अनिर्वचनीय भव्य शान्ति को प्राप्त करता है ।

पुत्रोऽयमस्ति तव देवि ! विशिष्टबुद्धि-
र्योगीव योग्यतमयुक्तविचारशीलः ।
एवंविधां सकल-काम्य-कला-प्रवीणां
बालामवैमि तव पुत्र-वधूत्व-योग्याम् ॥२५॥

देवि ! तुम्हारा यह पुत्र विशिष्ट बुद्धि-सम्पन्न योगी की भाँति योग्यतम एवं युक्तियुक्त विचार करने वाला है । उसके अनुरूप समस्त कमनीय कलाओं में प्रवीण एक लड़की को मैं तुम्हारी पुत्रवधू होने के योग्य मानता हूँ ।

वृक्ष का आश्रय लेने वाली अति सरस मञ्जरी सी यह मुझे प्रतीत होती है ?

ता वासनामिव जवाहरकार्यसिद्धौ
साहाय्यमाचरितुमेव किलावतीर्णाम् ।
छायामयीममलभास्वरकान्तिपुञ्जाम्
जानेऽपरां कमलवासकरीं सुपद्माम् ॥३१॥

जवाहर के कार्य की सहायता करने के लिए ही मानो अवतीर्ण वासना (संस्कार भूमि) के समान कान्तिमयी निर्मल और भास्वर कान्ति की पुञ्जभूत उसको कमल में निवास करने वाली दूसरी मूलक्ष्मी के समान समझता हूँ।

विज्ञा वदन्ति चिरसञ्चितसंस्कृतीनाम्
लोकाभिरामफलदा घटना भवन्ति ।
यासां बलेन समुदेति सुखप्रसङ्गो
दु खानुभूतिरथवा किल जीवजाते ॥३२॥

विद्वज्जन कहते हैं— चिर सञ्चित संस्कार-सम्पन्न व्यक्तियों की घटनाएं लोक में सुन्दर फल देने वाली हुआ करती हैं, जिनके बल से जीवन में सुख का प्रसङ्ग अथवा दु खानुभूति उत्पन्न हुआ करती है।'

तस्याः पिता मम सखा सततं ब्रवीति
कन्येयमस्ति भवदीयगृहोपहार ।
आत्माश्रिता ननु विधाय सुखेन चैनाम्
लोके चिरं मम यशः परिवर्धयन्तु ॥३३॥

ज्योत्स्नां विना वद शशी वृणुते कदाचित्
काञ्चिदपरामभिनवां सहचारिणीं किम् ।।२८।।

कमनीय कला के (मूर्तरूप के) समान उसको पाकर तुम्हारे पुत्र को बहुत सन्तोष होगा। बताओ, क्या चन्द्रमा बिना चांदनी के कभी किसी दूसरी सर्वसुन्दरी को अपनी सहचारिणी बनाता है ?

सैवास्ति योग्यतमकान्तिमती तवेन्दोः
सर्वात्मना नवविभा सहधर्मपत्नी ।
सा भारतीयललनोचितभावनाना-
मेकात्मिका नवरसा नयनाभिरामा ।।२९।।

वही तुम्हारे चाँद (नेहरू) की सब प्रकार से योग्यतम कान्तिमती और नवीन आभा से युक्त पत्नी (हो सकती) है। वह भारतीय ललनाओं के उपयुक्त भावनाओं की मूर्तरूप नवरसमयी और नेत्रों को आनन्द देने वाली है।

स्वर्गात्किमु कथमपि प्रथितोपभोग-
पुण्यावसानपतिता किमु देवकन्या ?
किं कल्प-पादप-समाश्रित-मञ्जरीव
भूमिं गतातिसरसा प्रतिभाति सा मे ? ।।३०।।

क्या (वह) किसी प्रकार प्रसिद्ध उपभोगों के पवित्र अवसान के कारण स्वर्ग से गिरी हुई देवकन्या है ? अथवा क्या पृथ्वी पर आई हुई कल्प-

## एकादशः सर्गः

अथेन्द्रप्रस्थमासाद्य, कार्यव्याजेन केनचित् ।
कमलाया पितुर्गेह, सम्प्राप्तास्ते कुटुम्बिन ॥१॥

इसके उपरान्त किसी काम के बहाने से दिल्ली आकर वे कुटुम्बीजन कमला के पिता के घर पहुंचे।

ततो गेहपतिस्तेषामकरोत्स्वागत मुदा ।
कायेन, मनसा, वाचा, सम्भारेण च भूयसा ॥२॥

तदनन्तर गृहपति ने उनका प्रसन्नतापूर्वक, शरीर, मन वाणी एवं बहुत सी सामग्रियों से स्वागत किया।

पित्राहूता चरणयो, समेषा प्रणता शुभाम् ।
बाला पद्मपलाशाक्षी, स्वर्णवर्णां विलोक्य ते ॥३॥
प्रसन्नचेतसोऽभूवन्, समीपे चोपवेशयन् ।
वार्तालाप-प्रसङ्गेन, योग्यतामपि जज्ञिरे ॥४॥

पिता के द्वारा बुलाई गई और सबके चरणों में प्रणाम करने वाली, शुभ (लक्षण सम्पन्न) कमलनयनी, कुन्दन के से रङ्ग वाली उस बालिका को देखकर वे सब प्रसन्न हो गये और उसे पास बैठाया एवं बातचीत के प्रसङ्ग में उसकी योग्यता का भी पता लगा लिया।

उसके पिता, जो कि मेरे मित्र हैं, निरन्तर कहते हैं कि यह कन्या आपके घर का उपहार है, आप इसे सुखपूर्वक अपने आश्रित कर लोक में मेरे यश को चिरकाल तक बढाते रहें।

तस्मान्निधेहि मम वाक्यमिदं स्वचित्ते
पुत्रं प्रबोधय तदीयकरं ग्रहीतुम्।
अङ्कागताममरलोकविभूतिमेनाम्
त्वं चापि देवि सुखिता सुतरां भवित्री ॥३४॥

हे देवि, इसलिए मेरे इस वाक्य को अपने चित्त में रखलो और उसका पाणिग्रहण करने के लिए पुत्र को उद्‌बुद्ध करो, (इस प्रकार) तुम भी देवलोक की विभूतिभूत इसको गोदी में आई हुई देखकर बहुत सुखी होओगी।

एवं भर्तृवचः श्रुत्वा मुमुदे सुतवत्सला।
द्रष्टुञ्च चकमे कन्यां पूर्वं पुत्रप्रबोधनात् ॥३५॥

इस प्रकार स्वामी के वचन को सुनकर पुत्रवत्सला (पत्नी) प्रसन्न हुई और पुत्र को बताने से पूर्व कन्या को देखने की इच्छा करने लगी।

इति कविरत्नश्रीब्रह्मानन्दशुक्लविरचिते 'श्रीनेहरुचरित'महाकाव्ये
दशम सर्ग समाप्त।



'नेहरू' एवं 'कौल' वंश का सब लोगों को अच्छा लगने वाला सम्बन्ध चिरस्थायी प्रतिष्ठा एवं ख्याति को प्राप्त करेगा, ऐसा हमारा मत (विश्वास) है।

विद्वद्भिः शास्त्रमर्मज्ञैः साकं कार्योऽथ सम्मतिः ।
विवाह-कार्य-सम्पत्तौ श्रेयान् कालस्तु शोध्यताम् ॥१०॥

विद्वान् शास्त्र मर्मज्ञों के साथ सम्मति करके वैवाहिक कार्य सम्पन्न करने के लिए शुभ समय का निर्धारण करना चाहिए।

इदानीं गम्यतेऽस्माभिः कार्यमन्यन्न विद्यते ।
कमला-लिप्सया यात्रा जातेति सफलं वचः ॥११॥

अब हम चलते हैं और कोई कार्य (शेष) नहीं है कमला की इच्छा से (की गई) यात्रा (सम्पन्न) हो गई यह कथन सफल हो गया।"

भूयोभूयः शुभाशीर्भिः समभ्यर्च्य सुतां प्रियाम् ।
सुहृदा समनुज्ञाता प्रयागं प्रति सययुः ॥१२॥

बार बार शुभाशीर्वादों से प्रिय पुत्री (कमला) को अभिनन्दित करके मित्र के द्वारा विदा होकर वे प्रयाग चले आए।

वरस्त्रीभिः समारब्धा गृहाचारा कुलोचिताः ।
काश्मीरिकैश्च विद्वद्भिः शास्त्राचारा प्रवर्तिताः ॥१३॥

श्रेष्ठ महिलाओं ने कुलपरम्परा के अनुरूप गृहाचार (रीति रिवाज)

कमलाजनकः प्राह प्रेमगद्गदया गिरा ।
"महानुभावाः ! कन्येयं स्नुषारूपेण गृह्यताम् ॥५॥

कमला के पिता ने प्रेम-गद्गद वाणी से कहा—"महानुभावो ! इस कन्या को पुत्रवधू के रूप में आप स्वीकार करें।

न मे वित्तं, न सामर्थ्यं, नास्ति काचन योग्यता ।
भवतां पाद-पद्मेषु, विनतोऽस्मीति मन्यताम् ॥६॥

मेरे पास न धन है, न सामर्थ्य है और न कोई योग्यता ही है; (बस) मैं तो आप लोगों के चरणों में सर्वात्मना विनत हूं, यह मानिये।"

तौ दम्पती तदा तां तु, स्वाङ्के संस्थाप्य बालिकाम् ।
"स्नुषेयं वंशलक्ष्मीर्नः सम्मतेति" मुदोचतुः ॥७॥

तब उन पति पत्नी ने उस बालिका को अपनी गोदी में बैठाकर प्रसन्नतापूर्वक कहा कि "यह तो हमारी बहू और वंश-लक्ष्मी है।"

लोकरीति-प्रसाराय, विवाह-प्रक्रियाधुना ।
सत्वरं परिकर्तव्या, जातं सम्बन्ध-बन्धनम् ॥८॥

लोकाचार के लिए अब विवाह का प्रबन्ध शीघ्र ही करना चाहिए यह सम्बन्ध पक्का हो गया।

नेहरु-कौल-सम्बन्धः सर्वलोकमनोहरः ।
चिरप्रतिष्ठां ख्यातिञ्च, यास्यतीदं मतं हि नः ॥९॥

एवंविधं समारम्भं सौभाग्याद्रुपलभ्यते ।
यत्र मित्राण्यनेकानि सगतानि भवन्त्यहो । ॥१८॥

ऐसा समारोह बड़े भाग्य से मिल पाता है, जहाँ अनेक मित्र एक साथ मिलते हैं।

हस्तं हस्तेन सम्पीड्य, सप्रमोदं तथाऽपरे ।
हर्षातिरेकं सुव्यक्तं, चक्रिरे चपलेक्षणा ॥१९॥

(कुछ) दूसरे चञ्चलनयन (युवक) हाथ से हाथ मिलाकर प्रसन्नता पूर्वक हर्षातिरेक को अभिव्यक्त करने लगे।

सुहृदां बान्धवानाञ्च, प्रसादरचनाञ्चिता ।
गोष्ठ्यश्च यत्र-तत्रासन्, नानाभावविजृम्भिता ॥२०॥

मित्रों एवं बन्धुजनों की प्रसन्नता से सराबोर नाना भावों से परिपूर्ण गोष्ठियाँ जहाँ तहाँ होने लगीं।

एवं व्यतिकरे सोऽपि समयं सुमनोहरं ।
सम्प्राप्तो यत्र मनसोर्बन्धनं सम्भविष्यति ॥२१॥

इस प्रकार की तैयारियाँ होने पर वह सुन्दर समय भी आया जब कि दो हृदयों का (पारस्परिक) बन्धन होगा।

कोदृशोऽभूत्स सन्नाह इति को वक्तुमुत्सुकः ?
यत्र स्वर्गाधिका सम्पद् भासते प्रतिवासरम् ॥२२॥

प्रारम्भ कर दिये और काश्मीरी पण्डितों ने शास्त्राचार (शास्त्रीय विधि) प्रवर्तित किये।

स्वल्पेनानेहसा लोके, गेहे-गेहे, जने-जने ।
एतत्सम्बन्धचर्चाऽभूत्, प्रसन्नाश्चाभवञ्जना ॥१४॥

थोड़े ही समय मे घर घर मे, जन-जन म इस सम्बन्ध की चर्चा फैल गई और सभी लोग प्रसन्न हो गये।

"कमला कमलाकारा, विष्णुरूपो जवाहर ।
कमलाकान्तता चास्य, सम्पन्ना कथमन्यथा ?" ॥१५॥

"कमला कमला (लक्ष्मी-) स्वरूपा थी और जवाहरलाल विष्णु स्वरूप थे, अन्यथा उनकी 'कमला कान्तता' (कमला की वल्लभता) कैसे सम्पन्न होती ?

इत्यूचु सहसा विज्ञा, गुणज्ञा मधुराक्षरा ।
प्रिया परिजना सर्वे, मिलिताश्च परस्परम् ॥१६॥

ऐसा, सब परस्पर मिले हुए विज्ञ, गुणज्ञ, मधुरभाषी प्रिय परिजनों ने एक साथ (सहसा) कहा।

केचिदूचु प्रसन्नास्या सुहृद प्रेमनिर्भरा ।
"बहुकाल सुरम्याणि मिष्टान्नानि लभामहे" ॥१७॥

कुछ मित्रो ने प्रेम से गद्गद एव प्रसन्नमुख होकर कहा—"बहुत दिनों तक बढ़िया बढ़िया मिठाई (खाने को) मिलेगी।'

एवंविधः समारम्भः सौभाग्यादुपलभ्यते ।
यत्र मित्राण्यनेकानि संगतानि भवन्त्यहो ! ॥१८॥

ऐसा समारोह बड़े भाग्य से मिल पाता है, जहाँ अनेक मित्र एक साथ मिलते हैं।

हस्तं हस्तेन सम्पीड्य, सप्रमोदं तथाऽपरे ।
हर्षातिरेकं सुव्यक्तं, चक्रिरे चपलेक्षणाः ॥१९॥

(कुछ) दूसरे चञ्चलनयन (युवक) हाथ से हाथ मिलाकर प्रसन्नतापूर्वक हर्षातिरेक को अभिव्यक्त करने लगे।

सुहृदां बान्धवानाञ्च, प्रसादरचनाश्रिताः ।
गोष्ठ्यश्च यत्र-तत्रासन्, नानाभावविजृम्भिता. ॥२०॥

मित्रों एवं बन्धुजनों की, प्रसन्नता से सराबोर, नाना भावों से परिपूर्ण गोष्ठियाँ जहाँ-तहाँ होने लगीं।

एवं व्यतिकरे सोऽपि समय. सुमनोहरः ।
सम्प्राप्तो यत्र मनसोर्बन्धनं सम्भविष्यति ॥२१॥

इस प्रकार की तैयारियाँ होने पर वह सुन्दर समय भी आया जब कि दो हृदयों का (पारस्परिक) बन्धन होगा।

कीदृशोऽभूत्स सन्नाह इति को वक्तुमुत्सुकः ?
यत्र स्वर्गाधिका सम्पद् भासते प्रतिवासरम् ॥२२॥

जहाँ स्वर्ग से भी अधिक सम्पत्ति प्रतिदिन छटा दिखाती थी, उस आयोजन का स्वरूप कैसा था, यह वर्णन करने का सामर्थ्य किसमे है ?

अङ्गना गजगामिन्यो, नानाभूषणभूषिताः ।
विविधैर्वसनैश्चित्राः, पटवासैः समर्चिताः ॥२३॥
सविलासं भ्रमिञ्चक्रुश्चञ्चलाश्चञ्चलेक्षणाः ।
मन्ये स्वर्गादुपायाता देवबाला महोत्सवे ॥२४॥
गायन्त्यः, प्रलपन्त्यश्च, हसन्त्यश्च परस्परम् ।
आनन्दभवने नूत्ना शोभामिव वितेनिरे ॥२५॥

नाना प्रकार के आभूषणो से भूषित, गजगामिनी, अनेक वस्त्रों से अलंकृत, अङ्गराग से सुगन्धित, चञ्चल, चपलनयना अङ्गनाएँ, जो कि (मानों) स्वर्ग से अवतीर्ण देवबालाओ की भाँति थी, विलास-पूर्वक इधर-उधर थिरकने लगी और परस्पर गाती, बातचीत करती, तथा हँसती हुई उस महोत्सव मे, आनन्दभवन मे नवीन शोभा का सा विस्तार करने लगी ।

पुरुषाश्चापि वासोभिरलङ्कारैरलङ्कृताः ।
विवाह-श्री-समृद्ध्यर्थं, नवयत्ना इवाभवन् ॥२६॥

पुरुष भी वस्त्रों एवं अलङ्कारो से अलंकृत होकर वैवाहिक शोभा बढ़ाने के लिए नवीन यत्नों वाले से हो गये ।

गीत-सङ्गीत-वाद्यानि, दिशां बाधिर्यमादधुः ।
नित्यं नवीनचित्राणां रचना, रुचिरा बभौ ॥२७॥

गीत, सङ्गीत एव वाद्यों ने दिशाओं को बहरा बना दिया। नित्य नवीन चित्रों की सुन्दर रचना होने लगी।

आतिथ्यकरणे केचित् कुशला. कर्मकारिणः।
एला-लवङ्ग-ताम्बूलैः सदकुर्वन् समागतान् ॥२८॥

कुछ कुशल कर्मचारी गण इलायची, लौंग और पानों से अतिथियों का सत्कार करने लगे।

स्खलनं पान-पात्राणा, मृत्तराणां च गर्जनम्।
तर्जनं कर्मकर्तॄणामावर्जनमिवातनोत् ॥२९॥

पान-पात्रों (प्लेट-प्यालों) की खनखनाहट, मोटरकारों की पों-पों और कार्यकर्ताओं की घुड़कियाँ (लोगों को) आकर्षित करती थी।

सुसज्जिता. काष्ठपीठा मिष्टान्नैर्विविधैर्नवै. ।
आगन्तुकाना चेतासि, हरन्ति स्म बलादिव ॥३०॥

नाना भाँति के नवीन मिष्टानों से सुसज्जित चौकियाँ (मेजें) आगन्तुकों के चित्त को बलपूर्वक हर लेतीं थी।

इत्थं समागतजनोचित-सम्भृताङ्गैः
सम्भार-राशिभिरसंख्यसुखोपभोगैः।
शोभामवाप कमनीयतमां तदानी-
मानन्दहर्म्यमवनीतलनाकतुल्यम् ॥३१॥

इस प्रकार अतिथियों के उपयुक्त सजे हुए चमरों से, विविध सामग्रियों से, समस्त सुखोपभोग के साधनों से उस समय पृथ्वी तल के स्वर्ग के समान उस आनन्दभवन ने रमणीयतम शोभा प्राप्त की।

इति कविराजश्रीब्रह्मानन्दशुक्लविरचिते 'श्रीनेहरूचरित महाकाव्ये
एकादश सर्ग समाप्त।



## द्वादशः सर्गः

एवं सर्वाङ्गसम्पूर्त्या सह जाते महोत्सवे ।
कङ्कणारचनाचारो, घोटकारोहणोत्सवः ॥१॥

वरयात्राप्रसङ्गेन शकटीनां प्रसाधनम् ।
सर्वाण्येतानि कार्याणि विधिवत्प्राभवन् क्रमात् ॥२॥

इस प्रकार सर्वाङ्गसुन्दरता के साथ महोत्सव के सम्पन्न हो जाने पर कङ्कण-बन्धन, घुडचढी और बारात के सम्बन्ध मे गाडियो की सजावट—ये सब कार्य विधिपूर्वक क्रमश होने लगे ।

विदुषां, नीतिविद्यानां, धनिनां, व्यवहारिणाम् ।
भृत्यानां कार्यसक्तानां, वरयात्रा चचाल सा ॥३॥

विद्वानो, नीति-विशारदो, धनिको, वकीलों एव कार्यव्यग्र सेवको से युक्त वह बारात चल पडी ।

प्रयाणकाले माङ्गल्य-गीतानामुदभूद् ध्वनिः ।
विप्राणा स्वस्तिवाक्यानि भेजिरे परमां श्रियम् ॥४॥

प्रस्थान के समय माङ्गलिक गीतों का उद्घोष हुआ और ब्राह्मणो के स्वस्तिवाक्यों ने परम शोभा प्राप्त की ।

शनैः-शनैरुदचलद् धूम्रयानं प्रयागतः ।
क्रमशो गतिमापेदे योगिनामिव मानसम् ॥५॥

रेलगाड़ी धीरे-धीरे प्रयाग से चली और क्रमशः उसने योगियों के मन की भाँति गति पकड़ ली।

स्थाने-स्थाने सुसम्पन्नं स्वागतं वरयात्रिणाम् ।
नेहरुवंशरत्नानामैश्वर्यमिव घोषयत् ॥६॥

स्थान-स्थान पर नेहरू-वंश के रत्नों के ऐश्वर्य की घोषणा करता हुआ-सा बरातियों का स्वागत सम्पन्न हुआ।

इन्द्रप्रस्थमनुप्राप वरयात्रा प्रगेतने ।
कवीनां प्रतिभेवासौ जागर्ति स्म निशात्यये ॥७॥

बारात प्रातःकाल दिल्ली पहुँची, जो कि रात्रि के बीत जाने पर कवियों की प्रतिभा के समान जाग उठी थी।

स्वागतार्थं समायाता बहवोऽत्र महाजनाः ।
सनमस्यं सदाचारपूर्वकं मिलिताः समे ॥८॥

यहाँ बहुत से प्रतिष्ठित पुरुष स्वागत के लिए आए। वे सब नमस्कार एवं शिष्टाचार-पूर्वक मिले।

राजोचितैः सुसम्भारैः सत्कृता वरयात्रिणः ।
परं प्रसादमभजन् देवा इव सुपूजिताः ॥९॥

राजाओं के अनुरूप सामग्रियों से सत्कृत बरातियों ने, भली भाँति पूजित देवताओं की भाँति, परम प्रसन्नता का अनुभव किया ।

क्षौर-स्नानादि-सौविध्यमनुभूय सुखेन ते ।
सन्तोषं लेभिरेऽपूर्वं भुक्ति-विश्राम-साधनैः ॥१०॥

क्षौर (हजामत), स्नान आदि की सुविधा का सुखपूर्वक अनुभव करके, भोजन एव विश्राम के साधनो से उन्होंने अपूर्व सन्तोष का अनुभव किया ।

सायंकालेऽचलद् यात्रा-समारोह सुसज्जितः ।
नाना-वाहन-सयुक्तो, नाना-वाद्य-समर्चित. ॥११॥

सायकाल मे सजी हुई बारात जिसमे अनेक प्रकार की सवारियाँ थीं और जो अनेक प्रकार के बाजों से गूँज रही थी, चली ।

वाद्यानामनवद्याना घोष श्रुतिमनोहर· ।
दिशो बधिरयन् व्याप्त सर्वस्मिन्नगरेऽचिरम् ॥१२॥

निर्दोष बाजों का कानो को अच्छा लगने वाला घोष दिशाओं को बहरा-सा बनाता हुआ, शीघ्र ही, सारे नगर मे व्याप्त हो गया ।

प्रसून-पुञ्जैर्मालाभि·, पटवासैं सुशोभनैः ।
मार्गेऽनेकत्र यात्राया. स्वागतं परमं बभौ ॥१३॥

मार्ग में अनेक स्थानों पर बारात का, फूलों, मालाओं एव सुन्दर इत्रों से उच्चकोटि का स्वागत हुआ ।

श्वेतमश्वं समारुह्य श्रीदेवेश्वर-सन्निभः ।
वरो विभूषितो वस्त्रैर्भूषणैश्चातिशोभनैः ॥१४॥

सफेद रंग के घोड़े पर चढ़ कर देवराज इन्द्र की भाँति वर अत्यन्त सुन्दर वस्त्रों, आभूषणों से सुशोभित हुआ।

शनै-शनैर्गतिं कुर्वन् वरयात्रा-महोत्सव. ।
कन्या-गृहमुपेयाय, परमोल्लास-सम्भृतः ॥१५॥

बारात का महोत्सव (जुलूस) मन्दी चाल से चलता हुआ, परम उल्लास से भरकर कन्या के घर पहुंच गया।

स्वागतस्य समारम्भं वर्णयेज्जडलेखनी।
उपहासास्पदं मन्ये, सर्वथा सम्भविष्यति ॥१६॥

स्वागत के आयोजन का वर्णन यदि यह जड लेखनी करेगी, तो मैं समझता हूँ, कि यह सर्वथा उपहास-पात्र ही बन जाएगी।

अत पर पञ्चभि कुलकम्—

इष्टैमिष्टैः शुभैरन्नैर्व्यञ्जनैश्च नवैर्नवैः ।
पेयैरमेयैर्मधुरै, फलाना सुरसैः रसैः ॥१७॥

रम्भास्तम्भैर्विचित्रैश्च चित्रितैः पत्र-तोरणैः ।
देवैर्नृदेवैर्भूदेवैर्वासोभिर्विविधैर्नवै. ॥१८॥

ललनालपनामोदैर्विनोदैरुक्तिमुक्तिभिः ।
दिव्यैः सङ्गीत-वादित्रैश्चञ्चलैर्लोचनाञ्चलैः ॥१९॥
रामाभिरभिरामाभिर्बालकैश्चपलालकैः ।
समृद्धैर्वृद्धवर्यैश्च, तरुणैररुणैस्तथा ॥२०॥
विशालाभिश्च शालाभिर्मुकुरैः कान्तकान्तिभिः ।
प्राकारैश्चासमाकारैर्भासितं भवनं सितम् ॥२१॥

[इसके आगे पाँच श्लोको के 'कुलक' (एकवाक्यतासूचक श्लोकों के समुदाय) से कन्या पक्ष के भवन का वर्णन है—]

मन को भाने वाले मधुर एवं शुभ अन्नों, नये-नये व्यञ्जनों, अनुपम मधुर पेयों, फलों के स्वादिष्ट रसों, विचित्र कदली स्तम्भो, चित्रित पत्रतोरणों, देवताओ, राजाओ ब्राह्मणों नवीन-नवीन वस्त्रो, ललनाओ के वार्तालाप जन्य सुवासों, अत्युत्पत्तमतिपूर्ण विनोदों, दिव्य सङ्गीत-वादित्रों, चञ्चल कटाक्षों, सुन्दर रमणियों, चञ्चल लटो वाले बालकों, समृद्ध वृद्धवरों एवं लालिमा से युक्त तरुणों, विशाल प्रकोष्ठों, मनोहर कान्ति वाले दर्पणों और अद्वितीय सुरक्षा-भित्तियों से वह श्वेत भवन विभासित था।

स्वस्तिवाचनिकैर्विप्रैर्वेदमन्त्रप्रयुक्तिभिः ।
शास्त्रानुसार विधिवत्संस्कार-रचना कृता ॥२२॥

(वहां) स्वस्तिवाचन करने वाले ब्राह्मणों ने वेद-मन्त्रों के प्रयोगों से, शास्त्रानुसार, विधि विधान से (विवाह-) संस्कार की तैयारी की।

दिव्यालङ्कारवासोभिर्भूषितां कमलां पिता ।
अर्चिताय वरायादादमन्दानन्दसम्भृतः ॥२३॥

दिव्य अलङ्कारों एवं वस्त्रों से सुसज्जित 'कमला' को (उनके) पिताने अत्यधिक उल्लास में भरकर, सुसत्कृत वर को प्रदान कर दिया ।

विवाह-कार्य-सम्पत्तौ ब्राह्मणा मिलितैः स्वरैः ।
वर-वध्वोः सुमाङ्गल्य-वर्धिका ददुराशिषः ॥२४॥

वैवाहिक कार्य के समाप्त हो जाने पर ब्राह्मणों ने समवेत स्वरों में वर-वधू के अभ्युदयवर्धक आशीर्वाद प्रदान किये ।

नार्यो नराश्च मुदिताः शुभानामाशिषां चयैः ।
आनर्चुर्दम्पती हृष्टौ, प्रहर्षोत्फुल्ललोचनाः ॥२५॥

हर्षविकसितनयन नर-नारियों ने प्रसन्न होकर शुभाशीर्वादों की परम्परा से उन उत्फुल्ल दम्पती की वन्दना की ।

"अनयोः प्रियसम्बन्धश्चन्द्रचन्द्रिकयोरिव ।
सर्वश्लाघ्यश्चिरं भूयादि" त्याहुर्बान्धवाः समे ॥२६॥

"इन दोनों की चन्द्र-चन्द्रिका सी प्यारी जोड़ी चिरकाल तक सब लोगों द्वारा सराही जाती रहे" ऐसा सब बन्धु-बान्धवों ने कहा ।

कमला यत्र वसति, तत्र सर्वा विभूतयः ।
किं दत्तं, किं न वा दत्तमिति तुच्छा विचारणा ॥२७॥

जहाँ कमला (लक्ष्मी) स्वयं रहती हो वहाँ सभी विभूतियाँ रहती हैं। (वहाँ किसने) क्या दिया या क्या नहीं दिया—यह विचार करना तुच्छता का द्योतक है।

परिवारजनास्तर्हि समयोचितमूचिरे।
विचित्रभावसम्पूर्णा दम्पत्योर्हितकाम्यया ॥२८॥

पारिवारिक लोगों ने (भी) विचित्र (अनिर्वचनीय) भावों से भरकर, वर-वधू की हितकामना से (कुछ) अवसरोचित बातें कहीं।

सवाद्यगोतसंघोषमानन्दाश्रुसमन्वितौ ।
प्रिया पुत्री समालिङ्ग्य पितराविदमूचतु. ॥२६॥

बाजे-गाजों के घोष में आनन्दाश्रुओं से गद्‌गद माता पिता ने प्रिय पुत्री को छाती से लगाकर यह कहा—

"वत्से! त्वय्येव संक्रान्ता प्रतिष्ठोभयवंशयो।
इति मत्वा त्वया कार्यं कार्यमार्यजनोचितम्" ॥३०॥

"बेटी! तुम्हारे पर ही दोनों वंशों की प्रतिष्ठा निर्भर है, ऐसा सोचकर तुम श्रेष्ठ व्यक्तियों के योग्य कार्य किया करना।"

सप्रमोदं विसृष्टास्ते निखिला वारयात्रिकाः।
यथायातास्तथा याताः, सप्रणामं समर्चिताः ॥३१॥

(इसके उपरान्त) उन समस्त बरातियों को प्रसन्नतापूर्वक विदा कर

दिया गया और वे जिस प्रकार आए थे उसी प्रकार, प्रणामपूर्वक अभिनन्दित होकर, चले।

प्रयागमुपसङ्गम्य कुलाचारोचिताः क्रियाः।
सोल्लासमभवन् सर्वा देवतार्चनपूर्वकम् ॥३२॥

प्रयाग पहुंचकर कुलाचार के अनुरूप सारी क्रियाएं सोल्लास सम्पन्न हुईं।

एवं क्रमेण सर्वे ते प्रिया. सम्बन्धिबान्धवा.।
विवाहोत्सव-सम्प्रीता. स्वं स्व स्थानं प्रपेदिरे ॥३३॥

इस प्रकार वे सब प्रिय सम्बन्धी बन्धु-बान्धव विवाहोत्सव से प्रसन्न होकर अपने अपने स्थान को चले गये।

नानाविभूतिलसिते भवने ततस्तौ
सानन्दमूषतुरिमौ रतिकामतुल्यौ।
माता प्रसन्नहृदया सविशेषमेषा
प्रेम्णा तयोरुपचचार सुखानुभूतिम् ॥३४॥

तदुपरान्त वे रति काम के तुल्य दम्पती नाना ऐश्वर्य से मण्डित 'आनन्दभवन' में रहने लगे। विशेष रूप से माता (स्वरूपरानी) प्रसन्नचित्त होकर प्रेमपूर्वक उन दोनों की सुख सुविधा का ध्यान रखा करती थी।

तातोऽपि योग्यतमपुत्रवधूमवाप्य
चेत.प्रसादन-परा समवाप शान्तिम्।

सम्बन्ध-सम्पदमिमा प्रति वर्धमाना
स्नेह-प्रतीतिमुपयाचितवान् परेशम् ॥३५॥

पिता (मोतीलाल नेहरू) ने भी योग्यतम पुत्रवधू को पाकर चित्त को विकसित करने वाली शान्ति प्राप्त की और इस सम्बन्ध निधि के प्रति बढ़ती हुई स्नेह वृत्ति के लिए ईश्वर से प्रार्थना की (ईश्वर-कृपा का आभार माना)।

इति कविरत्नश्रीब्रह्मानन्दशुक्लविरचिते 'श्रीनेहरूचरित' महाकाव्ये
द्वादश सर्ग समाप्त ।



## त्रयोदशः सर्गः

गुञ्जन्मिलिन्दचयचुम्बिरसालमालं
कूजत्पिकं प्रमदसन्ततिमादधानम् ।
सर्वेषु मानव-मनःस्वथ मोद-राशिं
तन्वन्तमीक्ष्य ऋतुराजमसौ बभाषे ॥१॥

इसके उपरान्त कभी ऋतुराज वसन्त को, जिसमें गुञ्जार करते हुए भौरों के झुण्ड अमराइयों पर मँडरा रहे थे कोयल कूक रही थी, जो प्रसन्नता उत्पन्न कर रहा था तथा समस्त मानवों के मन में प्रमोद-राशि का सञ्चार कर रहा था, देखकर वे (इस प्रकार) बोले—

"सुस्वागतं तव वसन्त ! मनोजबन्धो !
कुर्वन्त्यमी विटपिनो नवपुष्पभारैः ।
नानाविधैः खगकुलैरतिमात्रहृष्टाः
सम्बन्धि-बान्धव-युता इव सद्गृहस्थाः ॥२॥

"हे कामदेव के मित्र वसन्त ! अनेक प्रकार के पक्षियों के झुण्डों (के कूजन) से अत्यन्त प्रसन्न तथा बन्धु-बान्धवों से युक्त सद्गृहस्थों की भाँति ये वृक्ष नवीन पुष्पों के भार से तुम्हारा स्वागत कर रहे हैं।

गायन्ति मञ्जु मधुपा मधुपान-मत्ता
नित्यं तवैव गुण-पूग-निबन्ध-गीतम् ।

तन्वन्ति किञ्च भवदीययशोवितानं
: कूजन्ति कोकिल-कुलानि रसाल-कुञ्जे ॥३॥

पुष्प-रस पीने से मतवाले भौंरे (अपनी गुन-गुनाहट से) निरन्तर तुम्हारी ही गुणावली के गीत मधुरतापूर्वक गाते हैं तथा आम्र-कुञ्जों में कूकती हुई कोयलें भी तुम्हारी ही कीर्ति का वितान तानती हैं।

'को नाम तापयितुमर्हति जीव-जातं
स्वीयैरभेद्य-परिखेदन-कर्मभिर्वा ?'
इत्यादिशन्ननु वसन्त ! तव प्रभावै-
र्ह्रासं भजत्यनुदिन किल शीतकालः ॥४॥

'अपने अभेद्य पीडादायक कर्मों से कौन (सदा) प्राणिजगत् को सन्तप्त कर सकता है ?' इस तथ्य को, वसन्त ! तुम्हारे प्रभाव से, सिद्ध करता हुआ शीतकाल दिन-प्रतिदिन दुबला होता जा रहा है।

एते भजन्ति तरवोऽतनुपत्रशोभां
रम्यां प्रसून-कलनाञ्च चिरं श्रयन्ते।
मुक्ताश्च सम्प्रति खगाः खल-शीत-पाशाद्
विस्तारयन्ति निज पक्ष-तति प्रसन्ना ॥५॥

ये वृक्ष पत्तों की घनी शोभा एवं रमणीय पुष्प-सृष्टि (फूलों की बहार) को, अधिकता से, धारण कर रहे हैं, और इस समय कष्टदायक शीत के पाश से मुक्त होकर पक्षी गण प्रसन्नता-पूर्वक अपने पंखों को फैला रहे हैं।

केलि-क्रिया-कुशलतां कलयन्ति काश्चि-
न्नूत्ना लता वन-वनस्पतिभिर्मिलन्त्यः ।
पुष्पाणि पाणिषु विधाय विकासभाञ्जि
सौभाग्य-सम्मद-रसं नितरां पिबन्ति ॥६॥

कतिपय नूतन लताएँ (अङ्गनाओं की भाँति) वन के वृक्षों (नायकों) से लिपटती हुई काम-कला की कुशलता को आत्मसात् कर रही हैं और विकसित पुष्पों को हाथों में लेकर सौभाग्य-जनित आनन्द-रस को जी भरकर पी रही हैं।

पुल्लैश्च सर्षपसुमैः परिवीत-देहा
हृष्टा सती प्रिय वसन्त-समागमेन ।
कान्तिं वहन्त्यतितमां नयनाभिरामा-
माभाति पीतवसना ललनेव भूमिः ॥७॥

विकसित सरसों के फूलों से परिवेष्टित शरीर वाली यह पृथ्वी वसन्त-रूपी प्रियतम के सम्मिलन से पतीवसना नायिका की भाँति अत्यधिक नयनाभिराम शोभा को धारण कर रही है।

यां दुर्भगां कृतवतो सुचिरं हिमानी
रम्यां मनोहर-मणी-रमणीय-देहाम् ।
सा वल्लरी तव समागम-तोषितेव
भव्याऽधुना विजयते नवपल्लवाढ्या ॥८॥

जिस सुन्दर एवं मनोहर मणि के समान आकर्षक शरीर वाली लता को पाले ने क्षत-विक्षत कर दिया था आज वही तुम्हारे समागम से सन्तुष्ट-सी होकर नवीन कोपलों से लदी हुई भव्य वेष में सबसे अच्छी लग रही है।

गायन्ति कर्षकजना परितो हसन्ति
नृत्यन्ति मोद-लसिता नितरा रमण्य.।
आप्यायिताङ्ग-लतिका कलिकेव धन्या
जाताधुना तव वसन्त ! समागमोत्का ॥६॥

कृषक-गण चारों ओर हँस गा रहे हैं, रमणियाँ अत्यधिक आनन्द-विभोर होकर नाच रही हैं। वसन्त ! तुम्हारे आने से उत्कण्ठित (उनकी) गात्र लता रस से सराबोर होकर कली की भाँति अभिनन्दनीय हो उठी है।

ये वाऽभवन्नवनियोगभरातिभीता
शीताऽर्ति-कम्पित-करा परिपीत-काया.।
ते साम्प्रतं प्रचलिता स्वगृहान् प्रयातुं
वद्धादरास्त्वयि निबद्धदृश समुत्का ॥१०॥

और जो (विरहिजन) नवीन वियोग भार से अत्यन्त त्रस्त शीत के कष्ट से कम्पित हाथों वाले तथा नितान्त पतीकाय हो गये थे वे इस समय तुम्हारे प्रति आदरयुक्त दृष्टि रखते हुए उत्कण्ठित होकर अपने घर जाने के लिए चल पडे हैं।

या: कार्य-गौरव-वशात्प्रथमं वियोग-
योगं कथंकथमपोह्य चिरं प्रपन्ना.।

त्वय्यागते सकल-काम्य-कला-प्रवीणे
पृच्छन्ति पण्डित-जनं तव पञ्चमी ताः ॥११॥

जो नायिकाएँ, कार्य की अधिकता के कारण (अपने प्रियतमों के) वियोग से बडी कठिनता से युक्त हो गई थीं, वही (आज) समस्त अभिमत कलाओं मे प्रवीण तुम्हारे आ जाने पर पण्डितों से तुम्हारी 'पञ्चमी' के विषय मे पूछ रही हैं। ('वसन्तपञ्चमी' कब है ? यह पूछ रही हैं, क्योंकि उनका विश्वास है कि वसन्त मे उनके प्रियतम उनकी उपेक्षा नहीं कर सकते।)

एते रसाल-मुकुलेषु चिरं वसन्त·
पुंस्कोकिलास्तव जयं प्रतिघोषयन्ति।
किञ्च प्रसन्नमनसः सुमनोभरेण
त्वत्स्वागतं प्रगुणयन्ति समा रमण्यः" ॥१२॥

आम के बौरों पर निर्भर रहने वाले ये नर कोकिल तुम्हारे जय-जयकार की घोषणा कर रहे हैं और (विकसित) पुष्प-समूह से, प्रसन्नचित्त समस्त रमणियाँ, तुम्हारे स्वागत (साज) को बढा रही हैं।"

इत्थं प्रमोद-भर-भास्वर-दिव्य-देहा-
वानन्द-वेश्मनि परां मुदमावहन्तौ।
सर्वाणि लौकिकसुखान्यनुभूयमानौ
तौ दम्पती सुचिरमूषतुरेकचित्तौ ॥१३॥

इस प्रकार प्रसन्नता की अधिकता से दमकते हुए दिव्य शरीरो वाले, 'आनन्दभवन' मे परम प्रसन्नता का अनुभव करते तथा समस्त लौकिक सुखो का उपभोग करते हुए वे दम्पत्ती पर्याप्त समय तक अभिन्न हृदय होकर निवास करते रहे।

अग्रे भविष्यति स राष्ट्रपितृव्यनाम्ना
विख्यातकीर्तिरवनीतलवन्दनीय ।
तस्मात्तयोर्जनकयोरिव शास्त्रगर्ह्यं
शृङ्गारवर्णनमिहानुचित विभाति ॥१४॥

आगे चलकर वे राष्ट्र के 'चाचा' के नाम से प्रसिद्ध एव भू मण्डल के द्वारा वन्दनीय होगे इसलिए माता पिता के समान पूजनीय होने से इन दोनो का शृङ्गार-वर्णन, शास्त्र-निन्दित होने के कारण, अनुचित प्रतीत होता है।

गार्हस्थ्यधर्ममनुभूय यथाप्रसक्तं
भार्यां मनोगतमुवाच विविक्तचेताः ।
"जानासि ! किन्न वरवर्णिनि ! मातृभूमे
सन्ताप-तप्त-मनसोरपमान-दुःखम् ? ॥१५॥

मर्यादानुसार गृहस्थ धर्म का अनुभव करके विशुद्ध हृदय से अपने मन की बात उन्होंने अपनी सहधर्मिणी से कही—' सुन्दरी ! क्या तुम मातृभूमि के सन्ताप से तप्त मन वाले हम दोनो के भीतर स्थित अपमान के दुःख को जानती हो ? (अपमान-जन्य दुःख का अनुभव करती हो ?)

देशेऽधुना मशक-मत्कुण-कीट-तुल्यान्
विज्ञाय चोत्तमजनानपि गौरवर्णाः ।
खिन्नानखिन्नमनसः परिखेदयन्ति
धर्षन्ति नित्यमपमानपदे क्षिपन्ति ॥१६॥

(हमारे) देश में मौज उडाने वाले अंग्रेज लोग बडे से बडे व्यक्तियों को भी जो कि (उनके दुर्व्यवहार से) खिन्न है, मच्छर, खटमल और कीडो के समान जानकर नित्य पीडित, धिक्कृत एवं अपमानित करते रहते हैं।

दासीकृतानपि नरान् परिपीडयन्ति,
कारागृहेषु विनिपात्य विमर्दयन्ति ।
अत्रत्य वित्तमपहृत्य बलादपीमे
स्वीयेषु कोषभवनेषु निपातयन्ति ॥१७॥

दास (गुलाम) बनाये गये लोगो को भी पीडित करते हैं, (उन्हें) जेलो मे डालकर प्रताडित करते हैं और यहाँ के धन को बलपूर्वक हडपकर ये अपने कोषागारो (खजानों) मे डाल देते हैं।

अतोऽस्मि कृतसङ्कल्पो मातृतापनिवारणे ।
यथाशक्ति करिष्यामि स्वदेश-परिरक्षणम् ॥१८॥

इसलिए मैं मातृभूमि के सन्ताप का निवारण करने के लिए कृतप्रतिज्ञ हूँ और अपनी शक्ति के अनुसार स्वदेश की रक्षा करूँगा।

भवत्यापि विधातव्यं साहाय्यं मम भामिनि !
नार्यो नराणामेकान्तशक्तिरूपा भवन्ति हि ॥१९॥

सुन्दरि ! तुम्हें भी (इस काम मे) मेरी सहायता करनी चाहिए; क्योंकि नारियाँ नरो की एकमात्र शक्तियाँ होती हैं ।

पित्रा मे प्रेरणा दत्ता, पूर्वमेवात्र कर्मणि ।
मात्रा चैवाप्यनुज्ञातमनुजानीहि साम्प्रतम् ॥२०॥

पिताजी ने पहले से ही इस काम की प्रेरणा मुझे दे रखी है और माताजी ने भी आज्ञा दे दी है अब तुम और (अपना) समर्थन दे दो ।

पूर्वं द्रक्ष्यामि परमं गुरुं 'गान्धी'तिसंज्ञितम् ।
कर्णधारः स एवास्ते पित्रेति प्रतिबोधितम् ॥२१॥

पहले मैं गान्धी' इस नाम से प्रसिद्ध परम गुरु का दर्शन करूँगा; क्योकि "वे ही (स्वातन्त्र्य-संग्राम के) कर्णधार हैं—ऐसा पिताजी ने कहा है।"

एवमुक्ताऽब्रवीत्सापि कमला कलभाषिणी ।
"प्रिय ! प्राणार्पणेनापि भविष्याम्यनुगामिनी" ॥२२॥

ऐसा कहे जाने पर कल (सुन्दर)-भाषिणी कमला ने भी कहा— "प्रियतम ! मैं प्राण देकर भी आपका अनुगमन करूँगी।"

ततः सर्वानुमत्यैव लक्ष्मणपुर-भाविनि ।
सहर्षमगमत्सोऽपि कांग्रेसस्याधिवेशने ॥२३॥

तदनन्तर सबकी अनुमति से लखनऊ मे होने वाले कांग्रेस के अधिवेशन मे वे भी सहर्ष (भाग लेने के लिए) गये ।

तत्रानुरागभरमीक्षणलोभनीयं
मूर्तं प्रसादमवलोक्य मनोऽभिरामम् ।
सश्रद्धमस्य चरण-प्रणतिं विधाय
स्वीयं मनोऽभिलषितं शनकैरुवाच ॥२४॥

वहाँ अनुराग से परिपूर्ण नेत्रों को लुभाने वाले, मनोभिराम मूर्तिमान् प्रसाद (गांधीजी) को देखकर (उन्होंने) श्रद्धापूर्वक उनके चरणोंमे प्रणाम करके धीरे से अपने मनोभाव को उनसे कहा ।

तमात्मवन्तं, कुशलं क्रियासु,
विधान-विद्या-निपुणं विदित्वा ।
सत्येन, शान्त्याऽथ परिश्रमेण
जय्यानभाणीत्सहि गौरवर्णान् ॥२५॥

उन्हें आत्मजित्, क्रियाओं मे कुशल एवं विधि विद्या विशारद (कानून के विशेषज्ञ) जानकर उन्होंने (गान्धीजी ने) अंग्रेजों को सत्य, शान्ति और परिश्रम से जीते जाने योग्य बताया ।

तदनुरूपमसौ कृतवान् क्रिया
न विचचाल कदापि तदुक्तित ।
अविगणय्य च कष्ट-परम्परा-
मनुरुरोध निजैर्वचनैर्जनान् ।।२६।।

तदनुसार ही उन्होंने सारी क्रियाएँ की, वे कभी भी उनके (गान्धी जी के) कथन से इधर उधर नहीं हुए क्लेश परम्परा की चिन्ता किये बिना उन्होंने अपने वचनों से लोगों को प्रेरणा प्रदान की ।

नवनवैर्नितरामभिभाषणै—
र्जनमन स्वकरोन्नवधारणाम् ।
अभयता-प्रतिपादन-पूर्वक
दृढतरान् स नरानकरोन्निजान् ।।२७।।

उन्होने नित्य नये नये भाषणो से जनता के मन में नई आशाएँ बधाईं और निर्भीकता का उपदेश देते हुए अपने लोगो को दृढतर बना दिया ।

गौराङ्गनीतिदलनाय यथायथाऽसा-
वग्रेसरोऽभवदिमेपि तथैव तीव्रा ।
कारा-निवास-रचनादि-विभिन्नकष्टै-
स्त्रासाकुल विदधिरे शतशो निगृह्य ।।२८।।

जैसे जैसे ये अंग्रेजों की नीति को ध्वस्त करने के लिए अग्रसर होते गये वैसे ही वैसे वे भी कठोर होते चले गये और हजारों लोगों को पकड़कर

उन्होंने जेलों में बन्द करने आदि के विभिन्न कष्टों से भयाक्रान्त कर दिया।

क्वचित्समाचारगतेर्निरोधं
क्वचिच्च 'साईमन'-संविरोधम्।
कदाचिदत्युग्रतमस्य 'होम-
रूल'स्य भङ्गाय गतिं बबन्ध ॥२६॥

कहीं राजकीय समाचारों में गतिरोध, कहीं 'साइमन कमीशन' का विरोध (बायकाट) और कहीं उग्रतम 'होमरूल' को भङ्ग करने के लिए उन्होंने गतिविधियाँ कीं।

कष्टैरनेकैः परिपीडितोऽपि
न लेशतोऽय चलितो बभूव।
वेगैर्नदीनां परिवारितोऽपि
यथाऽचलो नैव चलः कदापि ॥३०॥

अनेक कष्टों से पीड़ित किये जाने पर भी ये लेशमात्र भी विचलित नहीं हुए जैसे नदियों के वेग से घिरा होने पर भी पर्वत कभी कम्पित नहीं होता है।

लोकानामपि चेतांसि लौह-तुल्यानि संबभुः।
ताजोगणन् मनाग् बाधामुन्मत्तानीव जज्ञिरे ॥३१॥

लोगों के चित्त भी लोहे (फौलाद) की भाँति (कठोर) हो गये। उन्होंने बाधाओं की जरा भी चिन्ता नहीं की और वे पागल-से हो गये।

'इन्दिरा' कमला-रूपं परं धृत्वा तदाऽऽययौ ।
"कमला कमलोद्भूता" तदा लोकोऽभ्यधान्मुदा ।।३२।।

तब (कुछ समय उपरान्त) 'कमला' का दूसरा रूप धारण करके 'इन्दिरा' उत्पन्न हुई। तब लोगों ने प्रसन्नतापूर्वक कहा कि कमला से (दूसरी) कमला उत्पन्न हुई है।

पत्यु कारादिसक्लेशैर्दु खिता पतिदेवता ।
इन्दिराया पर माता रोग-ग्राहाकुलाऽऽभवत् ।।३३।।

पति के कारावासादि के क्लेशो से दु खित इन्दिरा की पतिव्रता माता विकट रोगरूपी ग्राह से ग्रस्त हो गई।

देशे चिकित्सा सुलभा न तस्या
सम्प्रेषिता 'स्वीजरलैण्ड'-मध्ये ।
ता प्रेक्षितु सोऽपि जगाम तत्र
विधेर्विधान परमन्यदेव ।।३४।।

देश मे उनकी चिकित्सा सुलभ नही थी इसलिए उन्हें 'स्विटजरलैण्ड' भेज दिया गया। उन्हे देखने वह (श्री जवाहरलाल) भी गये, किन्तु विधि का विधान तो कुछ और ही था।

दाह विदेशवस्त्राणा 'प्रिसवेल्स'-बहिष्कृतिम् ।
भाषणानि विरुद्धानि कृत्वा कारागृह ययौ ।।३५।।

विदेशी वस्त्रों की होली, 'प्रिसवेल्स' का बहिष्कार एवं (शासन) विरोधी भाषण करके वे कारागर में चले गये।

रक्षाधिकार-विनियोजित-दानवानां
यष्टि-प्रहार-दलितोऽप्यभवद् द्रढीयान्।
कारानिवास-परिपीडितदिव्यदेहो
धैर्यं मनाङ् न विजहौ न च किञ्चिदूचे ॥३६॥

सुरक्षा के लिए नियुक्त दानवों (दानव-तुल्य क्रूर शासकों एवं सिपाहियों) के लाठी प्रहार से पीडित होने पर भी वे अत्यधिक दृढ होते गये और कारावास से पीडित देह वाले होने पर भी उनका शरीर दिव्य होता गया— उन्होंने जरा भी धैर्य नहीं छोडा और न (अपनी सफाई में) कुछ कहा ही।

पौनःपुन्येन सनद्धो, विमुक्तश्च जवाहरः।
विशिष्टवह्नि-सन्तप्तश्चामीकर इवाबभौ ॥३७॥

बार बार पकडे एवं छोडे गये जवाहरलालजी विशेष रूप से आग में तपाए हुए सोने जैसा हो गये।

सन्ताडनैर्बहुविधैरपमानकृत्यै
क्लेशावहैः कटुवचोभिरपि प्रयुक्तैः।
पादाहतोऽपि नितरामपमानितोऽपि
चस्खाल निश्चितमतिर्न कदापि लक्ष्यात् ॥३८॥

मार पीट बहुत से अपमानजनक कार्यों एवं कष्टदायक कटुवचनों के

प्रयुक्त किये जाने पर भी, ठोकर मारे जाने पर भी, अत्यधिक अपमानित किये जाने पर भी वे दृढनिश्चयी कभी भी अपने लक्ष्य से नहीं डिगे।

श्री गान्धि-दत्त-रचनो निबबन्ध चेतो
युद्धाय गौर-वपुभिः सह सामयोगैः।
सर्वत्र देश-युवकान् युवतीश्च वीरः
सत्याग्रहाय नितरामयमाजुहाव ॥३९॥

श्रीगान्धीजी के द्वारा विचार दिये जाने पर उस वीरवीर ने अंग्रेजों से शान्तिपूर्ण उपायों से युद्ध करने के लिए चित्त को दृढ किया और देश के युवक एवं युवतियों का सत्याग्रह के लिए निरन्तर आह्वान किया।

वीरा, समेऽपि जयघोषममी विधाय
युद्धाय निश्चितधिय सपदि प्रचेलुः।
हेति-प्रहार-दलिता गुलिकाभिघातान्
वक्ष.स्थलेषु नितरां प्रविषेहिरे ते ॥४०॥

वे समस्त वीर जयघोष करते हुए, दृढ निश्चय से, शीघ्र चल पड़े। शस्त्रों के प्रहार से दलित (घायल) उन्होंने गोलियों की बौछारों को भी छाती पर झेला।

असख्यास्तत्र ते वीरा गतिं वीरोचितां गताः।
येषामनन्तकालाय सुस्थिरं शाश्वतं यशः ॥४१॥

उस युद्ध में असख्य वीर वीरोचित गति को प्राप्त हुए, जिनका

शाश्वत यश अनन्तकाल के लिए सुस्थिर हो गया।

ग्रामेभ्यो नगरेभ्यश्च समेता: साहसश्रिय: ।
कृता: सहस्रशो लोका:, कारागारेषु सम्भृता: ॥४२॥

गाँवों और नगरों से एकत्रित, हजारों साहसी लोगों को उन्होंने कारागारों में ठूँस दिया।

बहवो वीरगतितां सम्प्राप्तास्ताडिता: परे ।
अनन्ता यातना भुक्त्वा केचिदद्यापि जीविता: ॥४३॥

(उनमें से) बहुत से सताये जाने पर वीरगति को प्राप्त हो गये और अगणित यातनाएँ भोगने के उपरान्त कुछ आज भी जीवित हैं।

इत्थं गतेऽपि महनीयतमेऽपि जन्ये
सिद्धिं स्वराज्यफलमाप्तुमसौ न लेभे ।
कोपाकुला: परममी किल गौरकाया
मायामयं निजनयं विजहुर्न कामम् ॥४४॥

'इस प्रकार के महान् संघर्ष के होने पर भी उन्हें स्वराज्य-फल प्राप्ति में सफलता नहीं मिली, किन्तु क्रोध में भरे हुए अंग्रेजों ने अपनी कपट-पूर्ण नीति को बिल्कुल नहीं छोड़ा।

ततो लवपुरं गत्वा कांग्रेसाध्यक्ष-पीठत: ।
'पूर्णस्वतन्त्रताप्राप्तिर्लक्ष्यं न' इत्यघोषयत् ॥४५॥

तदनन्तर लाहौर में जाकर कांग्रेस-अध्यक्ष के आसन से 'पूर्ण स्वतन्त्रता की प्राप्ति हमारा लक्ष्य है'—यह घोषणा उन्होंने की।

सर्वेऽपि तत्र नेतार ऐकमत्येन तन्मतम् ।
मेनिरेऽथ समादध्युः सङ्कल्पं लक्ष्यपूर्तये ॥४६॥

वहाँ सब नेताओं ने एकमत होकर उनके मत को माना और लक्ष्य-पूर्ति के लिए (दृढ़) संकल्प किया।

गौराङ्ग-कोप-फणिनोऽपि भयं तदानी-
मासीन्मनःसु धृतनिश्चितभावनानाम् ।
सत्याग्रहेण परिनिष्ठितलाभभाजा—
मेषामभूद् द्विगुणिता मनसां समृद्धिः ॥४७॥

अंग्रेजों के क्रोध-रूपी सर्प का भय भी उस समय उन दृढ़ भावनाओं वाले व्यक्तियों के मन में था, (किन्तु) सत्याग्रह से ठोस लाभ प्राप्त करने वाले उन लोगों का मनोबल दुगना हो गया।

लवणस्य विधानञ्च बभञ्जुर्नातिमञ्जुलम् ।
कारागारप्रवेशाय सन्नद्धा जनताऽभवत् ॥४८॥

दूषित नमक-कानून को लोगों ने तोड़ा और (इस प्रसङ्ग में) जनता कारागार में प्रविष्ट होने के लिए तैयार हो गई।

कर्षकान्दोलनं चक्रे वीरधुर्यो जवाहरः ।
अतएव पुनर्बद्धः पञ्जरे केसरी यथा ॥४९॥

वीराग्रणी जवाहरलाल ने किसानों का आन्दोलन चलाया, इसी से उन्हें पिञ्जड़े मे शेर की भाँति पुन (जेल मे) बन्द कर दिया गया।

अनुक्षणं शासक-वर्ग-कोपः
कक्षे निविष्टोऽग्निरिव प्रवृद्धः ।
अमोघमेघव्रतमात्मनीनं
धृत्वाप्यसौ शान्ति-जलं ववर्ष ॥५०॥

(उधर) शासक वर्ग का कोप बगल (आस्तीन) मे घुसी हुई चिनगारी की भाँति भड़क उठा। तब उन्होने अपना अमोघ 'मेघव्रत' धारण करके शान्तिरूपी जल की वर्षा की।

आक्रान्तिरेषा न शमं प्रपेदे
तथापि शान्तिस्तु गताभिवृद्धिम् ।
सीमातिगा शान्ति-घृतस्य धारा
कोपाग्निमुद्दीपयति स्म भूय ॥५१॥

यह क्रान्ति (यद्यपि) शान्त न हुई तथापि शान्ति तो बढ़ी ही, (किन्तु) सीमातीत शान्ति रूपी घृत की धारा (देशवासियो के) क्रोध की अग्नि को फिर से बढ़ा रही थी।

पितरौ स्थविरौ जातौ पुत्री पञ्चदशाब्दिका ।
पत्नी रोगाकुला हन्त ! कीदृशीयं विडम्बना ! ॥५२॥

(इस बीच नेहरूजी के) माता-पिता बूढ़े हो गये, पुत्री पन्द्रह वर्ष की

हो गई और पत्नी रोगाक्रान्त हो गई, दुर्दैव ! यह कैसी विडम्बना हुई।

'सहिष्ये विधिदत्तानि दुःखाघातान्यशेषतः ।'
एवं सुदृढ़धैर्योऽसौ सुस्थिरो हिमवानिव ॥५३॥

'मैं भाग्य-द्वारा दिये गये दुःख के आघातों को पूर्ण रूप से सहूंगा, इस प्रकार (निश्चय करके) दृढ़ धैर्यशाली वे हिमालय की भाँति सुस्थिर हो गये।

दुर्दान्त-दैव-घटना न ययौ समाप्तिं
तातस्तु तस्य सहसा परलोकमाप ।
वज्राहतो गिरिरिव प्रतिपद्य भूमिं
शोकाग्नि-दाह-परिदग्ध-वपुर्बभूव ॥५४॥

दुर्दान्त दैव की रचना शान्त नहीं हुई—उनके पिता सहसा परलोकवासी हो गये। (उस समय वे) वज्र से आहत पर्वत की भाँति भूमि पर गिर कर शोकाग्नि के दाह से झुलसे हुए शरीर वाले हो गये (झुलस गये)।

लोकैः कथंकथमपि प्रतिबोध्यमानः
कृत्यं चकार पितुरन्तिमकालयोग्यम् ।
'यस्योपदेशकलयाऽचरमन् मुदं
मामद्य सोऽपि विजहा'विति तापमाप ॥५५॥

लोगों के द्वारा जैसे तैसे समझाए जाने पर उन्होंने पिता के अन्तिम संस्कार के उपयुक्त कृत्य सम्पन्न किया और 'जिनके उपदेश की कला से मैंने (सा-

तन्य) युद्ध किया था, वे ही आज मुझे छोड़ गये'—इस प्रकार सन्ताप करते लगे।

> धैर्येण, पावन-विचार-परम्पराभिः
> कालोचितैश्च रुचिरैर्जननी-प्रबोधैः।
> 'देशोद्धृतेः परमरम्यभरो मदीये
> स्कन्धे धृतोऽस्ति ननु सोऽपि मयैव धार्यः' ॥५६॥

धैर्य, पवित्र विचार-परम्पराओं और समयोचित माता की सान्त्वनाओं से (उन्होंने सोचा) 'देशोद्धार का परम रमणीय भार मेरे कन्धे पर है अत उसे मुझे (भली-भाँति) धारण करना चाहिए।'

> इत्येवं शोक-तप्तोऽपि पुनः कार्याकुलोऽभवत्।
> शेषं विना धरा-भारं को वा वोढुं भवेत्क्षमः? ॥५७॥

इस प्रकार शोक से सन्तप्त होकर भी वे पुनः कार्य-व्यस्त हो गये। (सच है) शेषनाग के बिना पृथ्वी के बोझ को वहन करने में कौन समर्थ हो सकता है?

> 'प्रयागान्नैव गन्तव्य'मित्यादेशस्य खण्डनम्।
> कलिकातां गतोऽकार्षीत्पुनः कारागृहं ययौ ॥५८॥

'आप प्रयाग से बाहर नहीं जा सकते'—इस (सरकारी) आदेश का उल्लंघन उन्होंने कलकत्ता जाते हुए किया तो पुन कारावास में गये (भेज दिये गये।)

कमलारोगहेतोश्च मुक्तिर्जाता कथञ्चन ।
यूरोपमनयत्तान्तु किन्तु स्वस्था न साऽभवत् ॥५९॥

कमला की रुग्णता के कारण, किसी प्रकार उनकी मुक्ति हुई। वे उन्हें यूरोप ले गये किन्तु वे स्वस्थ नहीं हो सकीं।

विहाय भूमिं स्वर्लोकं ययौ सापि तपस्विनी ।
तस्या अपि क्रियाश्चक्रे दुःखितेन हृदा तदा ॥६०॥

वह तपस्विनी भी भूलोक को छोड़कर स्वर्गलोक चली गई। तब दुःखित हृदय से उन्होंने उनकी भी (अन्तिम) क्रियाएँ कीं।

'लीलामात्रं समाकर्तुं समायाता वयं समे' ।
चिन्ता-चुम्बित-चित्तोऽपि न मुमोचात्मधारणाम् ॥६१॥

चिन्तित चित्त होने पर भी उन्होंने इस धारणा को नहीं छोड़ा कि— 'हम सब यहाँ लीलामात्र करने के लिए ही आए हैं।'

क्रमशो ग्रन्थ-रत्नानि लिखितानि बहून्यपि ।
कांग्रेसस्याधिपत्यं च बहुश: कृतवानसौ ॥६२॥

उन्होंने क्रमश: अनेक ग्रन्थ-रत्न लिखे और अनेक बार कांग्रेस की अध्यक्षता की।

इत्थं गते व्यतिकरे जननी चिराय
मन्त्यज्य पुत्रममरेशपुरं प्रयाता ।

तस्या अपि प्रथितगाङ्गजलेऽस्थिभस्म
साधँ विलोचन-जलैर्विजहौ कथञ्चित् ॥६३॥

इस घटनाचक्र के चलने पर माता (स्वरूपरानी) भी पुत्र को छोड़कर स्वर्ग चली गईं। उनकी अस्थि-भस्म भी पवित्र गङ्गाजल में (उन्होंने) आँसुओं के साथ, जैसे-तैसे विसर्जित की।

इति कविरत्नश्रीब्रह्मानन्दशुक्लविरचिते 'श्रीनेहरूचरित'महाकाव्ये त्रयोदश सर्ग समाप्त ।



## चतुर्दशः सर्गः

"यस्यानुभाव-करुणा-कृति-कौशलेन
लब्धं मयातिरुचिरं बहुसौख्यवित्तम् ।
गौराङ्ग-नीति-दलनाय सुसज्जितोऽहं
तातोऽपि हन्त ! परलोकमसौ प्रयातः ॥१॥

"जिनके प्रभाव एवं दयापूर्ण कार्यों की कुशलता से मैंने अत्यन्त सुन्दर बहुत सा सुख एवं धन प्राप्त किया और अंग्रेजों की नीति ध्वस्त करने के लिए मैं सुसज्जित हुआ, हाय ! वे ही मेरे पिताजी परलोक चले गये ।

मातापि तस्य चरणाम्बुजसेवनोत्का
त्यक्त्वा निजं प्रियसुतं सहसोज्जगाम ।
एकाकिनं परिविहाय गता प्रियापि
सत्सत्यमस्य जगतो रचना विचित्रा ! ॥२॥

माताजी भी उनके चरण-कमलों की सेवा करने के लिए उत्कण्ठित होकर अपने प्रिय पुत्र को छोड़कर एकदम चली गई और प्रियतमा भी अकेला छोड़कर चली गई । सचमुच इस संसार की रचना विचित्र है ।

स्वर्गं गतोऽपि जनको मम मार्ग-दर्शी
बुद्धौ निधास्यति पवित्रतमान् विचारान् ।

चिन्तां व्युदस्य परिनिश्चितकार्यसिद्ध्यै
बद्धादरेण भवितव्यमथो मयापि ॥३॥

दिवङ्गत होने पर भी पिताजी मेरा मार्ग-दर्शन करते हुए मेरी बुद्धि मे पवित्रतम विचार प्रतिष्ठित करेंगे (ग्रत) मुझे भी, चिन्ता छोड़कर, पूर्व निश्चित कार्य की सफलता के लिए आदरयुक्त होना चाहिए।

श्रीकृष्णचन्द्र-मुख-निर्गत-दिव्य-तत्त्वं
गीतोक्तमेव मम जीवन-साधकं स्यात् ।
गीता-सुधा परिनिपीय भवाम्यजस्त्रं
संसार-सागर-समुत्तरणाय सज्जः ॥४॥

श्रीकृष्णचन्द्रजी के मुख से निकला हुआ गीतोक्त दिव्यतत्त्व ही मेरे जीवन का निर्माता होगा। गीतामृत का पान कर मैं संसार-सागर को पार करने के लिए सदा उद्यत रहूंगा।

गीतामुपासितवताममरत्वलब्धिः
सञ्जायते जनिमतामभयं सदैव ।
आत्मा न वा जनिमुपैति न वा विनाशं
देहास्तु भूत-समुदायमयास्तथा स्युः ॥५॥

गीता की उपासना करने वाले जीवों को सदैव अमरत्व की प्राप्ति एवं अभय प्राप्त होता है। आत्मा न जन्म लेता है न मरता है (पञ्च) भूतों के मिश्रण देह उस प्रकार के (जन्मने मरने वाले) होते हैं।

प्रायान्ति यान्ति पथिका इव कर्म-पाशै—
बद्धा निरन्तरममी सुधियोऽधियो वा ।
सम्बन्धिनो नहि भवन्ति कदापि केऽपि,
कस्यापि कोऽपि नहि शाश्वतिकः सगन्धः ॥६॥

कर्म-पाशों मे बधे हुए विद्वान् एवं मूर्ख पथिकों की भाँति निरन्तर आते हैं और चले जाते हैं—कभी भी किसी के सम्बन्धी बनकर नहीं रहते। (सचमुच) कोई किसी का सदा के लिए सम्बन्धी नहीं होता।

कर्माणि कर्तुमुपदेश-परम्पराभि-
र्गीता निरन्तरमसौ जनमाजुहोति ।
तस्मान्मयापि सततं परिहाय चिन्ता
सत्कर्म कर्तुमवधानपरेण भाव्यम् ॥७॥

अपने उपदेशों की परम्परा से यह गीता निरन्तर मनुष्य को कर्म करने के लिए प्रेरणा देती रहती है। इसलिए मुझे भी चिन्ता छोड़कर श्रेष्ठ कर्म करने के लिए सचेत रहना चाहिए।

गीता परं सुरगिरा विनिबद्धभावा
जानामि नैव परिपूततमा च वाचम् ।
भाषान्तरं समवलम्ब्य पठामि किन्न
ज्ञानन्तु लब्धुमधुना सुखकं तदेवम् ॥८॥

परन्तु गीता (तो) संस्कृत मे उपनिबद्ध है और मैं उस पवित्र भाषा

को जानता नही हू । तो मैं क्यो न किसी दूसरी भाषा के माध्यम से उसे पढ़ूँ ? इस प्रकार मैं उसका ज्ञान तो प्राप्त कर ही सकता हूँ ।

चिन्ता तथापि विपुला मम विद्यमाना
पुत्रीन्दिरा गुण-गर्णैरभिभूषणोया ।
कन्यापि नीति-निपुणा यदि बुद्धियुक्ता
भव्यं तथापि भवितेति विनिश्चयो मे ॥६॥

तो भी मुझे इस बात की चिन्ता रहती है कि बेटी इन्दिरा को गुण-गणो से अलकृत करना चाहिए । कन्या होने पर भी यदि यह बुद्धिमती नीति-निपुण हो जाय तो भी शुभ ही होगा, ऐसा मेरा निश्चय है ।

जानाति कोऽद्य कतमो गतिमाप्स्यतीयं
पूर्वं विशेषकलया परियोजनीया ।
लक्ष्मीरियं भवितुमर्हति देश-रत्नं
विद्याचिता विविधकाम्यगुणा यदि स्यात्" ॥१०॥

किसे पता है कि यह आगे क्या बनेगी ? (इसलिए) पहले इसे विशेष कलाओं मे पारङ्गत बनाना चाहिए । लक्ष्मी-स्वरूपा यह, यदि विद्यासम्पन्न एव विविध रमणीय गुणो से युक्त हो जाय तो देश का रत्न बन सकती है ।"

एवं विचारयति धीरवरे, निशायां
चन्द्रोऽभवत्समुदितः कमनीयकान्तिः ।

शुभ्रैः करैर्विघटयन् घनमन्धकारं
चित्तेऽपि तस्य जनयन् विविधान् विचारान् ॥११॥

उन धीरवर के रात्रि के समय ऐसा सोचने पर रमनीय कान्ति वाला चन्द्रमा अपनी धवल किरणों से घने अन्धकार को दूर करता तथा उनके हृदय में विविध विचारों को भी उत्पन्न करता हुआ उदित हो गया।

[चन्द्रमा को देखकर उन्होंने सोचा—]

"शोकाकुलं सकल-कोक-कुलं करोति
नित्यं वियुक्त-मनसां वितनोति तापम्।
पुण्योऽपि काम्य-कलयाऽमलया युतोऽपि
स्थाने विभर्त्ययमहो नितरां कलङ्कम् ॥१२॥

"समस्त कोक-समुदाय को यह शोकाकुल करता है और वियोगियों को नित्य सन्ताप देता है, इसलिए पवित्र और रमणीय कलाओं से युक्त होने पर भी यह कलंक को जो धारण करता है, वह सर्वथा उचित ही है।"

[पुन. इन्दिरा-विषयक चिन्ता करते हुए कहते हैं—]

ये वा वदन्ति ललना नहि पाठनीयाः
सत्यं हि ते न जगतो गतिमन्वियन्ति।
गार्गीमुखा सकलशास्त्रविशारदा या-
स्ताः सन्ति विश्वविदिता जनवन्दिताश्च ॥१३॥

जो लोग कहते हैं कि स्त्रियों को नहीं पढ़ाना चाहिए, वे समय की

गति को नहीं जानते । गार्गी प्रभृति समस्त शास्त्रों में निष्णात जो (देवियाँ) हैं वे विश्वविदित और जनवन्दित हैं ।

विद्या-विवेक-निपुणा हि सदा जगत्या-
मानन्द-सम्पदमुपैतुमिमाः समर्थाः ।
बालानपि प्रथितभूरियशोवितानान्
सत्पात्रभूतिनिलयान् परिकल्पयन्ति ॥१४॥

विद्या एवं विवेक में निपुण होकर ये संसार में आनन्द की बहार लाने में समर्थ हैं और बच्चों को भी यशस्वी तथा सत्पात्रोचित ऐश्वर्य के पात्र बना देती (बना सकती) हैं ।

मार्गं प्रशस्तमुररीकृतवान् पिता मे
विद्यायुते निजसुते विधिवद् विधाय ।
तस्माद् विविक्तमनसो समयानुरूप
पुत्री मयापि निपुणा विदुषी विधेया ॥१५॥

पिताजी ने अपनी दोनों कन्याओं को पढ़ाकर मेरा मार्ग प्रशस्त कर दिया है इसलिए विवेकशील मन से, समयानुसार मुझे भी पुत्री को प्रवीण विदुषी बनाना चाहिए ।

पौरस्त्य-पश्चिम-कलासु, समस्तदेश-
लोकोपयोगिविधिमार्गविधासु दक्षाम् ।

साहित्य-दर्शन-विशेष-समाजशास्त्रे
दीक्षावती मतिमती निपुणां करोमि ॥१६॥

पूर्व एवं पश्चिम की कलाओं में, समस्त देशवासियों के उपयोगी विधि (कानून) की बारीकियों में, विशेषकर साहित्य, दर्शन, समाजशास्त्र में दीक्षित इस बुद्धिमती को निपुण बनाऊँगा।

विज्ञान-नीति-चतुरा विविधप्रचारैः-
र्भाषासु लोक-विततासु भवेत्सुविज्ञा ।
अज्ञान-कर्दममपास्य शरत्प्रसन्ना
नूनं भविष्यति सुनिर्मलजीवनेयम् ॥१७॥

विज्ञान और नीति में चतुर, विविध यात्राओं से संसार में फैली हुई भाषाओं में सुविज्ञ यह, निश्चय ही, अज्ञान रूपी कीचड को दूर करके शरद् ऋतु के समान प्रसन्न एवं नितान्त स्वच्छ जीवन वाली होगी। (शरद् भी निर्मल जीवन (जल) वाली होती है।)

सेयं समेधितगुणा जगति प्रसिद्धा
विख्यातकीर्तिरथ विज्ञतमेषु सिद्धा ।
पुत्राधिका मम तु सेत्स्यति विश्ववन्द्या
मन्मानसे विधि-विधानमिदं विभाति ॥१८॥

यह समृद्ध गुणों वाली, जगत् में प्रसिद्ध, यशस्विनी विज्ञतम व्यक्तियों में गणनीय और विश्ववन्द्य मेरे लिए पुत्र से भी बढ़कर सिद्ध होगी, मेरे मन

मे परमात्मा का यही विधान प्रतीत होता है ।

[पुनः छूटे हुए चन्द्र-प्रसङ्ग को जोडते हैं —]

चन्द्रोऽप्ययं दिशति मामथ कन्यकेयं
शान्तिप्रिया, शशिकला-रुचिरा भवित्री ।
लोकोपकाररसिका वसुधाभिरामा
गम्भीरतामपहरिष्यति सागरस्य" ॥१६॥

यह चन्द्रमा भी मुझे यही सूचना देता हुआ प्रतीत हो रहा है कि—'यह कन्या शान्तिप्रिय, चन्द्रकला के समान सुन्दर, लोकोपकार करने की रसिक, पृथ्वी पर अभिराम और (अपने स्वभाव की गम्भीरता से) समुद्र की गम्भीरता का भी हरण करने वाली होगी ।"

इत्यादिकं समवधार्य कृतप्रबन्धो
भूयोऽपि युद्धरचनाकुलितो बभूव ।
कन्यापि योगिजनपावनकल्पनेव
विद्यार्जने समभवन्निपुणं निबद्धा ॥२०॥

ऐसा निश्चय करके समुचित प्रबन्ध करने के उपरान्त वे फिर से युद्ध-रचना मे व्यस्त हो गये (इधर) वह कन्या भी योगियो की पावन कल्पना की भाँति विद्यार्जन मे निपुणतापूर्वक जुट गई ।

[उन्होंने पुन विचार किया—]

"दृष्टा मया बहल-पश्चिम-देश-लोकाः
सर्वे विभूति-लसिताः, सुख-भोग-युक्ताः ।
स्वातन्त्र्यमुज्ज्वलमवाप्य विकास-कार्ये
लग्ना विभान्ति सफला इव शखिवर्गाः ॥२१॥

मैंने बहुत से पश्चिमी देशों के निवासी जन देखे हैं। वे सभी ऐश्वर्य-सम्पन्न एवं सुखभोगों से युक्त हैं और स-फल वृक्षों की भाँति उज्ज्वल सफलता प्राप्तकर विकास-कार्य में लगे हुए दिखाई देते हैं।

अत्रत्य लोक-निवहा मधुरेक्षुखण्ड-
तुल्याः सदैव रसमाप्तुमवाप्तपीडाः ।
गौराङ्ग-पोषण-रता रस-हीन-कायाः
शुष्का इमे दहनसाच्चितरां क्रियन्ते ॥२२॥

(एक) यहाँ के लोग (हैं जो) मीठे गन्ने के समान रस पाने के लिए सदैव निचोड़े जाते हैं। अंग्रेजों को पुष्ट करने में लगे हुए, रस-हीन शरीरों वाले, सूखे हुए इन्हें (भीतर से) निरन्तर जलाया जा रहा है।

नैव त्यजन्त्यपरदेशमिमं वराकं
मत्वा स्वकीयमिव लोलमुखाः कदापि ।
सम्प्रार्थिता अपि न दुष्कृतिमार्गमेते
हातुं कदापि मनसापि तु चिन्तयन्ति ॥२३॥

दूसरों के इस देश को केवल जानकर ये (बन्दर जैसे) चञ्चल मुखों

वाले (अंग्रेज) अपना-सा समझकर कभी भी नहीं छोड़ते हैं, और प्रार्थना किये जाने पर भी ये दूषित मार्ग को छोड़ने के लिए कभी मन में भी नहीं सोचते।

शान्ति-प्रयासमपि हन्त ! विधूनयन्ति
प्राणार्पणैरपि मनागपि नो दयन्ते।
सम्मारयन्ति पशुमारमिमे हताशान्
नो भारतीयजनतां गणयन्ति नैव ॥२४॥

खेद की बात है कि ये (हमारे) शान्ति प्रयास को भी उड़ा देते हैं, प्राणोत्सर्गों से भी जरा नहीं पिघलते, निराश व्यक्तियों को पशुओं की भाँति पीटते हैं और हमारी भारतीय जनता को कुछ समझते ही नहीं हैं।

संख्यातिगा परमदुःखततिर्विसोढा
कारा-निवास-गणना तु सुदूरमास्ताम्।
नार्यो नराश्च विपुलैः परिताप-सर्गै-
र्नित्यं लिखन्ति रुदितैरपमान-काव्यम् ॥२५॥

(हम लोगों ने) असह्य दुःखों की परम्परा सही है, जेलों में निवास करने की गिनती तो जाने दें। (यहां के) नर नारी बड़े बड़े सन्ताप के सर्गों से नित्य रुदन (की स्याही) से 'अपमान काव्य' लिख रहे हैं।

'कोवाऽभ्युपाय' इति चिन्तनयापि कोऽपि
मार्गो न दृश्यत इवेति परास्ति चिन्ता।

देशान्तरैः सह विधातुमयस्य*वार्तां
यात्रा-क्रमो मम मनस्युदितो बलीयान्" ॥२६॥

'ऐसे में क्या उपाय हो सकता है ? यह सोचने पर भी कोई मार्ग दिखाई नहीं देता, यही बड़ी चिन्ता है। दूसरे देशों के साथ कल्याणकारिणी वार्ता करने के लिए मेरे मन में यात्रा के कार्यक्रम का प्रबल सङ्कल्प उत्पन्न हुआ है।"

एवं विविच्य गतवान्प्रथमं स 'चीनं'
'जापान'मेव तदनु प्रययौ 'रसायाम्' ।
'शर्मण्य' देशमुपसादितवान् परस्तात्
तत्रत्यनेतृभिरथो मिलितश्चिराय ॥२७॥

ऐसा विचार करके पहले वे चीन गये, फिर जापान और वहाँ से रूस गये। तत्पश्चात् जर्मन देश में पहुंचे और वहाँ के नेताओं से मिले।

तत्रावदन् कतिपये प्रमुखा महान्तो
नीति-क्रिया-कुशलिनो, वदतां वरेण्या. ।
"साधारणैर्न सुलभा भवदीययत्नैः
स्वाराज्य-लब्धिरधुनेति सुनिश्चितं नः" ॥२८॥

वहाँ कतिपय प्रमुख, नीति-कुशल, और भाषण-कला विदग्ध महापुरुषों ने कहा—"आपके सामान्य प्रयत्नों से अभी स्वतन्त्रता की प्राप्ति

* "अय शुभावहो विधि.।"

सम्भव नहीं है, यह हमारी निश्चित धारणा है।"

केचिच्चमत्कृतिपरैर्वचनैरवोचन्—
"शस्त्रं विना न सुलभं भवतामभीष्टम्।"
'श्रीचाङ्गकाइ'मुख-पङ्कजतोऽपि किञ्चि-
ज्जग्राह नीति-रस-सेक-करान् स बिन्दून् ॥२६॥

कुछों ने चमत्कारपूर्ण वचनों से कहा—"बिना शस्त्र के आपको अभीष्ट-सिद्धि सुलभ नहीं है।" श्री चाङ्गकाइशेक के मुख-कमल से भी उन्होंने कुछ नीति-रस का सेचन करने वाले बिन्दुओं को ग्रहण किया।

तृप्तिं न चालभत भारत-तत्वदर्शी
शान्तिं ददर्श निजकार्यकरीं विवेकी।
सर्वञ्च लोकवचनं जन-नायकेभ्य—
स्तत्तद्रहस्य-सहितं निपुणं जगाद ॥३०॥

किन्तु भारत के तत्व को जानने वाले उन्हें (उक्त मतों से) सन्तुष्टि नहीं मिली; विवेकशील उन्होंने शान्ति को अपनी कार्यसाधिका के रूप में माना, (और) समस्त लोगों के विचार (यहाँ के) जन-नायकों से गूढ़ रहस्य-सहित चतुरतापूर्वक बता दिये।

एवं क्रमेण चलितेऽपि च युद्धकार्ये
लाभो यदा न भवतीति विनिश्चयोऽभूत्।

प्रस्तावमेकमुपधाय चकार घोष—
'देशं परित्यजत सत्वरमंगरेजा !' ॥३१॥

इस प्रकार युद्ध-कार्य के चलने पर भी जब लाभ नहीं हो सका तो उन्होंने निश्चय करके एक प्रस्ताव रखकर घोषणा की —'अंग्रेजो भारत को शीघ्र छोड दो।'

प्रस्तावमेनमवगत्य चचाल किञ्चिद्
गौराङ्ग-नीति-रमणी-परिसेवितं तत् ।
सिंहासनं गलित-कान्ति ततो बभूव
सन्धिञ्च कर्तुमुपचक्रमिरे विचारम् ॥३२॥

इस प्रस्ताव को जानकर अंग्रेजों की नीतिरूपी रमणी से सेवित वह सिंहासन (पहले) कुछ डगमगाया और बाद मे कान्ति हीन हो गया। (ऐसी स्थिति मे) उन्होंने सन्धि करने का विचार किया।

सन्धिं विधातुममुमेव समाजुहाव
धीरोऽप्यधीर इव वायसराय एवम् ।
शान्तिप्रियैश्च मधुरैर्वचनैश्च तस्य
गौराङ्ग-शासक-गुरुर्मुदितो बभूव ॥३३॥

स्वभावत धीर होने पर भी अधीर से वायसराय ने सन्धि करने के लिए उन्हे ही बुलाया। उनके शान्तिप्रिय तथा मधुर वचनो से अंग्रेज शासको का प्रमुख वह (बहुत) प्रसन्न हुआ।

युद्धं शान्तं बभूवेत्थं शान्तं गौराङ्गशासनम् ।
श्रील: 'श्रीलार्डमाउण्टबैटन:' सिद्धिदोऽभवत् ॥३४॥

इस प्रकार (स्वातन्त्र्य-) युद्ध शान्त हुआ और अंग्रेजों का शासन भी शान्त हो गया, सुरुचि-सम्पन्न श्रीलार्डमाउण्टबैटन सफलता कराने वाले हुए।

देश: स्वतन्त्र: सञ्जातश्चाङ्गभङ्गोऽप्यजायत ।
उपाय: कोऽपि नास्तीति विरता देश-नायका: ॥३५॥

देश स्वतन्त्र हो गया किन्तु उसका अङ्ग-भङ्ग (विभाजन) भी हो गया। 'कोई उपाय ही नहीं है' यह सोचकर देश-नायक भी (इस ओर से) उदासीन हो गये।

स्वल्पेनैव च कालेन, विधान-रचनाप्यभूत् ।
सर्वेषामैकमत्येन श्रीराजेन्द्रोऽभवत्पति: ॥३६॥

थोड़े ही समय में संविधान का निर्माण भी हो गया और सर्वसम्मति से श्रीराजेन्द्रप्रसादजी 'राष्ट्रपति' बने।

आद्य: प्रधानमन्त्री च श्रीजवाहरनेहरु: ।
तपस्या-पूर्तिरेतस्य तथान्येषां तपस्विनाम् ॥३७॥

(और) प्रथम प्रधानमन्त्री श्री जवाहरलाल नेहरू बने। इनकी तथा अन्य साधकों की तपस्या पूर्ण हुई।

नारीभिर्बालकैर्वृद्धैर्युवभिर्बहुधा कृता ।
तपस्या पूर्णतां याता श्रीपरेशानुकम्पया ॥३८॥

नारियों, बालकों, वृद्धो और युवको के द्वारा अनेक प्रकार से की गई तपस्या, परमात्मा की (अथवा श्री=लक्ष्मी और परेश=नारायण) कृपा से पूर्ण हो गई ।

इति कविरत्नश्रीब्रह्मानन्दशुक्लविरचिते 'श्रीनेहरूचरित'महाकाव्ये चतुर्दश सर्गः समाप्त ।

---

## पञ्चदशः सर्गः

स्वराज्य-लाभेऽपि न शान्ति-लाभो
ललाट-मध्ये लिखितो विधात्रा ।
महामदैरन्यजनप्रणाश.
कृतोऽविरामं ननु पाकदेशे ॥१॥

स्वराज्य मिलने पर भी शान्ति का लाभ विधाता ने मस्तक पर नहीं लिखा था। (इसीसे) पाकिस्तान में महामद वालो (यवनों) ने अपने से अतिरिक्त (हिन्दुओं) का बेरोक टोक हत्या-काण्ड प्रारम्भ कर दिया।

साधारणेनापि धनागमेन
जनश्चिरायोन्मदभावमेति ।
उन्मत्तता स्फीततमां विधत्ते
राज्योपलब्धिस्तु नितान्तमेव ॥२॥

साधारण से धन के आ जाने पर भी व्यक्ति अत्यधिक उन्मत्त-भाव को प्राप्त हो जाता है फिर राज्य की उपलब्धि तो उसकी उन्मत्तता को परमसीमा पर पहुँचा देती है।

सौभाग्य-लक्ष्मीर्वृणुते यदा यं
तदा जनश्चेतयते न किञ्चित् ।

स्व वा परं वा नहि वेत्ति जन्तु—
मेन्तुं विनापि व्यथते परं हि ॥३॥

जब सौभाग्य लक्ष्मी किसी का वरण करती है तब व्यक्ति कुछ नहीं सोचता है। न वह जीव अपने को पहचानता है और न पराये को ही, बिना अपराध के भी वह दूसरे को पीडा पहुचाता है।

वित्त-प्रलोभावृतमानसाना-
मास्था क्वचिन्न'तिनितान्तसत्यम् ।
तातं सुतं स्वा जननी तथैते
निघ्नन्ति तुच्छस्य धनस्य हेतो. ॥४॥

'धन के लोभ से अभिभूत हृदय वाले व्यक्तियो की आस्था कही भी नही होती'—यह नितान्त सत्य है। वे पिता, पुत्र और अपनी माँ को भी तुच्छ धन के लिए मार डालते है।

नाश्चर्यमेतत्परिकल्पनीयं
यत्तैर्व्यधायि प्रचुर प्रयोग: ।
लोक-व्यथाऽऽपादन-बद्ध-कक्षै-
र्वधो जनाना विहित परेषाम् ॥५॥

लोगो को पीडा पहुचाने के लिए कमर कसकर तैयार उन्होंने (हिंसा का) जो विशाल आयोजन किया तथा (अपने से अतिरिक्त) दूसरों (हिन्दुओं) का वध किया, इसमे आश्चर्य नही करना चाहिए।

खड्ग-प्रहारैरतिदारुणैस्तैः
शिरांसि कृत्तानि कृतान्त-कल्पैः ।
यदाऽभवंस्ते किल कान्दिशीका-
स्तदा हतास्तैर्गुलिका-प्रहारैः ॥६॥

यमराज के समान अत्यन्त क्रूर उन्होंने (पहले) तलवार के प्रहार (लोगों के) सिर काटे और जब वे भयभीत होकर भागने लगे तो उन्हें गोलियों के प्रहारों से मार डाला ।

गृहाणि दग्धानि, हृता रमण्यो
बाला हता, वित्तमुपागृहीतम् ।
गन्तुं प्रवृत्ता. शतशो निकृत्ता
न निर्वृतिं किन्तु तथापि याताः ॥७॥

उन्होंने घर जलाए, सुन्दरियों का अपहरण किया, बच्चों को मार डाला और धन छीन लिया; और जो जाने लगे उन्हें सैकड़ों की संख्या में काट डाला, फिर भी उन्हें सन्तोष नहीं हुआ ।

पौरस्त्य-पाके जन-नाश-कारि-
विध्वंस-लीला तनुते स्म खेलाम् ।
पाश्चात्यपाके विततो बभूव
कदापि कालानल-कोप-त्रासः ॥८॥

पूर्वी पाकिस्तान में जनता का विनाश करने वाली विध्वंसलीला

खेल कर रही थी और दूसरी ओर पश्चिमी पाकिस्तान में कालाग्नि के क्रोध का ताण्डव हो रहा था।

तत: प्रयातो जन-रक्षणाय
पञ्चाम्बु-देशं जन-नायकोऽमौ।
निष्कासितास्ते बहुवस्तु तेन
निवासिताश्चात्र समस्तदेशे ॥९॥

तदनन्तर वे जननायक लोगों की रक्षा के लिए पञ्जाब मे गये और वहाँ से बहुतों को उन्होंने निकाला तथा यहाँ समस्त देश मे बसाया।

हतावशेषान्, कृतदीनवेषान्
यथा-कथञ्चित् खलु भारतेऽत्र।
निवासयामास परिष्कृतेषु
वनेष्वनेकेषु च पत्तनेषु ॥१०॥

मरने से बचे हुए, दीन वेष धारण करने वाले लोगों (शरणार्थियों) को यहाँ भारत मे साफ किये हुए अनेक जगलो एव नगरों मे बडी कठिनता से बसाया।

अत्र व्यवस्था विहिता समेषा-
मेषां तदा दुःख-दवार्दितानाम्।
तापापनोदं कृतवान् कथञ्चित्
कृतान्त-वक्त्रादिव निर्गतानाम् ॥११॥

दुःख के दावानल में झुलसे हुए इन सबकी यहाँ व्यवस्था की और यमराज के मुखमें में (बचकर) निकले हुए-से उनका सन्ताप दूर किया।

तेषामनाचार-परम्पराया
अत्रापि जातोऽनुचितप्रभाव।
हताहतानां विपदो विलोक्य
चेतस्तु तस्यातिबभूव खिन्नम् ॥१२॥

*उनकी अत्याचार-परम्परा का यहाँ भी अनुचित प्रभाव हुआ। हताहतों की विपत्तियों को देखकर उनका चित्त अत्यन्त खिन्न हो गया।*

परैः प्रयासैः कृतवान् प्रबोधं
बहुत्र गत्वा विदधेऽनुरोधम्।
विरोध-शोधं कृतवान् कथञ्चित्
तथापि रोषाग्निरभून्न शुद्धः ॥१३॥

बड़े प्रयासो से उन्होंने (जनता को) समझाया, अनेक स्थानों पर जाकर (लोगों से) अनुरोध किया, जैसे-तैसे विरोध-शुद्धि का प्रयत्न किया फिर भी (साम्प्रदायिक) रोषाग्नि दबी नहीं।

विशुद्धभूमावपि बीजमुप्त-
मशुद्धरूपं विपरीतकाले।
निरन्तरं तद्विपरीतमेव
फलं ददातीह विनाशकारि ॥१४॥

विशुद्ध भूमि में भी बोया हुआ अशुद्ध बीज विपरीत समय मे निरन्तर विनाशकारी विरुद्ध फल ही देता है।

दैव-प्रकोपो न शमं प्रपेदे
दौर्भाग्य-लीला नितरां जहास ।
शान्तिप्रिय: सर्वहितोपदेष्टा
कथावशेषं गमितो महात्मा ।।१५।।

दुर्दैव का प्रकोप शान्त नहीं हुआ, दुर्भाग्य-लीला निरन्तर अट्टहास कर रही थी, इतने मे ही शान्तिप्रिय, सबके लिए शान्ति का उपदेश देने वाले महात्मा गान्धी को भी कथावशेष कर दिया गया।

"यस्योपदेशेन करोमि कार्यं
स्वदेश-भारं विपुलं वहामि ।
बापूमहात्मापि विहाय हन्त !
मामञ्जसे"त्थं परिखेदमाप ।।१६।।

"जिनके उपदेश से मैं कार्य करता था और अपने देश के भारी बोझ का वहन करता था, वे ही महात्मा बापू भी हाय ! मुझे इतनी जल्दी छोड गये"—इस प्रकार सोचते हुए वे दुःखी हुए।

शोकाभिभूतोऽपि स धोर-धुर्य:
कालोचितं चास्य चकार कृत्यम् ।

देशस्य सेवा-विनिबद्धचेताः
पुनः प्रपेदे प्रकृतिं स्वकीयाम् ॥१७॥

शोक से अभिभूत होने पर भी धीराग्रणी उन्होंने उनका समयोचित (अन्तिम) कृत्य किया और देश-सेवा के लिए दृढचित्त वे पुन अपनी प्रकृति को प्राप्त हो गये (प्रकृतिस्थ हो गये)।

श्रीमान् 'पटेल.' कृतवान् समस्त-
राज्ञामिहैकं प्रमुखं सुसङ्घम् ।
'कश्मीर'-राज्यं नियमानुसारं
बभूव सङ्घे मिलितं स्वयं हि ॥१८॥

*श्रीमान् पटेल ने समस्त राजाओं का एक सघ बनाया। उस सघ मे* कश्मीर राज्य *नियमानुसार* स्वय सम्मिलित हो गया।

सा सङ्घ-शक्तिर्नितरां प्रवृद्धा
सञ्जीवनस्याशु चकार कार्यम् ।
एकत्वसूत्रेण दृढं निबद्धा
विचित्रपुष्पैर्ग्रथितेव माला ॥१९॥

एकता के सूत्र मे दृढतापूर्वक बंधी हुई, रग विरङ्गे पुष्पों से गुंथी हुई माला की भांति उस सघ शक्ति ने प्रवृद्ध होकर शीघ्र ही सञ्जीवनी (औषधि) का काम किया।

कश्मीर-राज्यस्य विशेषभागं
चक्रुः स्वहस्ते प्रसभं तदा ते ।
कुम्भं सुधायाः सुर-सङ्घ-हस्तात्
दैत्या यथा पाक-विधान-दक्षाः ॥२०॥

जैसे (प्राचीन काल मे) दैत्यों ने अमृत के कुम्भ को देव-समूह के हाथ से छीन लिया था वैसे ही पाकिस्तान का निर्माण करनेमे कुशल उन्होंने कश्मीरराज्य के एक विशेष भाग को बलपूर्वक हथिया लिया (दाब लिया)।

स वैर-वह्निर्न जगाम शान्ति-
मद्यापि कोपाकुलितो विभाति ।
विधान-विज्ञैरपि बोधितास्ते
पाकाधिपा नैव हठं त्यजन्ति ॥२१॥

वह वैर की अग्नि ठण्डी नही हुई, आज भी सुलगती हुई दिखाई देती है। विधिविद्या-विशारदो के द्वारा समझाए जाने पर भी वे पाकिस्तानी शासक अपने हठ को नही छोड रहे हैं।

चकार वार्ता बहुशस्तथापि
न मेनिरे ते कुशलाः स्वनीतौ ।
'सर्वे स्वदेशे ससुखं वसाम.''
नाङ्गीकृतं तैः प्रतिवेशिभिस्तत् ॥२२॥

उन्होंने अनेक बार वार्ता चलाई परन्तु अपनी नीति मे कुशल वे नहीं माने। 'सब अपने-अपने देश मे सुखपूर्वक रहें'—यह उन पडौसियों ने नहीं माना।

[ दूसरे पाद मे—'ते कुशला:' मे यदि अकार (ऽ) का छेद कर लिया जाय तो 'अपनी नीति मे अकुशल' यह अर्थ भी हो सकता है। ]

अनुक्षणं भारतदेश-जातै-
विरोधमुत्पादयितुं सचेष्टा.।
कुर्वन्ति लालाटिकता वहन्तो
निन्द्येषु कार्येष्वपि दुष्प्रवृत्तिम् ॥२३॥

प्रतिक्षण भारतवासियों से विरोध करने के लिए वे तैयार रहते हैं और (विदेशियों की) मुखमुद्रा को देखते हुए (उनकी खुशामद करते हुए) निन्द्य कार्यों मे भी अपनी दूषित गतिविधि चालू रखते हैं।

अमेरिकातो जगृहुः प्रभूत
युद्धस्य सम्भारमिमे महान्तः।
रूसेन जातु प्रविधाय मैत्री
स्वकार्य-सिध्यै प्रभवन्ति नम्रा. ॥२४॥

अपने को 'महान्' समझने वाले इन्होंने अमेरिका से बड़ी मात्रा में युद्ध की सामग्री ली है और कभी रूस के साथ मैत्री करके अपना काम बनाने के लिए विनम्र हो जाते हैं।

चीनाञ्चलं क्वापि करे निधाय
भजन्ति चाञ्चल्यमपारमेते ।
भवन्ति युद्धं सततं विधातुं
बद्धादरा भारत-भूमि-जातैः ॥२५॥

कभी चीनियों का पल्ला हाथ मे पकड कर ये अपार चञ्चलता दिखाते हैं और भारतवासियों से युद्ध करने के लिए निरन्तर तैयार रहते हैं।

सस्यं, पशून् नित्यमपाहरन्ति
विशन्ति देशे परिवृत्य वेषम् ।
जनापहारं, नरसम्प्रहारं
यदा-कदोत्पीडनमाचरन्ति ॥२६॥

(सीमावर्ती क्षेत्रो से) नित्य फसल एव पशुओ को चुराकर ले जाते हैं, देश मे वेश बदलकर घुस आते हैं, और जब-कभी लोगों का अपहरण उत्पीडन तथा उन पर आक्रमण करते रहते हैं।

निन्दन्ति, भिन्दन्ति, सदा द्विषन्ति
शस्त्रास्त्र-जालानि परिक्षिपन्ति ।
दहन्ति लोकानथ गेहजातं
हसन्ति दुष्कृत्य-विधान-दक्षाः ॥२७॥

दूषित कृत्य करने मे चतुर वे (हमारी) निन्दा करते हैं, (यहाँ) भेद डालते हैं, सदा द्वेष करते हैं, शस्त्रास्त्रो के समूह फेंकते हैं, लोगों और घरों को जला डालते हैं, फिर हँसते हैं।

रक्षा-भटानामुपरि प्रहारं
कुर्वन्ति लब्धावसरा: कदर्या: ।
कुतो नु यावद् गणना विधेया
तेषामनाचार-परम्पराणाम् ॥२८॥

वे कायर हमारे प्रतिरक्षियो के ऊपर, घात लगाकर, आक्रमण करते हैं। उनकी अनाचार-परम्परा की कहाँ तक गणना की जाय ?

अतीव तापं भजते स्म नित्य—
मेतानपि स्वानभिमन्यमान: ।
केनाप्युपायेन भवेत्सुशान्ति—
रितीव चिन्ताकुलितोऽभवत्स. ॥२६॥

इनको भी अपना ही मानते हुए वे अत्यन्त दुःख का अनुभव करते थे और किसी भी उपाय से शान्ति हो जाय, इस ओर चिन्ताकुल रहते थे।

कालान्तरेण प्रथितप्रभाव:
परिस्फुटं प्राह विधान-सूत्रम् ।
'न कश्चिदत्रास्ति जनो जनेशो
न वा प्रजे'त्यादिशति स्म सम्यक् ॥३०॥

कुछ समय बीत जाने पर, प्रतिष्ठित प्रभाव वाले उन्होंने सविधान का सूत्र स्पष्ट किया—'न यहाँ कोई व्यक्ति राजा है और न प्रजा'। इस प्रकार वे भली भाँति प्रचार करते थे—

'न वर्णभेदो, न च जातिभेदो
न धर्मभेदो, न च सम्प्रदायः ।
सर्वे समानाः सुख-शान्ति-लाभे
स्त्रियः पुमांसश्च समाधिकाराः ॥३१॥'

"(यहाँ) न (कोई) वर्णभेद है, न जातिभेद, न धर्मभेद है और न सम्प्रदाय। सुख शान्ति के लाभ मे सभी स्त्री-पुरुष समान रूप से अधिकारी हैं।

भाषामुपादाय न वा विवादः
केनापि कार्यो निजदेशमध्ये ।
सर्वे मिलित्वाऽखिल राष्ट्र-सेवा-
रता भविष्यन्ति विहाय भेदम् ॥३२॥

अपने देश मे भाषा को लेकर किसी को भी विवाद नहीं करना चाहिए। सब मिलकर, भेद-भाव छोडकर, सम्पूर्ण राष्ट्र की सेवा में लगेंगे (ऐसा विश्वास है।)

देशान्तरैः साकमपोह सीमा-
कृतो विवादो भविता न युक्तः ।
क्षुत्क्षामतां दूरमितो विधाय
लोकाः समस्ताः सुखिनो भवेयुः ॥३३॥

दूसरे देशों के साथ सीमा-विवाद भी ठीक नहीं होगा। यहाँ से भुखमरी दूर करके सारे लोग सुखी होने चाहिए।

शिक्षाधिकारोऽपि समान एव
न्यायोऽपि लोकस्य कृते सुरम्यः ।
न दुर्बलं कोऽपि बली बलेन
निजाधिकारे कुरुते कदापि ॥३४॥

शिक्षा का अधिकार सबको समान है, न्याय भी लोगों के लिए सुलभ है, कोई बली दुर्बल को बलपूर्वक अपने अधिकार में नहीं कर सकता ।

तटस्थता-नीतिमुपास्य राष्ट्रं
समुन्नतेर्मार्गमुपैष्यतीति ।
न सम्प्रदायात्मकता विधेया
कार्यश्च देशैः सह मित्रभावः ॥३५॥

तटस्थता की नीति पर चलकर (ही) राष्ट्र समुन्नति के मार्ग पर चलेगा । साम्प्रदायिकता यहाँ नहीं बढ़नी चाहिए और समस्त देशों के साथ मित्रता करनी चाहिए ।

यथायथं सर्वजनैर्मिलित्वा
विधास्यते कार्य-कलाप-योगः ।
सहायता-कार्यमलं विधाय
सम्पत्स्यते विश्वजनीनसेवा ॥३६॥

यथायोग्य सब लोगों को मिलकर बहुत से काम करने होंगे और सहायता-कार्य करके मानवमात्र के लिए हितकर सेवा सम्भव हो सकेगी ।

न मारणीया, न च वञ्चनीया
जनाः समे साधु समर्चनीयाः ।
अकारण-द्वेष-विधिं विहाय
साहाय्य-नीतिः परिमार्जनीया ॥३७॥

न लोगों को मारना चाहिए, न धोखा देना चाहिए अपितु (सबका) सम्मान करना चाहिए। अकारण द्वेष करना बन्द करके सहयोग की नीति को परिष्कृत करना चाहिए।

महात्मदिष्टेन यथा चलित्वा
राष्ट्रस्य कल्याणमुपासनीयम् ।
परस्परं प्रीति-निबद्ध-चित्तै-
श्चिराय विश्वात्मकता विधेया ॥३८॥

महात्माजी के द्वारा बताये गये मार्ग पर चलकर राष्ट्र का कल्याण करना चाहिए और परस्पर प्रेम-पूर्ण-हृदय होकर विश्वबन्धुता का प्रचुर प्रचार करना चाहिए।

राष्ट्रं समृद्धं सुखशान्तियुक्तं
भविष्यतीदं जगदेकबन्धुः ।
स्नेहप्रभावादपरेऽपि नूनं
सदा भवन्तीह जनाः स्वकीयाः ॥३९॥

सुख-शान्ति से युक्त यह राष्ट्र संसार का एकमात्र बन्धु हो जाएगा।

स्नेह के प्रभाव से, निश्चय ही, पराये व्यक्ति भी अपने हो जाते हैं।

शस्त्रप्रयोगेण न शान्तिलाभो
विद्वेषभावैरथवापि युद्धैः।
बलं न तादृक् किल भारतेऽस्ति
युद्धे जयो येन सुनिश्चितः स्यात् ॥४०॥

शस्त्र-प्रयोग, विद्वेष-भाव अथवा युद्धों से शान्ति मिलने वाली नहीं है। भारत के पास वैसा बल नहीं है जिससे युद्ध में विजय सुनिश्चित हो।

'सत्य-श्रमाभ्यां सकलार्थलाभो
हिंसा विधेया नहि जातु लोके।'
इत्यादिशत् प्राङ् महनीयकीर्ति—
स्तपस्विवर्यः स हि पूज्यबापूः ॥४१॥

'सत्य और परिश्रम से समस्त प्रयोजन सिद्ध होते हैं, लोगों को कभी भी हिंसा नहीं करनी चाहिए'—इस प्रकार पहले महिमामय कीर्तिशाली, तपस्विवर पूजनीय बापूजी ने आदेश दिया ही था।

तस्मात्तदीयैरनुगामिलोकै—
रस्माभिरेतत्परिपालनीयम्।
वृद्धानुभावैरिह वर्धनीया
देशस्य सम्पत्कमनीययोगैः।" ॥४२॥

इसलिए उनके अनुयायी हम लोगों को भी इसका पालन करना चाहिए। प्रभावशाली व्यक्तियों द्वारा अपने सराहनीय योगदान से देश की सम्पत्ति बढ़ानी चाहिए।

इति स नितरां पूतं मार्गं दिदेश सुखार्थिना-
मुचितमुचितं श्रेयोलाभं तदा मतिमानसौ।
तदनु निखिलैः सेवासक्तैस्तदीयमतं मतं,
प्रभवति गुरौ कल्याणाय वचोनिचयः सदा ॥४३॥

इस प्रकार उन मतिमान् ने तब सुख के इच्छुक (देशवासियों को) कल्याणकारी तथा नितान्त पवित्र मार्ग बताया। तत्पश्चात् उनकी सेवा में लीन उनके सम्पूर्ण भक्तों ने उनका मत माना। (सचमुच) बड़े आदमी का वचन समूह कल्याणकारी होता है।

घोषणामपि विधाय मनस्वी
स्वीचकार, निजभारतभूमिम्।
स्वर्ग-सौख्य-सुषमा-भर पूर्णां
कर्तुमेव परिकर्म चकार ॥४४॥

उक्त घोषणा को करके उन मनस्वी ने स्वयं भी उसे स्वीकार किया और अपनी भारत भूमि को स्वर्गीय सुख सुषमा से पूर्ण करने के लिए सत्प्रयत्न प्रारम्भ कर दिया।

इति कविरत्नश्रीब्रह्मानन्दशुक्लविरचिते श्रीनेहरूचरित महाकाव्ये पञ्चदश सर्ग समाप्त।

---

## षोडशः सर्गः

"गौराङ्ग-शासनान्मुक्तं भारतं भा-रतं भवेत् ।
सर्वेऽत्र सुखिनः सन्तु, निर्भया विचरन्त्विह ॥१॥

अग्रेजों के शासन से मुक्त भारत श्री-सम्पन्न (भा=श्री, रत=सम्पन्न) हो तथा यहाँ सभी सुखी हो और सभी निर्भय होकर घूमे ।

देशान्तरेषु सम्मानं भारतस्य निरन्तरम् ।
गौरवञ्च पुनर्भूयादि"त्याशा तस्य धीमतः ॥२॥

भारत का विदेशो मे पुन निरन्तर सम्मान एव गौरव बढे" यह उन बुद्धिमान् की आशा थी ।

"अन्ये समुन्नता देशा वित्तवन्त. सुखप्रियाः ।
गुणिनोऽथ कलावन्तो निर्भयाः सन्ति सर्वशः ॥३॥

"अन्य समुन्नत देश धनी, सुखी, गुणी, कलावान् तथा सब प्रकार से निर्भय हैं ।

अत्रत्यं वित्तमादाय गौराङ्गाः सुखिनोऽभवन् ।
अन्न-वस्त्रादि-चिन्ताभिर्भारतीया. प्रपीडिताः ॥४॥

यहाँ के धन को लेकर अग्रेज सुखी हो गये और अन्न-वस्त्रादि की चिन्ता से भारतीय पीडित हो गये ।

देशोऽयं सर्वदेशानां गुरुरासीत् कदाचन ।
कुलीना अपि दासत्वं भजमाना भवन्त्यहो ! ॥५॥

कभी यह देश सब देशो का गुरु था। किन्तु आज देश के लोग भी दासता मे पडे हुए हैं।

कृषि-प्रधाने देशेऽत्र कृषिरस्ति न शोभना ।
कर्षका कर-भारेण नित्यमेव प्रपीडिता. ॥६॥

कृषि प्रधान इस देश मे खेती भी अच्छी नही होती । किसान करों के बोझ से नित्य ही पीडित रहते हैं।

बलिनो दुर्बलान् घ्नन्ति, निघ्नतां प्रापयन्ति च ।
क्षुत्क्षामाः क्षीणकायाश्च, सततं भय-कम्पिताः ॥७॥

शक्तिशाली दुर्बलो को मारते (सताते) है और अपने अधीन कर लेते हैं। (अधिकाश लोग) भूख से व्याकुल, क्षीणकाय तथा निरन्तर भयकम्पित रहते हैं।

कर्षकाणां दशा तस्माच्छोधनीया प्रयत्नतः ।
परिपूर्णे हि जठरे कार्यमन्यत्प्रसिध्यति ॥८॥

इसलिए किसानों की दशा (पहले) प्रयत्नपूर्वक सँभालनी चाहिए; क्योंकि पेट भरने पर ही अन्य कार्य चलते हैं।

जीवनस्य प्रबन्धो हि परमावश्यको मतः ।
उप्तबीजापि पृथ्वीयं, निष्फला जीवनं विना ॥९॥

जीवन (१. जीवन २ जल) का प्रबन्ध परमावश्यक माना गया है । बीज बोये जाने पर भी यह पृथ्वी बिना जल के फल नहीं दे सकती ।

नदीनां स्रोतसां बन्धः प्रकल्प्यो जल-वाञ्छया ।"
'हीराकुण्ड'-शिलान्यासं, चकार विधि-पूर्वकम् ॥१०॥

जल की इच्छा से नदियों एवं सोतों पर बाँध बाँधने चाहिए" यह सोचकर उन्होंने 'हीराकुण्ड'-(योजना) का शिलान्यास किया ।

स्थाने-स्थाने नदीनाञ्च बन्धनं परिकल्पितम् ।
येनेयं दृश्यते भूमिः सर्वत. सस्य-शालिनी ॥११॥

स्थान-स्थान पर नदियों के बाँध बँधवाये, जिनमे यह भूमि सर्वत्र सस्य-सम्पन्न दिखाई देती है ।

'वित्तं विना नेष्टसिद्धि'रिति मत्वा गतोऽभवत् ।
'कॉमनवेल्थ'-सभायां स, भाषणं कृतवान् मुदा ॥१२॥

'बिना धन के इष्ट-सिद्धि नहीं होती' यह सोचकर 'कॉमनवेल्थ-सभा' मे गये और प्रसन्नतापूर्वक भाषण किया ।

तया भारतवर्षस्य स्वीकृताऽऽसीत् सदस्यता ।
समये-समये जाता, वित्तप्राप्तिर्न दुर्लभा ॥१३॥

उस (सभा) ने भारतवर्ष की सदस्यता स्वीकार कर ली थी, जिससे समय-समय पर धन की प्राप्ति दुर्लभ नहीं हुई।

अग्रे पाद-प्रसाराय समुद्योगः कृतोऽभवत् ।
'पेरिसे' युक्तराष्ट्रेऽपि, कृतवानभिभाषणम् ॥१४॥

आगे पैर बढ़ाने के लिए उद्योग किया गया। पेरिस में संयुक्तराष्ट्र-महासभा में भी भाषण किया।

तत्रत्या योग्यतां दृष्ट्वा मोदं परमुपागताः ।
'इण्डोनेशिया'-देशे 'डचै'राक्रमणं कृतम् ॥१५॥
तदा तेषां विरोधाय देहलीं पुनरागतः ।
'एशिया-मेलनं' चक्रे, समुद्घाटितमात्मना ॥१६॥

वहाँ के लोग उनकी योग्यता देखकर परम प्रसन्न हुए। (इसी बीच) इण्डोनेशिया पर डचों ने आक्रमण कर दिया तब उनके विरोध के लिए वे पुनः देहली आए और अपने द्वारा उद्घाटित 'एशिया-सम्मेलन' किया।

देशास्तस्मिन् समायाता ऊनविंशतिसंख्यकाः ।
लब्धं तत्रापि साफल्यं, प्रसिद्धिं च परां ययौ ॥१७॥

उसमें उन्नीस अभिमत श्रेष्ठ देश आए और वहाँ भी उन्हें सफलता मिली तथा परम प्रसिद्धि प्राप्त की।

क्रमशो लोक-विख्यातिं प्राप्तवानमितप्रभः ।
'लोक-विध्वंसकं युद्धं, परित्याज्यं हितैषिभिः' ॥१८॥

उन अतुलित कान्ति वाले (श्री नेहरू) को संसार में क्रमशः ख्याति प्राप्त होती गई। (तब) 'संसार के विनाशक युद्ध का (जनता के) हितैषियों को परित्याग करना चाहिए' (इस आशय से—)

प्रस्तावमकरोत्साकं पाकदेशाधिवासिभिः ।
'अमरीकां' 'कनाडां' च गतोऽपश्यद् विशेषतः॥१६॥

पाकिस्तानी शासकों से (युद्धबन्दी-) प्रस्ताव किया और अमरीका तथा कनाडा गये। वहाँ उन्होंने विशेष-रूप से (उन देशों को) देखा।

सभायां तत्र कृतवान् भाषणं विज्ञ-सम्मतम् ।
सर्वोच्चन्याय-सदनं, समुद्घाट्य विधानतः ॥२०॥

वहाँ की सभा में (अमेरिका में—वहाँ की कांग्रेस तथा संयुक्त राष्ट्र-संघ की ट्रस्टीशिप कौंसिल में तथा कनाडा में—वहाँ की संसद में) विद्वानों के लिये अभिमत भाषण दिया। और (यहाँ स्वदेश में) सर्वोच्च न्यायालय का विधिवत् उद्घाटन किया।

'योजनायोग'माधाय तस्याप्यध्यक्षतां व्यधात् ।
'लियाकता'ऽभिधानेन सन्धि चक्रे ऽ'लिना' सह।।२१॥

'योजना-आयोग' की स्थापना करके उसकी अध्यक्षता (स्वीकार) की और लियाकत अली के साथ समझौता किया।

'कोरिया'-युद्ध-विश्रान्त्यै, सोऽथ चक्रे निवेदनम् ।
'जिनेवा'-'काहिरा'-यात्रामतनोत्सहचारिभिः ॥२२॥

कोरिया-युद्ध समाप्त करने की अपील की और सहयोगियों के साथ जेनेवा तथा काहिरा की यात्रा की ।

'लन्दनं' 'पेरिसं' चापि, प्राप्तवान् विधियोगतः ।
'नेपालतः' परावृत्य, कांग्रेसाध्यक्षतां व्यधात् ।।२३।।

प्रसङ्गवश लन्दन और पेरिस भी गये । नेपाल से लौटकर (५७ वें) कांग्रेस-अधिवेशन की अध्यक्षता की ।

भारतेन समं सन्धि 'सीरिया' चकमे पुनः ।
स्वीयैर्हस्ताक्षरैः पुष्टिं व्यतनोन्नेहरुः स्वयम् ।।२४।।

भारत के साथ सीरिया ने सन्धि की जिसकी नेहरू जी ने अपने हस्ताक्षरों से पुष्टि की ।

पुनरध्यक्षतां चक्रे कांग्रेसस्याधिवेशने ।
लोकानां रञ्जनं कुर्वन् 'हैदराबाद'-पत्तने ।।२५।।

पुन हैदराबाद नगर में, लोगों का मनोरञ्जन करते हुए कांग्रेस-अधिवेशन की अध्यक्षता की ।

द्वितीय'-विश्रुतिं प्राप्ता, 'एलिज़ावेथ' संज्ञया ।
'हरिवर्ष'-महाराज्ञी, यदा सिंहासने स्थिता ।।२६।।
तदा राज्याभिषेकेऽसौ, मिलितोऽमून्निमन्त्रितः ।
भारतस्य च सम्मानमतनोन्निजमेघया ।।२७।।

'एलिजाबेथ द्वितीय' के नाम से प्रसिद्ध इङ्गलैण्ड की महारानी जब सिंहासन पर आसीन हुईं तो उसके राज्याभिषेक में निमन्त्रण पाकर सम्मिलित हुए और अपनी मेधा से भारत का सम्मान बढ़ाया।

'करांची'- नगरं प्राप, 'पाकिस्तानो'पमन्त्रितः ।
परं प्रयत्नशीलोऽपि, सिद्धिं काञ्चन नाप्तवान् ॥२८॥

पाकिस्तान के निमन्त्रण पर करांची (नगर) गये परन्तु प्रयत्नशील रहने पर भी उन्हें सफलता नहीं मिली।

प्रधानमन्त्री 'श्रीलङ्का'—देशस्याथ समागत ।
एकसप्ताह-यात्रार्थं गतस्तत्राभिनन्दितः ॥२९॥

श्री लङ्का के प्रधानमन्त्री (सर जान कोटलेवाला) यहाँ आये और ये (श्रीनेहरू) एक सप्ताह की यात्रा पर वहाँ गये। वहाँ उनका (बहुत) स्वागत हुआ।

'चीन'-प्रधानमन्त्री च, 'चावेल्लाई'इति संज्ञितः ।
साक्षात्कर्तुं समायातस्तं स्वयं जननायकम् ॥३०॥

चीन (देश) का प्रधान मन्त्री 'चाउ एन् लाई' स्वयं उन जन नायक से मिलने आया।

'पञ्चशील'स्य विज्ञप्तौ, चक्रातेऽक्षर-बन्धनम् ।
किन्तु वार्ताऽप्यपूर्णाऽभूत् केवले कर्गले स्थिता ॥३१॥

पञ्चशील-सम्बन्धी (संयुक्त) विज्ञप्ति पर उन्होंने हस्ताक्षर किये, किन्तु वार्ता अपूर्ण हो गई और कागज पर धरी रह गई।

'राष्ट्र मण्डल'-सम्बद्ध-मन्त्रिणामुत्सवं ययौ ।
प्रधानमन्त्रिणो याता यस्मिन् सर्वे निमन्त्रिताः ॥३२॥

राष्ट्रमण्डल से सम्बन्धित मन्त्रियों के सम्मेलन में गये, जिसमें सभी (सम्बन्धित देशों के) मन्त्री निमन्त्रण पाकर आए थे।

श्रीमतीम् 'एलिजावेथ' महाराज्ञीं ददर्श च ।
अन्यैश्च कृतवान् मैत्रीं, सानन्दं पुनरागतः ॥३३॥

श्रीमती महारानी एलिजावेथ से मिले तथा अन्य (नेताओं) से भी मैत्री की और सानन्द (अपने देश) आ गये।

'कम्बोडिया'-राजपुत्र सम्प्राप्तो मन्त्रिभिर्युतः ।
'श्रीसिहानुक'-नाम्ना यः, प्रसिद्धिं परमां गतः ॥३४॥

कम्बोडिया के राजकुमार जो कि श्री सिहानुक के नाम से परम प्रसिद्ध थे अपने मन्त्रियों सहित (उनसे मिलने) आए।

श्रीमान् 'ऊनुः' समायातो द्रष्टुं तं प्रियबान्धवम् ।
प्रधानमन्त्री 'वर्मा'ख्य-देश-रत्नं महामतिः ॥३५॥

बर्मा देश के रत्न महामति प्रधानमन्त्री ऊनु उन प्रियबन्धु से मिलने आए।

श्रीमता 'नासिरेणा'भूद्, सङ्गमो 'मिश्र'-मन्त्रिणा ।
यः स्वभावेन, देहेन, कर्मणा चैव सम्मतः ॥३६॥

मिस्र देश के मन्त्री श्री नासिर के साथ उनकी भेंट हुई, जो कि स्वभाव, शरीर और कर्म से उनके अनुरूप थे ।

'बाडुङ्गे'ऽफ्रेशिया-लोक-मेलने मिलितो बभौ ।
जन-कल्याण-वार्ताभिः, समेषां मनसि स्थितः ॥३७॥

बाडुंग में अफ्रेशियाई-सम्मेलन में सम्मिलत हुए, जहाँ लोक-कल्याणकारी बातों से उन्होंने सबका मन मोह लिया ।

मोहं-मदं च यो धत्ते, नितरां मलिनावृतः ।
तेनासीत्सङ्गमस्तस्य, पाकिस्तानस्य मन्त्रिणा ॥३८॥

मोह और मद को धारण करने वाले, अत्यन्त कुटिल पाकिस्तान के मन्त्री (मोहम्मद अली) से उनकी भेंट हुई ।

'काहिरा'ऽस्येऽप्यभूद् भूपः, प्रेम्णा'श्रीनासिरेण' च ।
सुहृदः सहवासे हि, प्रमोदः परिवर्धते ॥३६॥

काहिरा में फिर से प्रेमपूर्वक वे श्री नासिर से मिले । (सच है) मित्र के साथ रहने से प्रसन्नता बढ़ती है ।

अनेकैर्मन्त्रिभिः सार्धं, नानाकार्यप्रसङ्गतः ।
समये-समये जातस्तस्य वीरस्य सङ्गमः ॥४०॥

अनेक मन्त्रियो के साथ विभिन्न कार्यों के प्रसङ्ग (सिलसिले) में, समय-समय पर उन वीरवर की भेंट होती रहती थी।

देशेविदेशे सर्वत्र लब्धा ख्यातिर्महात्मना ।
विभूषितोऽभूत् सोल्लासं 'भारतरत्न'-भूषया ॥४१॥

उन महान् आत्मा ने देश-विदेश सर्वत्र ख्याति प्राप्त की और उल्लास-पूर्वक 'भारत-रत्न' की उपाधि से विभूषित किये गये।

उपाधिनापि तस्यासीन्नैव कापि विचित्रता ।
तथाप्युपाधिं स्वीचक्रे राष्ट्रस्य प्रीतिमावहन् ॥४२॥

उपाधि से उनमे कोई विचित्रता तो आई नहीं फिर भी उन्होंने उसे राष्ट्र के प्रेम को ध्यान मे रखते हुए स्वीकार किया।

राष्ट्राध्यक्ष-'सुकर्णेन' सार्धमासीत्समागमः ।
राजनीतेर्विकासाय तत्र वार्ता द्वयोरभूत् ॥४३॥

राष्ट्रपति सुकर्ण के साथ उनकी भेंट हुई। राजनीति-विकास पर उन दोनों की बातचीत हुई।

'लाओस'-राजपुत्रेण, प्रधानेन च मन्त्रिणा ।
'जिनेवा'-सन्धि-सम्बन्धे, विज्ञप्तिः साक्षरा कृता ॥४४॥

लाओस के राजकुमार तथा प्रधान-मन्त्री के साथ 'जेनेवा-समझौते' से सम्बन्धित (संयुक्त) विज्ञप्ति पर हस्ताक्षर किये।

भारतेन समं मैत्री चक्रिरे रूस-वासिनः ।
भव्यं स्वागतमत्राभूद् 'बुल्गानिन'-'ख्रु् श्चेव'योः ॥४५॥

भारत के साथ रूस वासियो ने मैत्री बढाई (फलस्वरूप) यहाँ बुल्गानिन और ख्रु् श्चेव का भव्य स्वागत किया गया।

'बृटेनामेरिकाफ्रान्सरूसानां' मन्त्रिभिः सह ।
विधाय वार्तां मैत्रीञ्च, राष्ट्रमुच्चैश्चकार सः ॥४६॥

बृटेन, अमेरिका, फ्रास और रूस के मन्त्रियों से मिलकर, वार्ता और मैत्री करके उन्होंने राष्ट्र को उन्नत किया।

'अणुभट्टी' समुद्दिश्य 'कनाडा' कृतवान् विधिम् ।
'मोहमय्या' ततो वव्रे, सन्धिं निजकराक्षरैः ॥४७॥

अणुभट्टी (की स्थापना) के सम्बन्ध मे कनाडा से समझौता किया और बम्बई मे उस पर अपने हस्ताक्षर किये।

प्रधानमन्त्रिणां सङ्घे, राष्ट्रमण्डल-वर्तिनाम् ।
'लन्दने' पुनराहूतो गतोऽसौ प्रीतिपूर्वकम् ॥४८॥

लन्दन मे, राष्ट्रमण्डल से सम्बद्ध प्रधानमन्त्री-सम्मेलन मे, पुन निमन्त्रण पाकर, वे प्रसन्नतापूर्वक गये।

एवं विभिन्नदेशेषु विधाय भ्रमणं मुहुः ।
भारतस्य प्रतिष्ठार्थं कृतवान् कार्यविद् विधिम् ॥४९॥

इस प्रकार विभिन्न देशों में बार बार भ्रमण करके किया विधिज्ञ उन्होंने भारत की प्रतिष्ठा के लिए (बहुत से) उपाय किये।

कर्माण्यनेकरूपाणि यानि चक्रे स्वजीवने।
भारतस्य प्रतिष्ठासीत्तेषा मूले सुनिश्चिता ॥५०॥

अपने जीवन में अनेक प्रकार के जो काम उन्होंने किये उनके मूल में भारत की प्रतिष्ठा सुनिश्चित थी।

'मिश्र'देशस्य विषये विचारार्थं निमन्त्रिता।
'कोलम्बो' देश-वास्तव्या. प्रधानसचिवा इह ॥५१॥

मिस्र देश की स्थिति पर विचार करने के लिए कोलम्बो देशों के प्रधानमन्त्रियों को यहाँ निमन्त्रित किया।

प्रधानमन्त्रिणा सार्धं, चीनदेशनिवासिना।
सीमा-विवादे विधिवद्, वार्ता चक्रेऽथ 'चाउना' ॥५२॥

चीन देश के प्रधानमन्त्री चाउ से विधिवद् सीमा-विवाद पर वार्ता की।

'यूरोपामेरिका'-यात्रां भूयश्चक्रे निमन्त्रितः।
तत्र-तत्र चकारासौ भाषणानि विचक्षण. ॥५३॥

निमन्त्रण पाकर उन्होंने पुन यूरोप एव अमेरिका की यात्रा की और इन विचक्षण ने वहाँ बहुत से भाषण किये।

संयुक्त-राष्ट्र-सदसि विदधे भाषणं शुभम् ।
तस्य बुद्धि-प्रभावेन मोहिताः समुपस्थिताः ॥५४॥

संयुक्त-राष्ट्र-महासभा में उनका कल्याणकारी भाषण हुमा। उनके बुद्धि-प्रभाव से सब उपस्थित जन मुग्ध हो गये।

अनेकवारं कृतवान्, यात्रां विधि-विधानतः ।
चीन-जापान-यूरोप-कनाडाऽमेरिकादिषु ॥५५॥

अनेक बार विधि विधानपूर्वक (राजकीय नियमानुसार) उन्होंने चीन, जापान, यूरोप, कनाडा और अमेरिका आदि की यात्रा की।

तत्रस्थैः प्रमुखैः सार्धं, 'केनेड्या'दिविचक्षणैः ।
चकार विविधा वार्ताः साफल्यं लब्धवानथ ॥५६॥

(और) 'केनेडी' आदि वहाँ के नीति तत्व-वेत्ता प्रमुखों के साथ, उन्होंने विविध वार्ताएँ की एवं सफलता प्राप्त की।

'अणुभट्टी'-समारम्भं 'ट्राम्बे'-स्थाने व्यधादसौ ।
सम्मेलनेष्वनेकेषु, कृतवान् भाषणान्यथ ॥५७॥

ट्राम्बे नामक स्थान पर उन्होंने 'अणुभट्टी' उद्घाटन किया और अनेक सम्मेलनों में भाषण किये।

साकल्येन तदीयानां कर्मणां गणनां कथम् ।
प्रभवेन्मानवेन्द्रस्य कर्तुमेषाऽस्य लेखनी ? ॥५८॥

उन मानवेन्द्र के कार्यों को, सम्पूर्ण रूप से, यह लेखनी गणना करने में कैसे समर्थ हो सकती है ?

यद्यत् कृतं राष्ट्रहिताय तत्तत्
कर्माद्भुतं स्फीततरं तदीयम् ।
अनन्तकालं जन-रञ्जनाय
सम्पत्स्यते धीर-धुरन्धरस्य ॥५६॥

उन्होंने राष्ट्र के हित के लिए जो-जो किया, उन धीराग्रणी का वह विशालतर एवं अद्भुत कार्य अनन्तकाल तक लोगों का अनुरञ्जन करता रहेगा।

इति कविरत्नश्रीब्रह्मानन्दशुक्लविरचिते 'श्रीनेहरुचरितं'महाकाव्ये षोडशः सर्गः समाप्तः ।

---

## सप्तदशः सर्गः

देशान्तरेष्वेव चचार काम-
मुत्साह-सम्पन्नतयाऽविरामम् ।
पद्मालयाया विततो विलासो
दृष्टः कलानामपि पूर्णलासः ॥१॥

उन्होंने उत्साह-सम्पन्न होकर बिना विश्राम किये दूसरे देशों की यात्रा की और (वहां) लक्ष्मी का विस्तृत विलास तथा कलाओं का पूर्ण लास्य देखा।

सर्वत्र दृष्ट. सुख-भोग-योगो
नालोकि कुत्रापि कला-वियोगः ।
अन्नं विना नैव जनावसाद
क्वचिच्च नासीद् विरसो विषादः ॥२॥

(उन्होंने) सर्वत्र सुखोपयोग (करते हुए लोगों) को देखा, कहीं कला-शून्यता नहीं देखी, अन्न के बिना लोग दुःखी नहीं थे और न कहीं विरसता उत्पन्न करने वाला विषाद ही था।

शिक्षा-प्रसारोऽस्तितमां ससारः
प्रोद्योग-शक्तेर्विहितः प्रसारः ।

दृष्टः प्रभावो नहि दीनताया
लेशोऽपि नालोकि च हीनतायाः ॥३॥

शिक्षा का अत्यधिक प्रसार था, उद्योग-शक्ति का विस्तार किया गया था, उन्होंने दीनता का प्रभाव और हीनता का लेश भी नहीं देखा।

नृत्यन्ति, गायन्ति, हसन्ति नित्यं
परस्परामोद-रस पिबन्ति ।
अन्योन्यमालिङ्ग्य मिलन्ति सर्वे
स्वातन्त्र्य-सौख्य नितरां भजन्ते ॥४॥

(वहाँ) लोग नित्य नाचते, गाते और हँसते हैं तथा परस्पर उल्लास-रस का पान करते हैं। एक दूसरे से लिपटकर मिलते हैं और स्वातन्त्र्य-सुख का पूर्ण उपभोग करते हैं।

यानानि सर्वत्र सुखावहानि
हर्म्याणि रम्याणि विलासवन्ति ।
विद्युल्लता-लास्य-विकास-भाञ्जि
लोकस्य चेतांसि बलाद्धरन्ति ॥५॥

सर्वत्र सुखावह (आरामदायक) यान (सवारियां) हैं, विलास-(सामग्री से) परिपूर्ण रमणीय महल हैं जो बिजली की चमक दमक से लोगों के चित्त को बलपूर्वक चुरा लेते हैं।

सम्भोग एवाभिमतो जनाना-
मध्यात्मयोगे न विभाति भावः ।
सर्वेन्द्रियाणां विषयाः समेषां
प्रकुर्वते तर्पणमेव नित्यम् ॥६॥

वहाँ लोगो को शारीरिक तृप्ति ही अभीष्ट है, अध्यात्मयोग में (उनकी) अभिरुचि नही है। समस्त इन्द्रियों के विषय सबको नित्य तृप्त करते रहते हैं।

मनोविनोदाय लसन्ति नाना
क्रिया मनोज्ञा जन-जीवनाय ।
उत्साह-सम्पत्प्रवणाः सदैव
नार्यो नराश्चैव समानभावाः ॥७॥

लोगों के जीवन-यापन एव मनोविनोद के लिए (वहाँ) मनोहर क्रियाएँ सुशोभित होती रहती हैं और स्त्री पुरुष समानरूप से सदैव उत्साह से भरे रहते हैं।

कृषीवलाः सामयिकास्तकान्ये
कुर्वन्ति ये लौकिककार्यजातम् ।
तेऽपि प्रसन्नाः सुख-भोग-मग्नाः
स्वतन्त्रभावाद्धि विहरन्ति नित्यम् ॥८॥

समय की गति समझने वाले किसान तथा अन्यान्य व्यक्ति जो लौकि-

प्रयोगी कार्य करते हैं वे भी सुख-भोगो मे मग्न रहकर स्वतन्त्रता के अङ्क मे नित्य विहार करते हैं।

चिकित्सकानां कुशलैः प्रयोगै
रोगाकुला नैव भजन्ति शोकम् ।
नवैः प्रयोगैर्नवभेषजानां
स्वस्था भवन्त्येकपदे समेऽपि ॥९॥

चिकित्सकों के कुशल आविष्कारों से रोगाक्रान्त व्यक्ति कष्ट नहीं भोगते और नई-नई औषधियों के अभिनव प्रयोगो से वे सब एकदम स्वस्थ हो जाते हैं।

मार्गाः प्रशस्ता गमनानुकूलाः
सुचिक्कणाः, सिक्तजलाः, सुरम्याः ।
कालोचितैः सर्वजनोपयोगैः
पार्श्वस्थ-पुष्पैर्नितरां विभान्ति ॥१०॥

मार्ग (बड़े) प्रशस्त हैं, गमन के अनुकूल हैं, चिकने, पानी छिड़के हुए और रमणीय हैं तथा जो ऋतुओं के अनुसार सब लोगो के उपयोग के योग्य पास में स्थित (दोनों ओर खिले हुए) पुष्पों से बरबस सुशोभित होते हैं।

बालाः प्रदीप्ता इव सिंह-शावा,
क्रीडास्वनेकासु सदा प्रसक्ताः ।

सुखेन कालं गमयन्ति हृष्टा
लसन्ति वासोभिरतुल्यशोभाः ॥११॥

(जहाँ के) बालक प्रचण्ड शेर के बच्चो की भाँति सदा अनेक प्रकार के खेलो मे तल्लीन रहकर सुखपूर्वक, प्रसन्नता के साथ समय व्यतीत करते हैं और (सुन्दर) वस्त्रों से अतुलित शोभा वाले होकर विलसित होते हैं।

"परस्मदीयेऽखिलभारतेऽत्र
भवन्ति नित्यं विपदा विलासा. ।
रम्यस्य हर्म्यस्य कथैव काऽत्र
लब्धिः कुटीरस्य सुखेन नास्ति ॥१२॥

परन्तु (उन्होंने सोचा कि) "मेरे इस भारत मे नित्य विपत्तियो के ताण्डव होते हैं। सुन्दर भवन की तो बात ही क्या, एक कुटिया की भी प्राप्ति सुख से नही होती।

दारिद्रय-राज्यं विलसत्यजस्र-
मानन्द-नामापि न दृश्यतेऽत्र ।
अन्नं विनाऽप्यन्तक-वक्त्र-गर्ते
पतन्ति बाला अपि हन्त ! नित्यम् ॥१३॥

यहाँ दरिद्रता का साम्राज्य निरन्तर व्याप्त है, आनन्द का नाम भी दिखाई नहीं देता। खेद है, अन्न के बिना यमराज के मुख मे (अबोध) बच्चे भी समा जाते हैं।

न भोजनस्याप्युचितः प्रबन्धो
न चापि वासांसि मनोहराणि ।
पदातयो यान्ति जना वराकाः
क्लेशाकुला रोग-परीत-कायाः ॥१४॥

न भोजन का ही समुचित प्रबन्ध है, और न वस्त्र ही सुन्दर हैं। बेचारे लोग, क्लेश से व्याकुल और रोग से आक्रान्त शरीर वाले होकर पैदल चलते हैं।

पारेसमुद्रं विगतं सुवर्ण-
मलङ्कृतिः काव्य-परम्परायाम् ।
गुणास्तु सांख्ये प्रकृति प्रपन्ना
न भारते सन्त्यधुना प्रतीता. ॥१५॥

सुवर्ण तो समुद्र-पार (विदेशों में) चला गया, अलङ्कार केवल काव्य-परम्परा में (ही) रह गये, गुण (१ चरित्र की उत्कृष्टता २, [illegible]) तो सांख्य (शास्त्र) में प्रकृति में ही समाश्रित हैं, इस समय भारत में दिखाई नहीं देते।

नो लभ्यते सम्प्रति यान-नाम
नानाभियाने तु फयच्चिदेतत् ।
भविश्यन्दवो भान्ति नयेह भूमौ
दृश्यन्त एते जन-लोचनेषु ॥१६॥

इस समय सवारी नही मिलती, 'अभियान' में तो यह जैसे-तैसे प्राप्त हो जाती है। पृथ्वी पर पानी की बूंदें (उपलब्ध) नही हैं, वे लोगों की आँखों मे ही दिखाई देती हैं।

दिव्यात्मनां पुण्यचयैः स्तपोभिः
स्वातन्त्र्य-लाभस्त्वभवज्जनानाम् ।
वित्तं विना किन्तु न सौख्य-लब्धी
रिक्तो घटो नापहरेत्पिपासाम् ॥१७॥

दिव्यात्माओ के पुण्य पुञ्जो एव तपस्याओ से स्वतन्त्रता का लाभ तो हुआ परन्तु विना धन के सुख प्राप्ति नही होगी, क्योंकि खाली घडा प्यास नही बुझा सकता है।

शिक्षाप्यपूर्णा, न विशिष्टमेधा
विज्ञान-लेशोऽपि न विद्यतेऽत्र ।
कार्यालये लेख-विधिं विधातुं
सुसज्जितारछात्रगणाः क्रियन्ते ॥१८॥

यहाँ शिक्षा भी अपूरी है, न विशिष्ट मेधा (ही) है, विज्ञान का लेश भी यहाँ विद्यमान नहीं है। कार्यालयों में क्लर्की करने के लिए छात्रों के झुण्ड के झुण्ड तैयार किये जा रहे हैं।

रोगैरनेकैर्जनतातितिक्षा
पीडामरं सोढुमपास्तधैर्या ।

भस्मावशेषा इव सभ्यताया
विभान्ति सर्वत्र गलत्प्रभावाः ॥१९॥

अनेक रोगों से जनता अत्यन्त दुःखी है, व्यथा का बोझ ढोते-ढोते अधीर हो गई है। सभ्यता के भस्मावशेष प्रभावहीन से सर्वत्र (बिखरे हुए) दिखाई देते हैं।

न्यायालयेऽन्यायगतिः प्रभूता
जना वराका भयमादधानाः ।
संरक्षकैर्भक्षकतामुपेतैः
खाद्यन्त एते नितरां विपन्नाः ॥२०॥

न्यायालयों में बहुत अन्याय है। बेचारे लोग भयभीत हैं। रक्षक भक्षक बनकर, इन सर्वथा विपद्ग्रस्तों को खाये (दबाये) जा रहे हैं।

कृषीवलानामपि दुर्दशाया—
श्चित्रं विचित्रं ननु वर्ततेऽत्र ।
न भोजनं लब्धुमिमे समर्था-
स्त्वक्ष्वा-'निभा भान्ति निपीडिताङ्गा ॥२१॥

कृषकों की दुर्दशा का भी चित्र यहां विचित्र (ही) है। ये भोजन प्राप्त करने में भी समर्थ नहीं हैं और ईख के पुतलों की भाँति निचोड़े हुए अङ्गों वाले दिखाई देते हैं।

---

१ 'इक्षवः' कृत्स्नय पुमान् इत्यमरः ।

अस्पृश्यतायाश्चिरसञ्चितायाः
पाशे निबद्धा भृशमुद्विजन्ते ।
निरक्षराः सन्ति जना अनेके
गृहैर्विहीना बहवोऽत्र सन्ति ॥२२॥

यहाँ के निवासी चिरसञ्चित अस्पृश्यता के पाश में जकड़े हुए अति-मात्र उद्विग्न हो रहे हैं; और बड़ी संख्या में गृह-विहीन निरक्षर (लोग) हैं।

तस्माज्जनानां बहुदुःखभाजां
चिन्ता-पिशाची-परिपीडितानाम् ।
युक्तः समुद्धार-विधिर्विधेयो
निर्भीकता लोक-मनःसु कार्या ॥२३॥

इसलिए बहुत-से दुःखों से ग्रस्त तथा चिन्ता-रूपी पिशाची से परिपीडित लोगों के उद्धार का उचित उपाय करना चाहिए और लोगों के मनों में निर्भीकता स्थापित करनी चाहिए।

इदं हि सेवा-व्रतमस्ति पुण्यं
धर्मोऽयमेव प्रतिभासते मे ।
क्लेशापहाराय समुद्यतेन
मयात्र भाव्यं सुतरां दृढेन" ॥२४॥

यह सेवा का व्रत पुण्य स्वरूप है, यही मुझे (सबसे बड़ा) धर्म प्रतीत

होता है, (अत) क्लेशों को दूर करने के लिए उद्यत मुझे अत्यन्त दृढ होना चाहिए।"

एवं विनिश्चित्य विधान-दक्षो
लोकस्य कल्याण-करानुपायान्।
आलम्ब्य सर्वानधिकारिवर्गान्
प्रकल्पयामास कृतावधानान् ॥२५॥

ऐसा निश्चय करके प्रशासन में पटु उन्होंने लोगों के कल्याणकारी उपायों का अवलम्बन करके समस्त अधिकारी-वर्गों को सावधान कर दिया।

रक्षाधिकारोचितकर्म कर्तुं
युक्ताभियोगान् विनियोज्य युक्तान्।
देशस्य रक्षा-करणाय सज्जाः
सदा भवन्त्वित्यमुवाच धीरः ॥२६॥

रक्षा-सम्बन्धी उचित कर्म करने के लिए उचित प्रयत्न वाले उपयुक्त व्यक्तियों को नियुक्त करके—'(आप लोग) देश की रक्षा के लिए सदा तैयार रहें'—ऐसा उन धीरवर ने कहा।

"राहुर्यथा चन्द्रमसं ग्रहीतुं
सदोद्यतः स्फीतमुखो विभाति।
तथा ग्रहीतुं भवदीयदेशं
केचिच्चिरोन्नीतमुखा भवन्ति ॥२७॥

जैसे राहु चन्द्रमा को पकड़ने (ग्रसने) के लिए सदा मुँह फैलाए रहता है वैसे ही आप लोगों के देश को हथियाने के लिए कुछ (देश) मुँह बाए बैठे हैं।

अतो भवद्भिर्निजमातृभूमेः
सर्वात्मना रक्षणकर्म कार्यम् ।
प्राणार्पणेनापि निबद्धकक्षै-
र्देशस्य रक्षा सततं विधेया ॥२८॥

इसलिए आपको अपनी मातृभूमि की सर्वात्मना रक्षा करनी चाहिए। प्राण न्योछावर करके भी, कमर कसकर देश की निरन्तर सुरक्षा करनी चाहिए।

शैलेष्वरण्येषु च मार्गशुद्धि-
र्बुद्धया विधेया नितरां प्रबुद्धैः ।
नदीषु सेतून् परिकल्प्य पुष्टान्
शस्त्रास्त्र-युक्ताः परितो लसन्तु ॥२९॥

पहाड़ों और जगलों मे, सतत जागरूक रहकर, आपको बुद्धिपूर्वक मार्ग शुद्धि करनी चाहिए। आप लोग नदियो पर पुष्ट (मजबूत) पुल बनाकर शस्त्रास्त्रों से युक्त (लैस) होकर चारों ओर सुशोभित हो (पहरा दें)।

आलस्य-निद्रा-सुख-सङ्गतीनां
सङ्गोऽधिको नैव कदापि कार्यः ।

दोषा इमे कार्य-विघात-दक्षाः
सदा बिडाला इव मूषकानाम्" ॥३०॥

आलस्य, नींद और आराम का सेवन कभी भी अधिक नहीं करना चाहिए। ये दोष काम को बिगाड़ने में वैसे ही सिद्धहस्त होते हैं जैसे कि बिलाव चूहों को मारने में।"

इत्यादिशद्वीरभटान् स वीर-
स्तत्तत्प्रदेशेषु सुखं नियुक्तान् ।
छात्रानथो सैन्य-विधान-विज्ञान्
कर्तुं सयत्नो नितरां बभूव ॥३१॥

इस प्रकार उन वीर ने विविध स्थानों पर यथोचितरीति से नियुक्त वीर योद्धाओं को आदेश दिया और तदुपरान्त छात्रों को सैनिक शिक्षा में पण्डित बनाने के लिए अत्यधिक प्रयत्नशील हो गये।

देशे समस्ते बहुभिः प्रयासै-
र्मार्गाः प्रभूता विहिता नवीनाः ।
नदीषु बद्धाः कमनीयकायाः
सुसेतवः शिल्प-कला-प्रवीणैः ॥३२॥

शिल्प-कला में प्रवीण (इञ्जिनीयरों) ने समस्त देश में बड़े प्रयत्नों से बहुत-से नये-नये मार्ग बनाए और नदियों पर सुन्दर पुल बांधे।

गतागतं कर्तुमनेक-यान-
व्यवस्थया लोक-सुखं ततान ।
विद्युत्प्रकाशैरपि चान्धकारं
व्यपोह्य सौख्यं विदधे जनानाम् ॥३३॥

यातायात के लिए अनेक सवारियों की व्यवस्था से लोगों के लिए सुख फैलाया; और बिजली के प्रकाश से अन्धकार को दूर करके जनता के लिए सुविधा प्रस्तुत की।

न्याय-व्यवस्थां रुचिराश्चकार
रोगाकुलानामकरोच्चिकित्साम् ।
देशान्तरेभ्यो विधिवत् प्रगृह्य
युक्तान्नदान कृतवान् जनेभ्य: ॥३४॥

न्याय व्यवस्था को ठीक किया, रोग से व्याकुल व्यक्तियों की चिकित्सा-(व्यवस्था) की, दूसरे देशों से विधिपूर्वक (समझौता करके) अन्न लेकर लोगों को दिया (दिलवाया)।

कृषीवलान् भूमिधरान् विधाय
नवैरुपायैः कृषिमुन्निनाय ।
कूपोदकै: सेक-विधेर्व्यवस्था-
मास्थाय सिद्धं कृषि-कर्म चक्रे ॥३५॥

किसानों को भूमिधर बनाकर नवीन उपायों से खेती की उन्नति की,

कुओं के जल से सिंचाई की व्यवस्था करके कृषि कर्म को सफल किया।

ऋण-प्रदानाय बबन्ध कोषान्
साहाय्यमुत्पादितवाञ्जनानाम् ।
उद्योगशीलां जनतां विधातु-
मुपाचरत्सिद्धिकरानुपायान् ॥३६॥

ऋण देने के लिए कोषों (बैंकों) की व्यवस्था की और लोगों की सहायता की तथा जनता को उद्यमशील बनाने के लिए सिद्धिकारी उपायों का अवलम्बन किया।

'शिक्षा-विधौ सर्वजनाधिकारः
समान एवेति' चकार घोषम् ।
तस्मादिदानीं नगरेष्विवेह
ग्रामेष्वपि स्यातातमाः सुविद्याः ॥३७॥

'शिक्षा-ग्रहण करने में सब लोगों को समान अधिकार है'-यह घोषणा (उन्होंने) की, इसीलिए नगरों की भाँति गाँवों में भी प्रसिद्ध विद्वान् (दिखाई देते) हैं।

भृति-क्रियायामिह भेदभावो
न वर्तते कोऽपि कदापि देशे ।
अस्पृश्यताया अपि नास्ति तादृक्
क्वचित्प्रभावो जनतापकारी ॥३८॥

देश में (प्रशासकीय) सेवा क्षेत्र (सरकारी नौकरियों) में कोई भेदभाव नहीं है और लोगों को सन्ताप देने वाला अथवा जनता का अपकार करने वाला अस्पृश्यता का भी वैसा प्रभाव (नहीं) है।

बन्धेषु कृत्वा जल-सन्निरोधं
प्राचुर्यमुत्पादितमद्य सस्ये ।
उद्योगशैल्या बहुलीभवन्तं
व्यापार-लाभं विदधे विशेषम् ॥३९॥

बांधों में जल रोककर खेती में बढोतरी की और औद्योगिक प्रक्रिया से बढते हुए व्यापारिक लाभ को और विशिष्ट बनाया।

उद्योग-वृद्धिश्चपला-प्रभावात्
सर्वत्र जाता कलि-भावनेव ।
सर्वे जना. 'पैण्ट'-घटी-समेता
इतस्ततो दृष्टि-पथे प्रयान्ति ॥४०॥

लक्ष्मी के प्रभाव से कलि की भावना की भांति बिजली के प्रभाव से उद्योग वृद्धि सर्वत्र फैल गई (फलत) सारे (अधिकांश) लोग पैण्ट और घड़ी के साथ इधर-उधर (कारखानों में) दिखाई देते हैं।

देशान्तरेभ्यः समुपागतानां
वास-प्रबन्धो विहितो जनानाम् ।

कृतान्यरण्यानि परिष्कृतानि
निवासयोग्यानि परिश्रमेण ॥४१॥

दूसरे देशों से आए हुए लोगों के रहने का प्रबन्ध किया और जगलों को परिश्रमपूर्वक परिष्कृत एव रहने योग्य बनाया।

"सुखोपभोगाय परिश्रमेण
कार्याणि कार्याणि निजानि सर्वैः।
परस्परं प्रीतमनोभिरेव
सदा मिलित्वैव गतिर्विधेया ॥४२॥

सुख के उपभोग के लिए सबको अपने काम करने चाहिए और परस्पर प्रसन्नमन होकर और मिलकर ही गतिविधि करनी चाहिए।

सर्वत्र भूमौ नवबीजदान
कृत्वार्जनीयं बहुलं शुभान्नम्।
स्वकीयपादेषु सदा विधेया
स्थितिः सुखं वास्तविकं प्रलब्धुम् ॥४३॥

सर्वत्र (बेकार पडी हुई) भूमि म नये नये बीज डालकर अधिक हित-कारी अन्न उपजाना चाहिए और सच्चा सुख पाने के लिए अपने पैरों पर खड़ा होना चाहिए।

करं करे कोऽपि विधाय किंस्वित्
सुखोपभोगं समवाप्तुमीशः ?

सर्वोदयो येन भवेत्सदैव
तथाविधा कार्यततिर्विधेया ॥४४॥

क्या हाथ पर हाथ रखकर कोई सुख प्राप्त कर सकता है ? जिससे सबकी उन्नति हो, वैसे काम करने चाहिए।

श्रद्धा विधेया निजधर्मकार्ये
परस्य धर्मो नहि निन्दनीयः ।
स्व-स्वं चरित्रं परिरक्षणीयं
प्रतारणीया न जनाः कदापि ॥४५॥

अपने धार्मिक कृत्यों में श्रद्धा रखनी चाहिए, दूसरे के धर्म की निन्दा नहीं करनी चाहिए। अपने-अपने चरित्र की रक्षा करनी चाहिए और लोगों को कभी भी धोखा नहीं देना चाहिए।

'सत्य-श्रमाभ्यां सकलार्थसिद्धिः'—
मन्त्रः सदाऽयं परिचिन्तनीयः ।
विरोधिभावं नितरां विहाय
सर्वैश्चिरं सौख्य-रसो निपेयः ॥४६॥

'सत्य एवं परिश्रम से सब काम सफल होते हैं' यह मन्त्र सदा ध्यान में रखना चाहिए और विरोधभाव को पूर्णरूप से छोड़कर सबको सौख्य रस का पान करना चाहिए।

कृषि-प्रधाने भवदीयदेशे
कृषेर्व्यवस्थां रुचिरां विधाय ।
खाद्यं समुत्पाद्य पराङ्मुखत्वं
सदैव दूरे विधिवद्विधेयम् ॥४७॥

कृषि-प्रधान अपने देश में खेती की सुन्दर व्यवस्था करके और खाद्यान्न उत्पन्न करके विधिवत् परमुखापेक्षिता को दूर करना चाहिए ।

इत्येवमादि प्रथितं वचो मे
सदाऽवधेयम् परमार्थरूपम् ।
स्वातन्त्र्य-लाभस्तु तदा समेषां
सुनिश्चितः सेत्स्यति बान्धवा वः ॥४८॥

इस प्रकार का मेरा प्रसिद्ध (सत्य) कथन (आपको) सदा ध्यान में रखना चाहिए तभी बन्धुओ ! आप सब लोगों को निश्चितरूप से स्वतन्त्रता का लाभ होगा ।

कार्या भवद्भिर्निजदेश-रक्षा
वित्तं विना सा सुलभा कथं स्यात् ?
उद्योगहीनस्य जनस्य किं वा
वित्तोपलब्धिर्जगतीह दृष्टा ?" ॥४९॥

आपको अपने देश की रक्षा करनी चाहिए परन्तु धन के बिना वह कैसे सम्भव हो सकती है ? (और) उद्योगरहित व्यक्ति को धन की प्राप्ति

क्या कभी इस ससार मे देखी गई है ? (अत आप सभी को उद्योग करना चाहिए—'आराम हराम है'।)"

सर्वत्र देशे भ्रमणं विधाय
" जनानवादीत्स हि कर्मवीर ।
गीतोपदेशं प्रचचार लोके
सुखोपभोगाय, सुजीवनाय ॥५०॥

(इस प्रकार) उन कर्मवीर ने देश मे सर्वत्र भ्रमण करके लोगो को उद्बोधित किया और सुखोपभोग तथा सुखी जीवन के लिए गीता के उपदेश का ससार मे प्रचार किया।

। इति विशदमतीना वागिवाभूद्यतीना—
मुचितगतिमिहाप्तुं वीरधुर्यस्य तस्य ।
सपदि विदितभावा भारतीया बभूवु
रुचितमिति तथोक्त्वा कार्यजातेषु लग्ना ॥५१॥

इस प्रकार विशुद्धमति यतियों की वाणी की भाँति यहाँ श्रेष्ठ गति प्राप्त करने के लिए उन वीराग्रणी की वाणी (सिद्ध) हो गई और शीघ्र ही भारतीय उनके भावो को जान गये तथा 'यह (बिल्कुल) ठीक है' ऐसा कहकर अपने कार्यों मे लग गये।

इति कविरत्नश्रीब्रह्मानन्दशुक्लविरचिते 'श्रीनेहरुचरित'महाकाव्ये सप्तदश सर्ग समाप्त ।

---

## अष्टादशः सर्गः

"भारतस्य विभागेऽपि, पाकस्तुष्टो न चाभवत् ।
अनेकवार शान्त्यर्थं, प्रयत्ना अपि कल्पिता ॥१॥

'भारत के विभाजन से भी पाकिस्तान सन्तुष्ट नहीं हुआ (यद्यपि हमने) शान्ति के लिए प्रयत्न भी किये ।

भारतं स्वकरे कर्तुं सदा चेष्टा करोत्यसौ ।
स्वबलं दुर्बलं मत्वा पादौ चीनस्य जगृहे" ॥२॥

भारत को अपने हाथ में करने के लिए वह सदैव चेष्टा करता रहता है और उसने अपने बल को दुर्बल जानकर चीन के पैर पकड़ लिए ।"

इत्येव चिन्त्यमानस्य व्यतीता कतिचिन्निशाः ।
चीनोऽप्याक्रमणं चक्रे, प्रसभं भारतोपरि ॥३॥

इस प्रकार सोचते हुए उनकी बहुत सी रातें बीतीं (बीतती थीं,) कि इसी बीच में चीन ने भारत के ऊपर आक्रमण भी कर दिया ।

भारतीया भटाश्चक्रुरात्मरक्षां कथञ्चन ।
तथापि विपुला हानिः सञ्जाता साधनैर्विना ॥४॥

भारतीय योद्धाओं ने किसी प्रकार आत्मरक्षा की तथापि बिना (समुचित) साधनों के विपुल हानि हुई ।

"भ्रातरो भारतीया न" इत्याहुश्चीन-सैनिका ।
नवीनै शस्त्र-संघातैरकुर्वन् नर-सहृतिम् ॥५॥

(एक ओर) 'भारतीय हमारे भाई हैं' ( हिन्दी चीनी भाई भाई ) यह चीन के सैनिको ने कहा और (दूसरी ओर) नवीन शस्त्र समूहो से नर-सहार कर दिया।

देश सुसज्जितो नासीद्, युद्ध कर्तुं निसर्गत ।
विपन्ना बहवो वीरा, आत्मरक्षा-परायणा ॥६॥

स्वभावत देश युद्ध करने के लिए सुसज्जित नहीं था (इसीसे) बहुत से वीर आत्मरक्षा करते हुए मारे गये।

प्रभूता हेम-सम्भारा, प्रदत्ता देश-वासिभि. ।
इतस्ततश्च शस्त्रास्त्र-क्रयण विहित मनाक् ॥७॥

देशवासियों बहुत-सी सुवर्ण-राशि (देश के लिए) दी और (तब) इधर उधर से कुछ अस्त्र खरीदे गये।

आकस्मिकञ्च सहार दृष्ट्वा स्वप्नेऽप्यतर्कितम् ।
धीरस्याप्यभवत्तस्य, तदानी चञ्चल मनः ॥८॥

स्वप्न म भी न सोच हुए उस आकस्मिक (नर—) संहार को देखकर धीर होने पर भी उस समय उनका मन क्षुब्ध हो गया।

मित्र-देशेषु साहाय्य कर्तुं पत्राणि दत्तवान् ।
भाषणैत च लोकाना, मनांस्यावर्जयत्तदा ॥९॥

मित्र देशो को सहायता करने के लिए उन्होने पत्र लिखे और भाषण (भाषणो) से लोगो के मनो को आकृष्ट किया ।

इन्दिराऽपि स्वय चक्रे सैनिकाना निरीक्षणम् ।
वायुयानेन सर्वत्र, साहाय्य विदधे नृणाम् ॥१०॥

इंदिरा (गाधी) ने भी स्वय सैनिको का निरीक्षण किया और वायुयान द्वारा सर्वत्र (घूमकर) लोगो की सहायता की ।

कथञ्चिन्नरसहारान्निवृत्ताश्चीन सैनिका ।
भारतस्य गृहीता भूदत्ता नाद्यापि किन्तु तै ॥११॥

किसी प्रकार चीन के सनिक नरसहार से निवृत्त हो गये परन्तु भारत की दबाई हुई भूमि उन्होने आज तक नही दी (लौटाई) ।

आघातमनुभूयापि, नेत्राण्युन्मीलितानि न ।
रक्षा सम्भार सज्जाय, कार्यारम्भस्ततोऽभवत् ॥१२॥

उस आघात का अनुभव करके ही नही हमारी आँखें खुल गई और सुरक्षा के साधनो को जुटाने के लिए तब कार्य प्रारम्भ हो गया ।

अथाऽसौ गतयाम् वीरो, मैत्री कर्तुं विदेशिभि ।
भारतस्य स्थिति चक्रे, विस्पष्टा नीतिमेव च ॥१३॥

तदुपरान्त वे वीरवर विदेशियों के साथ मैत्री करने के लिए (विभिन्न देशों में गये) और (वहाँ उन्होंने) भारत की स्थिति एवं नीति को स्पष्ट किया।

"वयं सर्वजनैः सार्कं, सन्मैत्रीं कामयामहे ।
न च कस्यापि भूभागं, ग्रहीतुं सस्पृहा अपि ॥१४॥

"हम सब लोगों के साथ श्रेष्ठ मैत्री चाहते हैं और किसी के भी भूभाग को लेने की इच्छा तक नहीं करते।

बलीयानस्ति विश्वासः सहास्तित्वे च साधु नः ।
प्रीतिःस्तात् सर्वथाऽस्माकं, सर्वैः सह सुखावहा" ॥१५॥

हमारा सह-अस्तित्व में बहुत बड़ा विश्वास है। हमारा सुखदायी प्रेम सबके साथ बना रहे।"

इत्येवं घोषणां चक्रे, यत्र-तत्र गतोऽभवत् ।
'पञ्चशील'-व्यवस्थायामकरोन्निश्चयं स्फुटम ॥१६॥

इस प्रकार जहाँ-तहाँ जाकर उन्होंने घोषणा की और 'पञ्चशील' की नीति में अपना निश्चय स्पष्ट किया।

"देशोऽयं स्वर्ग-तुल्योऽस्तु, ज्ञान-विज्ञान-संयुतः ।
नात्र कोऽपि दरिद्रः स्यान्न दीनो न च रोगवान्" ॥१७॥

"यह देश ज्ञान विज्ञान से युक्त होकर स्वर्ग-तुल्य हो जाय। यहाँ न

कोई दरिद्र रहे, न दीन और न रोगी ही।"

इत्याशास्तेऽनवरतं समात्मा सर्वशान्तिदः।
बालैः सह परः स्नेहस्तस्यासीत्करुणात्मनः ॥१८॥

समदर्शी एवं सबको शान्ति देने वे इस प्रकार की कामना किया करते थे। करुणाशील उनका बच्चों के साथ परम स्नेह था।

"जननी सर्वभाषाणां यावन्नो भाति 'भारती'।
तावन्न भारतं वस्तु-तत्वं ज्ञातुमलं भवेत् ॥१९॥

"जब तक समस्त भाषाओं की जननी 'भारती' (संस्कृत) की समुचित प्रतिष्ठा नहीं होती तब तक वास्तविकता (आत्मस्वरूप) को जानने में समर्थ नहीं हो सकता।

संस्कृतेऽखिलशास्त्राणां गम्भीरं तत्वमस्ति नः।
ऋषीणां परमं ज्ञानं, निहितं भाति संस्कृतेः ॥२०॥

हमारे समस्त शास्त्रों का तथा ऋषियों का संस्कृति सम्बन्धी परम ज्ञान संस्कृत में (ही) सन्निहित है।

गीता श्रीकृष्ण-सङ्गीता, सर्वज्ञानमयी, शुभा।
यस्यां वाचि समुद्भूता, सा कस्मान्न प्रशस्यते ? ॥२१॥

(भगवान्) श्रीकृष्ण के द्वारा गाई गई, सर्वज्ञानमयी, शुभ गीता जिस भाषा में प्रादुर्भूत हुई, उसकी प्रशंसा क्यों नहीं की जानी चाहिए ?

गङ्गाया अकरोत्साधु प्रशंसां स्वीयभाषणे ।
'गङ्गा भारतवर्षस्य, मूर्तिमद् विमलं यशः ॥३१॥

अपने भाषण (और लेखन) मे उन्होने गङ्गाजी बहुत प्रशसा की (और कहा) कि 'गङ्गा भारतवर्ष का मूर्तिमान् विमल यश है ।

यथेयं सततं दत्ते जीवनं लोक-रक्षणम् ।
देयं तथैव सर्वेभ्यो जीवनं जन-सेवकैः ॥३२॥

जैसे यह निरन्तर लोक-रक्षाकारी जीवन (जल) देती है वैसे ही जनता के सेवकों को सबके लिए जीवन (जीवनोपयोगी साधन) देना चाहिए ।

अनेकवारं 'कांग्रेसे' साभापत्यं व्यधादसौ ।
'भुवनेश्वर'-कांग्रेसं, द्रष्टुं यात. ससम्मदम् ॥३३॥

अनेक बार उन्होने कांग्रेस की अध्यक्षता की और वे प्रसन्नतापूर्वक 'भुवनेश्वर'-कांग्रेस (अधिवेशन) को भी देखने गये ।

विधेर्विधानं को वेत्ति, कदा किं कुरुते विधिम् ?
अस्वस्थोऽभूदसौ तत्र, कथञ्चित् सुचिकित्सितः ॥३४॥

विधि के विधान को कौन जानता है ? यह कब क्या खेल कर दे ! (इसी की विडम्बना के फलस्वरूप) वे वहाँ अस्वस्थ हो गये परन्तु किसी प्रकार उनकी भली-भाँति चिकित्सा की गई ।

इन्दिरा तं समादाय देहली समुपागता ।
डाक्तरैर्विहिता चास्य चिकित्साऽस्य विचक्षणैः ॥३५॥

इन्दिरा उन्हें लेकर देहली आई और प्रवीण डॉक्टरों ने उनकी चिकित्सा की।

पुन प्रवृत्तो व्यायामो गीताभ्यासश्च नित्यश ।
शीर्षासनञ्च विदधे साक राष्ट्रस्य चिन्तया ॥३६॥

फिर से व्यायाम और गीता का अभ्यास चालू हो गया और राष्ट्र की चिन्ता के साथ उन्होंने शीर्षासन भी करना प्रारम्भ कर दिया।

पादयाम पादसक्त, कञ्चुकञ्चातिनिर्मलम् ।
वक्षसि 'ज्याकट', मूर्ध्नि शिरस्त्राण सुसङ्गतम् ॥३७॥

चूड़ीदार पजामा अत्यन्त स्वच्छ शेरवानी छाती पर जाकट और सिर पर भली भांति पहनी हुई टोपी—

परिधानमिद तस्य गौरवर्णस्य धीमत ।
मणिबन्धे च घटिका साहचर्यं न तत्यजे ॥३८॥

यह उन गौरवर्ण, बुद्धिसम्पन्न की वेशभूषा थी और कलाई पर घड़ी साहचर्य नहीं छोड़ती थी (बँधी रहती थी)।

वक्षुवे च समासक्तं रुचिर रक्तपाटलम् ।
अपूर्वां सुषमां दधे, कुसुमेन सुगन्धिना ॥३९॥

शेरवानी पर सुन्दर लाल गुलाब लगा रहता था। उस सुगन्धित पुष्प से वे अपूर्व सुषमा धारण करते थे।

'कमला' वसति स्मास्य हृदये स्थल-पद्मिनी ।
मन्ये तस्माद्धाराऽसौ, तत्स्मृतौ स्थल-पद्मकम् ॥४०॥'

स्थल-पद्मिनी (गुलाब के समान) कमला उनके हृदय में निवास करती थी, इसीसे, प्रतीत होता है कि उसकी स्मृति में वे स्थल पद्म (गुलाब) को धारण करते थे।

वाग्मी, मधुरवागासीत्, परिहासेऽतिपेशलः ।
कर्मठः, कर्मकुशलो नियतं कर्मकृद्बभौ ॥४१॥

वे मितभाषी, मधुरवाक्, परिहास में अत्यन्त पटु, कर्मठ, कर्मकुशल तथा निश्चित समय पर कार्य करने वाले थे।

यः कोऽपि समुपैति स्म सोऽपि तस्याभवत्सदा ।
वशिनस्तस्य माधुर्याद्वशत्वमगमज्जनः ॥४२॥

जो कोई भी उनके पास आता था, वही उनका हो जाता था। उन जितेन्द्रिय के माधुर्य से लोग उनके वश में हो जाते थे।

कदाचिन्निष्क्रियो नासीन्न न भीतिमुपाययौ ।
'गोवा'दिमुक्तेः प्रथमो हेतुश्चासौ महामतिः ॥४३॥

वे कभी निष्क्रिय नहीं रहते थे और न भयभीत ही होते थे। 'गोवा'

आदि की मुक्ति के प्रधान कारण वे ही महामनि थे।

एकदा निजलेखन्या पत्रमेकं समालिखत् ।
'वसीयते'ति विख्यातं, तदन्ते विश्वविश्रुतम् ॥४४॥

एक बार अपनी लेखनी से उन्होंने एक पत्र लिखा, जो कि उनके बाद विश्वप्रसिद्ध 'वसीयत' के नाम से विख्यात हुआ।

"योऽयं प्रेमभरो न्यस्तो मयि देश-निवासिभिः ।
तस्योपकार-सम्भारं बिभर्मि शिरसा नतः ॥४५॥

"मेरे देश वासियों ने मुझे जो अतिशय प्रेम दिया है, उसके उपकार-भार को मैं सिर झुकाकर स्वीकार करता हू।

बहून्यन्यानि कार्याणि शिष्यन्तेऽद्यापि निश्चितम् ।
तेषां प्रपूर्तिमाधातुं को वाऽत्र प्रभविष्यति ॥४६॥

अभी बहुत से कार्य करने से रह गये हैं, यह निश्चित है। उनकी पूर्ति करने मे कौन समर्थ होगा ?

चिन्ता मया न कर्तव्या, कर्तव्येऽपि विधाविह ।
स्कन्धे स्वेकस्य दत्तो हि, भारो केनापि नैव यत् ॥४७॥

(उस) कर्तव्य-कर्म के विषय में मुझे चिन्ता नहीं करनी चाहिए, (आज तक) किसी ने एक ही व्यक्ति के कन्धे पर बोझ नहीं डाला है।

किन्तु स्निह्यामि देशाय, प्रीतिर्मे शाश्वतो शुभा ।
अतो लिखामि यत्पत्रे, तदिमेयं ममप्रियं ॥४८॥

किन्तु मैं देश को प्रेम करता हूँ और मेरा प्रेम शाश्वत एवं शुभ (निश्छल) है अतः (इस) पत्र में मैं जो लिख रहा हूँ, उसे मेरे प्रेमियों को (सम्पन्न) करना चाहिए।

यमुना-तीर एवात्र, देह-दाहो विधीयताम्।
अस्थीनि मम गङ्गायां, क्षेप्तव्यानीति कामये ॥४६॥

यहाँ यमुना के किनारे पर ही मेरे शरीर का दाह कर दिया जाय और मेरी अस्थियाँ गङ्गा में फेंक दी जायें, मैं यह चाहता हूँ।

किञ्च भस्मावशेषोऽपि सावधानतया जनैः।
वायुयानं समारुह्य सर्वदिक्षु निपात्यताम् ॥५०॥

और अवशिष्ट भस्म को सावधानतापूर्वक लोगों द्वारा वायुयान पर चढ़कर सब दिशाओं में बखेर दिया जाय।

येनान्ते कथयिष्यन्ति जना 'भारत-सेवकः।
मृत्तिकातोऽस्य देशस्य, विलीनोऽप्यत्र संबभौ ॥५१॥

जिससे लोग अन्त में कहेंगे कि—'(वह) भारत का सेवक इस देश की मिट्टी से उत्पन्न हुआ और इसी में मिल गया।'

अपि चात्र स्थितं भस्म, मातुः पत्न्याश्च गोपितम्।
ममास्थि-भस्म-सम्मिश्रं, गङ्गा-क्रोडे समर्प्यताम् ॥५२॥

और यहाँ (मेरे निवास स्थान पर एक पात्र में मेरी) माता एवं पत्नी

की भस्म भी सुरक्षित रखी है उसे मेरी भस्म के साथ मिलाकर गङ्गा की गोद में समर्पित कर दिया जाय ।

येव नामैव शिष्ट स्यान्नतु वश-परम्परा" ।
विलिख्य धृतवान्पत्र गोपित नाम-मुद्रया ।।५३।।

जिससे (मेरा) नाम ही बचा रहे न कि वश परम्परा । (इस प्रकार उन्होंने) पत्र लिखकर तथा अपने नाम की मोहर से अङ्कित करके रख दिया ।

'देहरादूनत' साय, सूर्यास्त-समये ह्यसौ ।
इन्द्रप्रस्थ समायात कदाचित्कृतविश्रम ।।५४।।

(इधर) कभी (भुवनेश्वर से लौटने के कुछ मास बाद) विश्राम करने के उपरान्त देहरादून से सायकाल सूर्यास्त-वेला में वे दिल्ली लौटे ।

जगाद स्वगत धीरो "दिननाथोऽपि यात्यसौ ।
प्रबोधयति मां नून, तवाप्यन्तोऽस्ति निमित ।।५५।।

(सूर्यास्त को देखकर) उन धीरवर ने अपने मन मे कहा कि— यह दिनपति भी अस्त हो रहा है और मुझे निश्चित ही प्रबोधित कर रहा है कि तेरा अन्त भी आ गया है ।

यदर्थं प्रेष्यते जीवस्तत्कृत्वा विनिवर्तते ।
तवापि कार्यं सम्पन्न , भारतोद्धारणात्मकम्" ।।५६।।

जिसके काय के लिए जीव भेजा जाता है, उसे पूरा करके वह लौट जाता है, अब तेरा भी भारतोद्धार का काय पूरा हो चुका है ।

प्रातरुत्थाय क्षौरादिकृत्यं कृत्वा यथाविधि ।
कर्गलेषु समस्तेषु निजहस्ताक्षरं व्यधात् ॥५७॥

प्रातः काल उठकर उन्होंने क्षौर आदि कार्य नियमानुसार करके सारे कागजों पर अपने हस्ताक्षर किये ।

इन्दिरामाह "वत्सेऽत्र सर्वं कार्यं कृतं मया ।
अतः परं तु गन्तव्यं, मया कार्यालयं प्रति" ॥५८॥

(और) इन्दिरा से बोले—"बेटी ! मैंने सब काम पूरा कर लिया है । इसके बाद मुझे कार्यालय जाना है ।"

इत्युक्त्वा यावदुत्तस्थौ तावच्छिरसि वेदना
प्रादुर्भूता, समायाताश्चिकित्सा-शास्त्र-पारगाः ॥५९॥

ऐसा कहकर वे जैसे ही उठे वैसे ही उनके सिर में वेदना उठ खड़ी हुई । (इस समाचार को सुनकर) चिकित्सा-शास्त्र-विशारद वहाँ आ गये ।

सहसा नाडिका च्छिन्ना, रुधिरं च विनिर्गतम् ।
सर्वां लोक-क्रियां कृत्वा, ययौ योगगतिं पुनः ॥६०॥

सहसा उनकी (कोई) नस फट गई और (उससे) खून निकल गया । वे सारी सांसारिक क्रियाएँ करके पुन. योगगति को प्राप्त हो गये ।

निपपात धरा-पृष्ठे, पार्थिवं तद्वपुर्लघु ।
आकाशवाण्या सर्वत्र, सन्देशोऽयं प्रसारितः ॥६१॥

उनका पार्थिव शरीर शीघ्र ही पृथ्वी पर गिर पड़ा और आकाशवाणी के द्वारा यह सन्देश सर्वत्र प्रसारित कर दिया गया।

किंकर्तव्यविमूढाऽभाविन्दिरा समभूत्तदा ।
वज्राघातो महानासीच्छोकभारेण निश्चला ॥६२॥

उस समय इन्दिरा किंकर्तव्यविमूढ हो गई। यह बड़ा भारी वज्रघात था। वे शोक से जड़ हो गई।

कुररीव रुरोद सा भृश
पितुरङ्के विनिपत्य निर्दयम्।
समुपेत्य विधेर्विडम्बना
विनिकृत्तेव लता तरोरध ॥६३॥

वे विधि की विडम्बना की पात्र होकर, वृक्ष के नीचे कटी हुई लता की भाँति वे पिता की गोदी में पछाड़ खाकर गिर पड़ी और कुररी की भाँति जोर से विलाप करने लगी।

"अयि तात ! विहाय मामितो
जननी मे प्रथम दिवं गता।
विपरीतदशा ममेदृशी
त्वमपोह्य विहाय मा गत ॥६४॥

"हे पिताजी ! मुझे छोड़कर पहले मेरी माँ स्वर्ग चली गई थी और अब यह मेरा दुर्भाग्य है कि आप भी आज मुझे छोड़कर चले गये !

वद कोऽसि ममेह साम्प्रतं
परिखिन्नामपि योऽद्य लालयेत् ?
जननी-जनकौ विनाऽथवा
परिताप-प्रशमाय को भवेत् ? ॥६५॥

बताइये, मेरा यहाँ अब कौन है जो मुझ दुखिया को लाड़-प्यार करे ? अथवा माता-पिता के बिना (सन्तान के) दुःख को शान्त करने के लिए कौन समर्थ हो सकता है ?

कथयामि कथं मनोगतं
निजभावं वद कस्य सम्मुखे ?
मम चित्तदशामिमामहो
नहि जानाति परः पुमानिह" ॥६६॥

बताइये तो सही मैं अपने मनोगत भाव को किसके सामने व्यक्त करूँ ? मेरे चित्त की दशा को इस ससार मे कोई दूसरा व्यक्ति नही जान सकता है।"

विललाप चिरं तपस्विनी
करुणीयं पुनरादिशज्जनान् ।
रुरुदुः समुपस्थिता जना
करुणामूर्त्यभवत्तदा गृहम् ॥६७॥

इस प्रकार वह तपस्विनी बहुत देर तक विलाप करती रही और बाद में करणीय कार्य के लिए लोगों को आदेश दिया। (उस समय वहाँ) उपस्थित सभी व्यक्ति रो पड़े और वह घर करुणा की मूर्ति बन गया।

समुपेत्य तदा वयोऽधिकाः
समदुःखा. किल ता व्यबोधयन्।
नहि केवलमेष ते पिता
सकलेऽस्मिञ्जगतीतले महान् ॥६८॥

तब वयोवृद्ध समान दुःख वाले हितैषियों ने उन्हें समझाया कि—"ये केवल तुम्हारे ही पिता नहीं हैं अपितु सारे जगतीतल के लिए महान् हैं।

किमु धैर्यधराऽपि साम्प्रत
करुणामूर्तिरभूविचारदक्।
विरता भव रोदनादयो
कुरु कार्यं स्थिरधारणा भव ॥६९॥

तुम धैर्यवती और विचार शक्ति होकर भी इस समय करुणा की मूर्ति क्यों हो गई हो? तुम रोना बन्द करो और (आवश्यक) कार्य करो तथा चित्त को स्थिर करो।

नहि दिव्यगतेर्महात्मनः
परिशोकाकुलताद्य शोभते।

वपुरस्य विराजतेऽग्रत-
स्तव विज्ञे ! परमत्र नास्त्यसौ ॥७०॥

उस दिव्य गति को प्राप्त करने वाले महात्मा के विषय में शोकाकुलता अच्छी नहीं लगती। उनका शरीर तो तुम्हारे सामने रखा हुआ है परन्तु विज्ञे ! वे यहाँ नहीं हैं।

अजरामरतामुपागतो
नहि कालत्रितयेऽपि नश्यति।
स हि कीर्ति कलेवरोऽमर-
स्तव तातोऽत्र सदा विराजते" ॥७१॥

वे तो अजर-अमर हो चुके हैं, तीनों कालों में भी नष्ट नहीं हो सकते, यशःशरीर से अमर वे तुम्हारे पिताजी यहाँ सदा विद्यमान ही हैं (रहेंगे)।"

तदनु प्रतिपन्नचेतना
लघुशोकेव कथञ्चिदुत्थिता।
अपरेऽपि समागतास्तदा
समशोकाकुलिता. समे जनाः ॥७२॥

तब चेतना प्राप्त करके शोक को हल्का-सा करके वह जैसे-तैसे उठी, तब समान शोक से व्याकुल और भी व्यक्ति आए।

बहुभिर्निजदेशवासिभि—
र्थ देशान्तर-शासकैस्तथा।

मिलितैः कृतमौर्ध्वदैहिकं
परिदत्तोऽञ्जलिरस्य सादरम् ॥७३॥

बहुत से स्वदेशवासियों तथा विदेशी शासकों ने मिलकर उनकी अन्त्येष्टि की और उन्हें सादर श्रद्धाञ्जलि समर्पित की।

सकलोऽपि विधिर्विधानतो
विहितो राज-समान-मानतः।
वसुधाऽपि चचाल शोकतो
घनमालाश्रु मुमोच विह्वला ॥७४॥

राजकीय सम्मान के साथ, (शास्त्रीय) विधान के अनुसार सारी विधि सम्पादित की गई। (उस दिन) पृथ्वी शोक से हिल गई और मेघ-माला ने भी विह्वल होकर आँसू बरसाए। (उस दिन वास्तव में ही भूकम्प और वर्षा आए थे।)

गङ्गादि-तीर्थेषु तदस्थिजालं
विसर्जितं सादरमाशु विज्ञैः।
दिशासु सर्वासु च वायुयानाद्
विकीर्णमेतस्य पवित्र भस्म ॥७५॥

गङ्गा आदि के तीर्थों में उनकी अस्थियाँ सादर विसर्जित की गईं और सारी दिशाओं में वायुयान से उनकी पवित्र भस्म बखेर दी गई।

सर्वेषु देशेषु यदीय कीर्ति—
ध्वजः समुच्छ्रायमुपैति नित्यम् ।
त्यागो यदीयो विततः पृथिव्यां
जवाहरं तं सतत स्मरामः ॥७६॥

समस्त देशों में जिनकी कीर्ति-रूपी पताका नित्य फहरा रही है और जिनका त्याग पृथ्वी पर फैल रहा है, उन जवाहरलाल नेहरु का हम निरन्तर स्मरण करते हैं ।

सर्वात्मना सुकृतसारभृतैर्यदीयै—
नित्यं परोपकरणैकपरैः प्रयासैः ।
संवर्धिता नवसुखं जनता बिभर्ति
तं नेहरुं नरवरं मनसा स्मरामः ॥७७॥

जिनके पुण्यों की शक्ति में परिपूर्ण, परोपकार-परायण प्रयासों से संवर्धित जनता नित्य नवीन सुख धारण कर रही है, उन नररत्न नेहरु का हम मन से स्मरण करते हैं ।

नैसर्गिकैर्गुणगणैर्गरिमाभिरामै—
रामोदिभिः सुरभितैश्च वचःप्रसूनैः ।
प्रेयोभिरात्मचरितैश्च चिरं प्रसन्ना
देवा अपि प्रमुदितास्तमिह स्मरामः ॥७८॥

जिनके गरिमामय, स्वभाव सुन्दर गुणगणों प्रसन्नता देने वाले सुवासित वचन सुमनों तथा प्रिय आचरणों से देवता भी अत्यन्त प्रसन्न हैं, उन (श्री नेहरू) का हम स्मरण करते हैं।

साधारणे परिजनेऽपि वहत्यजस्रं
प्रीतिं परां प्रमुदितं परमादरेण।
लोको यदीय-चरितामृत-पान तृप्त—
स्तं मानवेन्द्रमधुना मनसा स्मराम. ॥७६॥

जो साधारण परिजनों पर भी प्रसन्नतापूर्वक परम आदर के साथ प्रेमभाव रखते थे और संसार जिनके चरितामृत का पान करके तृप्त होता है, उन मानवेन्द्र का अब हम मन से स्मरण करते हैं।

यो वीर-वैरि-निकरेऽपि पदं दधाति
यो वा वसत्यनुदिनं जनता-मनःसु।
यं शान्तिदूतमधुना कथयन्ति विज्ञा—
स्तं कीर्तिकायमिह जातु न विस्मराम ॥८०॥

जो वीर बने हुए वैरियों के ऊपर पैर जमाकर रखते हैं जो प्रतिदिन जनता के हृदयों में निवास करते हैं और जिनको विज्ञजन वर्तमान युग में शान्तिदूत कहते हैं उन कीर्तिकाय (नेहरूजी) को हम कभी नहीं भूल सकते।

आयान्ति यान्ति जगतीह सदैव जीवा
स्वीयोदरञ्च सुचिरं परिपूरयन्ति।

जीवन्ति ये परहिताय वरेण्यभावा-
स्तानेव कानपि मुदा मनसा स्मराम ॥८१॥

यों तो इस संसार में जीव सदा आते जाते (ही) रहते हैं और अपना पेट (भी) भरते रहते हैं, परन्तु जो श्रेष्ठ भावों वाले महानुभाव दूसरों के हित के लिए ही जीते हैं, उन किन्हीं (अनिर्वचनीय महिमा वाले सत्पुरुष का) हम प्रसन्नतापूर्वक मन से स्मरण करते हैं।

इति कविरत्नश्रीब्रह्मानन्दशुक्लविरचिते 'श्रीनेहरूचरित'महाकाव्ये
अष्टादश सर्ग समाप्त।

मुजफ्फरनगर मण्डलान्तर्गत 'चरथावल' अभिजनानाम्
श्रीपण्डितबद्रीदत्तशुक्लानां पौत्रेण, श्रीपण्डित-
भाईदयालुशुक्लानां पुत्रेण, श्रीतुलसा-
देव्या गर्भसम्भवेन, वसिष्ठ' गोत्रेण,

'उद्बोधन'- मणिनिग्रह'—'भारत सुषमा'—
'आश्वासनादि'-संस्कृत हिन्दी काव्य-
प्रणेत्रा, 'मृच्छकटिक'-'मुद्राराक्षस'-
'हर्षचरित' 'उत्तररामचरित'-
अनेक ग्रन्थ व्याख्यात्रा,

एम० ए०-साहित्याचार्येण, व्याकरणालङ्कार-
शास्त्रिणा, काव्यतीर्थेन,
'कविरत्न' श्री ब्रह्मानन्दशुक्लेन

उत्तरप्रदेशान्तर्गत-'खुरजा'-स्थ श्रीराधाकृष्ण-
संस्कृत-कालेजस्य प्रधानाचार्येण
साहित्य-विभागाध्यक्षेण च, वारा-
णसेय संस्कृत-विश्वविद्यालयस्य

'विद्वत्परिषद्' 'शिष्टपरिषद्'श्च
भूतपूर्व-सदस्येन विरचितं
'श्रीनेहरूचरितम्' नाम
महाकाव्यं सम्पूर्णम् ।

शुभमस्तु सर्वेषाम् ।

लेखकस्य ग्रन्थाः काव्यकृतयः

| | |
|---|---|
| १. श्रीगान्धिचरितम् (संस्कृत-काव्यम्) | १ : ८८ |
| २. वधूबोधन (हिन्दी-काव्यम्) | १ : ०० |
| ३. मलिनिग्रह (हिन्दी-काव्यम्) | १ : ०० |
| ४. मातृवासन (हिन्दी-काव्यम्) | मुद्रणालये |
| ५. भारत-सुषमा (संस्कृत-काव्यम्) | मुद्रणालये |

प्राप्ति-स्थानानि

१. शारदा सदन, ३८ राधाकृष्ण, खुरजा (उ० प्र०)
२ चौखम्बा विद्या भवन, चौक वाराणसी
३ साहित्य-भण्डार, सुभाष बाजार, मेरठ।